प्रभावित करने वाले सिद्धान्तों (जन विनाश करने वाले अस्त्रों से युक्त अन्तरिक्षयान के कक्षा में चक्कर लगाने पर रोक लगाने), समुद्र-तल व महासागर तल पर जन विनाश के पारमाणविक व अन्य अस्त्रों के रखे जाने पर रोक लगाने की संधियां सम्पन्न हुईं।

शान्ति बनाये रखने व उसे सुदृढ़ करने के लिए कुछ सुनिश्चितता प्रदान करने वाली सामूहिक सुरक्षा प्रणाली के सम्बन्ध में सोवियत संघ ने १९५४ में यह प्रस्ताव रखा कि यूरोपीय राज्यों व अमरीका यूरोप में सामूहिक सुरक्षा के लिए एक संधि सम्पन्न करें। पश्चिमी ताकतों ने यह प्रस्ताव रद्द कर दिया और इसकी बजाय जर्मन संघ गणराज्य को उत्तर अतलांतिक संधि गुट (नाटो) में शामिल कर लिया। इन हालतों में सोवियत संघ व यूरोपीय समाजवादी देशों के सामने १९५५ में प्रतिरक्षात्मक वारसा संधि सम्पन्न करने के अलावा कोई विकल्प नहीं रह गया जो यूरोप में एक महत्वपूर्ण प्रतिरोधक बन गयी।

विश्व समाजवादी व्यवस्था की स्थापना से इसके सदस्यों के बीच एक नये प्रकार के अन्तर राज्यीय सम्बन्धों का विकास हुआ। राष्ट्रीय राजसत्ता तथा आर्थिक व सांस्कृतिक विकास की प्रगति के अलावा ये सम्बन्ध कुल मिला कर समाजवादी व्यवस्था को सुदृढ़ व विकसित करने की ओर लक्षित हैं। अपने सम्बन्धों को समाजवादी अन्तर्राष्ट्रीयतावाद के सिद्धान्तों पर आधारित कर सोवियत संघ सुसंगत रूप से समाजवादी देशों के जनगण के बीच एकता व मैत्रीपूर्ण सम्बन्धों तथा विश्व समाजवादी समुदाय की शक्ति के सर्वतोमुखी सुदृढ़ीकरण की नीति का सुसंगत रूप से समर्थन करता है।

लेनिनवादी विदेश नीति का अनुसरण करते हुए सोवियत संघ एशिया, अफ्रीका व लैटिन अमरीका के जनगण के राष्ट्रीय मुक्ति आन्दोलन को सर्वतोमुखी व प्रभावशाली सहायता प्रदान करता है। सोवियत संघ की पहल पर संयुक्त राष्ट्र महासभा के १५वें अधिवेशन ने औपनिवेशिक देशों व जनगण को स्वतंत्रता देने की घोषणा स्वीकार की जिसने राष्ट्रीय मुक्ति के उनके संघर्ष को महत्वपूर्ण ढंग से अनुप्राणित किया।

स्थायी शान्ति व अन्तर्राष्ट्रीय सुरक्षा की उपलब्धि तथा विभिन्न सामाजिक व्यवस्थाओं वाले राज्यों के बीच अच्छे पड़ोसियों जैसे परस्पर लाभप्रद व समानतापूर्ण सहयोग का प्रसार करना सोवियत संघ की विदेश नीति के हमेशा प्राथमिक लक्ष्य रहे हैं। राज्यों के बीच शान्तिपूर्ण सहजीवन के समर्थन की यह सुसंगत नीति किसी भी साम्राज्यवादी आक्रमण का मुंहतोड़ जवाब दिये जाने के साथ अटल रूप से समन्वित है।

शान्तिपूर्ण सहजीवन की लेनिनवादी नीति का अनुसरण करते हुए कम्युनिस्ट पार्टी इसके विचारधारात्मक सिद्धान्तों मार्क्सवाद-लेनिनवाद तथा सर्वहारा व समाजवादी अन्तर्राष्ट्रीयतावाद के सुस्थिर सिद्धान्तों का दृढ़ता से अनुपालन करती है।

१९७१ में आयोजित २४वीं पार्टी कांग्रेस ने अन्तर्राष्ट्रीय मामलों में लेनिनवादी नीति के कार्यान्वयन में सोवियत संघ की कम्युनिस्ट पार्टी के दृढ़ संकल्प की पुष्टि की। यह नीति शान्ति व अन्तर्राष्ट्रीय सुरक्षा की, समाजवादी देशों के बीच मित्रता व सहयोग का प्रसार करने की तथा पूंजीवादी देशों में मजदूरों के आन्दोलन के साथ अन्तर्राष्ट्रीय

एकजुटता मजबूत करने की, जनगण के राष्ट्रीय मुक्ति संघर्ष का समर्थन करने की तरुण राज्यों की क्रान्तिकारी जनवादी पार्टियों व तमाम साम्राज्यवाद विरोधी शक्तियों के साथ सम्बन्धों का प्रसार व उनको सुदृढ करने की नीति है।

२४वीं कांग्रेस ने केन्द्रीय समिति द्वारा प्रस्तुत व्यावहारिक व दूरगामी कार्यक्रम को सर्वसम्मति से पारित किया। शांति व अंतर्राष्ट्रीय सहयोग तथा जनगण की स्वाधीनता व स्वतंत्रता के लिए संघर्ष के इस कार्यक्रम में निम्नलिखित आधारभूत लक्ष्य निरूपित किये गये हैं

पहला, दक्षिण-पूर्व एशिया और मध्य-पूर्व में युद्ध स्थलों को खत्म करना तथा आक्रमण के शिकार राज्यों और जनगण के न्यायोचित अधिकारों के प्रति समादर के आधार पर उन क्षेत्रों में राजनीतिक समाधान का संवर्धन करना आक्रमण और अंतर्राष्ट्रीय निरंकुशता के किसी भी कार्य का तत्काल और दृढतापूर्वक जवाब देना। इसके लिए संयुक्त राष्ट्र संघ की संभावनाओं का भी पूरा उपयोग किया जाना चाहिए, अनसुलझे सवालों का हल निकालने के लिए बलप्रयोग की धमकी का या इसके इस्तेमाल का परित्याग, समुचित उभयपक्षीय या क्षेत्रीय संधियां सम्पन्न किया जाना।

दूसरा, द्वितीय विश्व युद्ध के फलस्वरूप यूरोप में हुए क्षेत्रीय परिवर्तनों की अंतिम मान्यता स्वीकार करते हुए आगे बढ़ना, यूरोप में तनाव शैथिल्य और शांति की ओर आमूल मोड हासिल करना, सुरक्षा और सहयोग संबंधी अखिल यूरोपीय सम्मेलन का बुलाया जाना और उसकी सफलता सुनिश्चित करना, सोवियत संघ व जर्मन संघ गणराज्य तथा पोलैंड लोक जनतंत्र व जर्मन संघ गणराज्य के बीच हुई संधियों के यथाशीघ्र अनुसमर्थन व कार्यान्वयन के लिए तथा पश्चिम बर्लिन की समस्या के समाधान के लिए प्रयास करना। सोवियत संघ व प्रतिरक्षात्मक वारसा संधि संगठन के अन्य सदस्य इस संधि और उत्तर अतलांतिक संधि को एक साथ भंग कर दिये जाने या पहले कदम के रूप में उनके सैनिक संगठनों को तोड़ दिये जाने के लिए सहमत होने की अपनी तत्परता की पुनर्पुष्टि करते हैं।

तीसरा, नाभिकीय रासायनिक और जीवाणु सम्बन्धी हथियारों पर रोक लगाने वाली संधियां सम्पन्न की जाय, नाभिकीय परीक्षणों को समाप्त करने के लिए कार्य किया जाय, विश्व के विभिन्न भागों में नाभिकीय शस्त्रास्त्र मुक्त क्षेत्रों की स्थापना को बढ़ावा दिया जाय, सोवियत संघ नाभिकीय निरस्त्रीकरण का समर्थन करता है तथा इस उद्देश्य के लिए पांच नाभिकीय शक्तियों—सोवियत संघ, अमरीका, चीन लोक जनतंत्र, फ्रांस और ब्रिटेन—का एक सम्मेलन बुलाये जाने की हिमायत करता है।

चौथा, हथियारों की होड़ रोकने के संघर्ष को जोरदार बनाना, निरस्त्रीकरण की समस्याओं पर विचार करने के लिए एक अन्तर्राष्ट्रीय सम्मेलन के आयोजन के लिए काम करना तथा विदेशी क्षेत्रों में सैनिक अड्डे भंग किये जाने के लिए और सशस्त्र सेनाओं व हथियारों में कमी करने के लिए काम करना, विशेषतः उन क्षेत्रों में और सबसे अधिक मध्य यूरोप में जहां समाजवादी व साम्राज्यवादी राज्यों में प्रत्यक्ष सैनिक मुका-

बना है, ऐसे पग निर्धारित करना जो संभावित दुर्घटनावश या जालसाजी द्वारा नाभिकीय संघर्ष छिड़ने और उनको अंतर्राष्ट्रीय संकटों और युद्ध के रूप में विकसित होने की सम्भावना कम करें। सोवियत संघ सैनिक व्यय कम करने, सर्वोपरि बड़ी शक्तियों द्वारा सैनिक व्यय कम करने के लिए करारों पर वार्ता के लिए तैयार है।

पांचवां बचे खुचे औपनिवेशिक शासनों का अंत करने के सम्बन्ध में संयुक्त राष्ट्र संघ के फैसलों का पूरी तरह कार्यान्वयन सुनिश्चित करना। नस्लवाद और पृथकवाद की अभिव्यक्ति और उसे व्यवहार में लाने वाले राज्यों की सार्वत्रिक निन्दा और बायकाट सुनिश्चित करना।

छठा, उन सब पूंजीवादी राज्यों के साथ जो अपनी तरफ भी वैसा करना चाहें, शांतिपूर्ण सहजीवन तथा व्यावहारिक व परस्पर लाभप्रद सहयोग के सम्बन्धों का विस्तार करना। सोवियत संघ अन्य देशों के साथ आर्थिक, वैज्ञानिक, तकनीकी और सांस्कृतिक सम्बन्ध विकसित करने तथा समग्र मानवजाति से सम्बद्ध समस्याओं—जैसे, प्रकृति संरक्षण, बिजली का विकास और अन्य प्राकृतिक समाधनों का विकास, अंतर्राष्ट्रीय परिवहन और संचार सम्बन्धों का विकास, अत्यंत खतरनाक और बड़े पैमाने पर फैली हुई बीमारियों की रोकथाम और उन्मूलन तथा बाह्य अंतरिक्ष और दुनिया के महासागरों की खोजबीन और विकास में सहयोग करने को तत्पर है।

समग्र विश्व के प्रगतिशील विचारधारा के लोगों ने शांति व अंतर्राष्ट्रीय सहयोग के संघर्ष के इस कार्यक्रम का पुरजोर समर्थन किया है। गत दो वर्षों में शांति कार्यक्रम आधुनिक अंतर्राष्ट्रीय राजनीति में महत्वपूर्ण बन गया है तथा शांति, स्वाधीनता व राष्ट्रों की सुरक्षा के संघर्ष के लिए एक सक्रिय उपादान बन गया है।

सोवियत संघ व अन्य समाजवादी देशों के कार्यकलाप तथा उनकी सामान्य विदेश नीति के परिणामस्वरूप विश्व समाजवादी व्यवस्था के सुदृढीकरण में महत्वपूर्ण सफलता हासिल हुई है। इतिहास के समग्र घटनाक्रम ने मानवजाति के विकास के सिलसिले में विश्व समाजवादी व्यवस्था को सामने ला दिया है तथा यह अब तमाम सच्ची क्रांतिकारी व प्रगतिशील शक्तियों का विश्वसनीय दुर्ग बन गयी है। सिद्धांतनिष्ठ लेनिनवादी विदेश नीति का उद्देश्य है तमाम समाजवादी देशों की एकता व उनके बीच सहयोग का विकास करना। सामूहिक प्रयासों से गठित समाजवादी देशों की एकता अधिकाधिक मजबूत होती जा रही है तथा वारसा संधि और पारस्परिक आर्थिक सहायता परिषद के सदस्य राज्यों के बीच बिरादराना सहयोग की एक विश्वसनीय प्रणाली विकसित हो रही है। इनके कार्यकलाप में प्रत्येक सदस्य राज्य के हितों के साथ समाजवादी समुदाय के समान हित समन्वित है। पारस्परिक आर्थिक सहायता परिषद के सदस्य देशों के समाजवादी आर्थिक एकीकरण का सर्वांगपूर्ण कार्यक्रम भी सफलतापूर्वक किया जा रहा है।

जून १९७३ म बिरादराना पार्टिया के नेताओ के बीच क्रीमिया मे हुइ बठक ने समाजवादी देशो के प्रयासो के समन्वय एव समाजवादी और कम्युनिस्ट निर्माण के ध्यय को आग बढाने मे महत्वपूण योगदान किया।

साम्राज्यवादी आक्रमण के विरुद्ध और शाति तथा राष्ट्रो की स्वाधीनता के लिए सघप म वियतनाम की वीर जनता की विजय एक असाधारण सफलता है जो सोवियत सघ, अन्य समाजवादी देशो और विश्व की तमाम शातिप्रेमी शक्तिया की सहायता से प्राप्त हो मकी है।

वियतनाम की मेहनतकश जनता पार्टी व वियतनाम जनवादी जनतन्त्र की सरकार क एक प्रतिनिधिमण्डल की ९ से १६ जुलाई १९७३ की सोवियत सघ की सरकारी यात्रा के दौरान वियतनाम की मेहनतकश जनता पार्टी की केन्द्रीय ममिति के प्रथम सचिव कामरड ले दुआन ने कहा कि वियतनामी जनता को उसकी मातभूमि की मुक्ति के सघप म तथा समाजवादी निर्माण म सोवियत जनता की मूल्यवान महायता व समथन ने वियतनामी जनता की विजय म भारी योगदान किया।

इसराइली आक्रमण के दुष्परिणामो को खत्म करन के लिए अरब जनगण के न्यायसगत अधिकारो की बहाली के लिए तथा सयुक्त राष्ट सुरक्षा परिषद के प्रस्तावो के अनुरूप मध्य पूव म एक न्यायपूण राजनीतिक समाधान के लिए सोवियत सघ अरब जनगण के न्यायोचित सघप का अटल समथन करता है।

समाजवादी देशो, तमाम शातिप्रिय व प्रगतिशील शक्तिया की अन्तराष्ट्रीय एकजुटता अब अत्यधिक महत्वपूण हो गई है तथा उसका एशियाई अफ्रीकी व लटिन अमरीकी देशो म चल रहे मुक्ति सघप और वहा होन वाले सामाजिक व राजनीतिक परिवतनो पर भारी प्रभाव पडा है। इससे शाति, राष्टीय प्रभुसत्ता व सामाजिक प्रगति के लिए सघपरत शक्तियो के विकास को बढावा मिलता है।

विश्व के मामलो म गुट निरपेक्ष राज्यो का महत्व दिन न दिन बढता जा रहा है। सोवियत सघ इस आन्दोलन की साम्राज्यवाद विरोधी प्रवत्तियो का उच्च मूल्याकन एव समथन करता ह।

विश्व म घटित हो रही वतमान प्रगतिशील घटनाए अधिकतर सोवियत सघ व अन्य समाजवादी देशो के सक्रिय, सुसगत व सम्मिलित कार्यो का ही परिणाम है। ये कोरी अन्तर्राष्ट्रीय समस्याओ को हल करन म इन देशो द्वारा अनुसरित नीति के बढत हुए प्रभाव का प्रमाण है। दूसरी तरफ य पूजीवादी देशो की नीति को प्रभावित करती है जो अन्तर्राष्टीय समस्याओ के समाधान म अधिक यथाथवादी दष्टिकोण दिखान लग हैं और इसके साथ-साथ विभिन्न सामाजिक प्रणालियो वाले राज्यो के बीच शातिपूण सहजीवन का सिद्धान्त व्यापक मान्यता प्राप्त कर रहा है।

अन्तराष्ट्रीय परिस्थिति म शीत-युद्ध से तनाव शथिल्य और पारस्परिक लाभप्रद सहयोग की दिशा म परिवतन इसका एक अन्य प्रमाण है।

इस सम्बन्ध म लियोनिद ब्रेझनव की जमन सघ गणराज्य अमरीका व फ्रास की यात्राओ का अधिक महत्व है। सोवियत सघ की सर्वोच्च सोवियत क अध्यक्षमण्डल के अध्यक्ष निकोलाई पदगोर्नी व सोवियत सघ की मत्रिपरिषद के अध्यक्ष अलक्सेइ कोसिगिन न भी कुछ देशो की यात्रा की।

यूरोपीय महाद्वीप की राजनीतिक परिस्थिति मे भी मूलभूत व आशाजनक परिवतन हुए है। यूरोप के लिए युद्धोत्तर व्यवस्थाए दढता से स्थापित हो चुकी है अखिल यूरोपीय सम्मेलन का सफलतापूवक प्रारम्भ हुआ है। इस सम्मेलन का बुलाया जाना ही सोवियत सघ, अन्य समाजवादी देशो व समग्र यूरोप की प्रगतिशील शक्तियो के अनक वर्षो के प्रयासो का एक सर्वाधिक महत्वपूण परिणाम है। इस सम्मेलन का उद्देश्य यूरोप को स्थायी शाति, अच्छे पडोसी जसे सम्बन्धो व सहयोग के एक क्षेत्र म रूपातरित करन के लिए एक दढतर आधार तयार करना है। मध्य यूरोप म सशस्त्र सेनाओ व हथियारो की कमी पर विचार करन के लिए हाल में वियना म हुई बातचीत महाद्वीप मे तनाव शथिल्य की प्रक्रिया को आगे बढान म भी योगदान करगी।

शातिपूण सहजीवन की नीति के रचनात्मक स्वरूप का एक उदाहरण सोवियत सघ व फ्रास के पारस्परिक लाभप्रद सम्बन्ध है। सोवियत सघ व फ्रास क बीच सहयोग के सिद्धात आधार रूप म स्वीकार किय गये हैं। सोवियत सघ की कम्युनिस्ट पार्टी की केन्द्रीय समिति के महासचिव लियोनिद ब्रेझनव और फ्रास गणराज्य क तत्कालीन राष्ट्रपति जाज पम्पिदू के बीच जनवरी १९७३ मे जास्लाव्ल (बेलोरूस) और जून १९७३ म परिस म हुई बातचीत स इन सम्बन्धो का और अधिक विकास हुआ है।

सोवियत सघ की कम्युनिस्ट पार्टी की केन्द्रीय समिति के महासचिव लियोनिद ब्रेझनव की फ्रास के राष्ट्रपति जाज पम्पिदू क साथ जून १९७३ की बठक ने यूरोप व तमाम विश्व म तनाव म कमी करन म सकारात्मक प्रभाव डाला है।

इस सम्बन्ध म सयुक्त विज्ञप्ति म अभिव्यक्त दोनो पक्षो के इस इरादे का अत्यधिक महत्व है कि सोवियत समाजवादी जनतत्र सघ व फ्रास के बीच सहयोग के सिद्धान्तो तथा सोवियत फ्रास घोषणा के सुसगत कार्यान्वयन पर आधारित सोवियत फ्रास सम्बन्धो का अधिक दढीकरण किया जाय।

जमन सघ गणराज्य क साथ सोवियत सघ व पोलैड लाक जनतत्र की सधिया, पश्चिम बर्लिन पर चतुष्पक्षीय समझौता तथा जमन जनवादी जनतत्र व जमन सघ गणराज्य के बीच सधि—य सब शाति व सुरक्षा की ओर यूरोप के अग्रसर होन के महत्वपूण मील-स्तम्भ हैं। य मील-स्तम्भ युद्धोत्तर सीमाओ की अनुल्लघनीयता स्थापित करन में और यूरोप म शातिपूण सहयोग के और विकास के लिए पथ प्रशस्त करते हैं।

मई १९७३ म सोवियत सघ की कम्युनिस्ट पार्टी की केन्द्रीय समिति के महासचिव की जमन सघ गणराज्य की यात्रा तथा तत्कालीन चासलर विली ब्राट क साथ उनकी [illegible] न सोवियत सघ व जमन सघ गणराज्य क बीच सम्बन्धो म मोड की पुष्टि की।

१९७० की मास्को संधि व एक वर्ष पश्चात ओरियण्डा में हुए करार में निरूपित पथ पर आगे बढ़ते हुए कामरेड लियोनिद ब्रेझनेव की चांसलर विली ब्रांट से हुई वार्ताएं, जर्मन संघ गणराज्य की कामरेड लियोनिद ब्रेझनेव की यात्रा के दौरान सोवियत संघ व जर्मन संघ गणराज्य के बीच हस्ताक्षरित हुए करारों तथा यात्रा के परिणामों के सम्बन्ध में पक्षों के संयुक्त वक्तव्य शांति के हित में सोवियत समाजवादी जनतंत्र संघ व जर्मन संघ गणराज्य के बीच अच्छे सम्बन्धों व अच्छे पड़ोसी जैसे सहयोग के लिए नयी सम्भावनाएं प्रदान करते हैं। दोनों देशों के बीच आर्थिक सम्बन्धों तथा उनके दीर्घकालिक औद्योगिक, तकनीकी एवं सांस्कृतिक सहयोग पर भी यह बात पूरी तरह से लागू होती है।

सोवियत संघ तथा इटली, फिनलैण्ड जैसे देशों व स्केण्डेनेवियाई देशों के बीच भी सम्बन्ध पारस्परिक लाभप्रद आधार पर सफलतापूर्वक विकसित हो रहे हैं। सोवियत संघ तथा ब्रिटेन के बीच भी सम्बन्धों में किसी हद तक सुधार हो रहा है।

हाल ही में सोवियत संघ व अमरीका के बीच सम्बन्धों में काफी परिवर्तन हुए हैं। जून १९७३ में सोवियत संघ की कम्युनिस्ट पार्टी की केन्द्रीय समिति के महासचिव ने अमरीका की यात्रा की थी जहां अमरीका के तत्कालीन राष्ट्रपति रिचर्ड निक्सन के साथ उनकी फलप्रद बातचीत हुई थी।

मई १९७२ की मास्को की सोवियत अमरीकी शिखर वार्ताओं के बाद का समय सोवियत अमरीकी सम्बन्धों में सुधार करने के लिए पक्षों द्वारा उठाये गये कदमों का औचित्य व सामयिकता सिद्ध करता है। मास्को बैठक जिसमें दोनों देशों के बीच सम्बन्धों के आधारभूत सिद्धांतों की दस्तावेज पारित की गयी थी तनावों में कमी करने, संबंधों के सामान्यीकरण व पारस्परिक सहयोग की ओर सोवियत अमरीकी संबंधों में एक मोड़ सिद्ध हुई है।

जून १९७३ में हुई सफल वार्ताओं ने सोवियत अमरीकी सम्बन्धों के सामान्य विकास व दोनों देशों के बीच पारस्परिक लाभप्रद सहयोग के दृढ़ीकरण के लिए एक अच्छा आधार तैयार किया। तनाव में कमी करने की सामान्य विश्वव्यापी प्रक्रिया के अंग के रूप में इन वार्ताओं ने इस प्रक्रिया को आगे बढ़ाने में बहुत काम किया।

सोवियत संघ व अमरीका द्वारा सर्वदा के लिए पारमाणविक युद्ध की रोकथाम के सम्बन्ध में हुआ करार पारमाणविक युद्ध के खतरे को कम करने और अंततः समाप्त करने की ओर तथा अंतर्राष्ट्रीय सुरक्षा की वास्तविक गारंटी की एक प्रणाली पैदा करने की ओर एक महत्वपूर्ण कदम था। पारित करारों का व्यावहारिक कार्यान्वयन, आणविक टकराव से नाभिकीय युद्ध की रोकथाम का कदम तथा शांतिपूर्ण साधनों से तमाम विवादास्पद प्रश्नों को हल करना समग्र मानवजाति के लिए ऐतिहासिक महत्व की बात होगी।

प्रक्षेपास्त्र विरोधी मिसाइल प्रणालियों तथा सामरिक आक्रामक अस्त्रों के परिसीमन सम्बन्धी संधि और करार में बहुत आशाएं बंधी हैं। सामरिक अस्त्रों के और

अधिक परिसीमन व सम्भावित कमी करने के सम्बन्ध में सोवियत संघ व अमरीका के बीच वार्ताओं के नये दौर को सफलतापूर्वक पूरा करने के लिए सोवियत जनता भरसक प्रयत्न करेगी।

आणविक ऊर्जा के शांतिपूर्ण प्रयोग के क्षेत्र में वैज्ञानिक व तकनीकी सहयोग का करार भी बहुत महत्वपूर्ण है क्योंकि इसका प्रमुख उद्देश्य ऊर्जा के नये अत्यंत प्रभावशाली साधन जुटाना है।

दोनों देशों के बीच विभिन्न क्षेत्रों में शान्तिपूर्ण सहयोग का सर्वतोमुखी विकास तथा इन देशों के बीच व्यापार और आर्थिक सम्बन्धों को और अधिक बढ़ाने की नयी सम्भावनाएं सोवियत अमरीकी सम्बन्धों को अधिक टिकाऊ बनायेंगे।

दोनों राज्यों द्वारा मान्य दायित्वों का सुसंगत कार्यान्वयन सोवियत-अमरीकी सम्बन्धों को अन्तर्राष्ट्रीय शांति में योगदान का एक स्थायी उपादान बनाने की पूर्वावश्यकता है। सोवियत अमरीकी सम्बन्धों में सुधार, पारस्परिक सम्बन्धों व एक दूसरे के मित्र राष्ट्रों के सम्बन्धों में अथवा अन्य देशों के सम्बन्धों में बलप्रयोग या इसकी धमकी न देने की दोनों देशों की प्रतिबद्धताएं, राज्यों के अधिकारों व हितों का समादर करने की दोनों पक्षों की स्पष्टतः अनुबद्ध इच्छा—ये सब अन्तर्राष्ट्रीय वातावरण में आमूल सुधार करने तथा तमाम अन्य देशों के साथ सहयोग के लिए शानदार सम्भावनाएं प्रदान करने का एक महत्वपूर्ण उपादान है।

उल्लेखनीय है कि तनाव शैथिल्य की प्रक्रिया में एशिया बढ़ चढ़ कर हिस्सा ले रहा है। सोवियत संघ इस तथ्य का स्वागत करता है कि भारत व पाकिस्तान के बीच सम्बन्ध सामान्य होते जा रहे हैं। गणप्रजातंत्री बंगलादेश की अन्तर्राष्ट्रीय स्थिति भी सुदृढ़ होती जा रही है।

सोवियत संघ व भारत के बीच मित्रता व सहयोग के विकास में लियोनिद ब्रेजनेव की भारत यात्रा एक महत्वपूर्ण कदम है।

सोवियत संघ के अफगानिस्तान से परम्परागत मित्रतापूर्ण सम्बन्ध सफलतापूर्वक विकसित हो रहे हैं। सोवियत संघ के ईरान व तुर्की के साथ सामान्य सम्बन्ध हैं।

हाल ही में सोवियत जापानी सम्बन्धों में सकारात्मक परिवर्तन हुए हैं। सोवियत संघ ने हमेशा यह माना है कि इन सम्बन्धों का अच्छे पड़ोसी जैसा मित्रतापूर्ण स्वरूप होना चाहिए तथा इस अब जापान की विस्तृत सामाजिक राजनीतिक शक्तियां अधिकाधिक समझ रही हैं व समर्थन कर रही हैं।

चीन से सम्बन्ध में सोवियत संघ २४वीं पार्टी कांग्रेस द्वारा निर्दिष्ट पथ का सुसंगत रूप में अनुसरण करता है। हमारा चीन पर न तो क्षेत्रीय दावा है और न आर्थिक। हम चीन गणराज्य जनतंत्र से सम्बन्धों का सामान्यीकरण तथा सोवियत चीनी मित्रता की पुनर्स्थापना करना चाहते हैं। ऐसा राजनीतिक पथ समाजवादी समुदाय व विश्व शान्तिकारी आन्दोलन के हितों में तथा सोवियत संघ व चीन के जनगण के जीवंत हितों में है।

सोवियत संघ व अन्य समाजवादी देशों ने सामान्य व पूर्ण निरस्त्रीकरण के कार्यक्रम के कार्यान्वयन के उद्देश्य से अनेक अवसरों पर रचनात्मक प्रस्ताव रखे हैं। संयुक्त राष्ट्र महासभा में अब विचाराधीन सोवियत प्रस्ताव में इन्हीं उद्देश्यों पर जोर दिया गया है। इसमें प्रस्ताव किया गया है कि जो देश संयुक्त राष्ट्र सुरक्षा परिषद के स्थायी सदस्य हैं उन्हें अपने सैन्य बजट में दस प्रतिशत की कमी करनी चाहिए तथा इस प्रकार बचायी हुई रकम को विकासमान देशों की सहायता पर खर्च किया जाय।

इसमें तनिक भी सन्देह नहीं है कि वर्तमान अन्तर्राष्ट्रीय सम्बन्धों में शीत-युद्ध की नीतियों के स्थान पर तनाव शैथिल्य की नीति अपनाने सैनिक टकराव के स्थान पर सुरक्षा व अन्तर्राष्ट्रीय सहयोग को सुदृढ़ बनाने की बुनियादी प्रवृत्ति है।

परन्तु विश्व में पूर्णतया स्वस्थ राजनीतिक वातावरण सुनिश्चित करने के लिए अभी एक लम्बा रास्ता तय करना बाकी है। मध्य-पूर्व में हाल में युद्ध का भड़कना तथा चिली में खूनी प्रतिक्रांतिकारी शासन परिवर्तन जैसी घटनाएं स्वरूप में भिन्न होने पर भी विश्वव्यापी तनाव शैथिल्य के रास्ते को रोकने की साम्राज्यवादी प्रतिक्रियावादी ताकतों की चालें हैं।

इसीलिये आज का आधारभूत कार्य जैसा कि सोवियत संघ की कम्युनिस्ट पार्टी की केन्द्रीय समिति के अप्रैल १९७३ में हुए पूर्णाधिवेशन में जोर देकर कहा गया था, *अन्तर्राष्ट्रीय सम्बन्धों में अनुकूल परिवर्तनों को अपरिवर्तनीय बनाना है।*

पूर्णाधिवेशन ने विश्व में स्थायी शांति तथा कम्युनिज्म का निर्माण करने वाली सोवियत जनता के लिए विश्वसनीय सुरक्षा सुनिश्चित करने के पोलिट ब्यूरो द्वारा किये जा रहे काम को पूर्ण स्वीकृति प्रदान की। पूर्णाधिवेशन ने इन कार्यों को पूरा करने की दिशा में लियोनिद ब्रेझनेव के व्यक्तिगत महान योगदान को भी नोट किया।

सोवियत संघ की कम्युनिस्ट पार्टी की केन्द्रीय समिति के महासचिव लियोनिद ब्रेझनेव को 'राष्ट्रों में शांति के प्रसार के लिए' १९७३ का लेनिन पुरस्कार प्रदान किये जाने के समाचार का सोवियत जनता ने व विश्व की जनता के व्यापक हलकों ने हार्दिक स्वागत किया था।

युद्ध व शांति की समस्याओं के समाधान में जनता, उसके जन संगठनों व राजनीतिक दलों का सक्रिय सहभाग आज के अन्तर्राष्ट्रीय विकास का एक अत्यन्त महत्वपूर्ण उपादान है।

शांति के लिए संघर्ष करने वाली शक्तियों में शामिल होने वाले प्रगतिशील विचारधारा के लोगों की संख्या समग्र विश्व में बढ़ती जा रही है। यह अक्तूबर १९७३ में मास्को में आयोजित शांति शक्तियों की विश्व कांग्रेस में स्पष्ट रूप से उजागर हो गया था। दुनिया ने बड़ी दिलचस्पी से कांग्रेस की कार्यवाही पर ध्यान दिया। इस कांग्रेस में १४३ देशों के १,१०० राष्ट्रीय व विभिन्न राजनीतिक प्रवृत्तियों वाले १२० से अधिक अन्तर्राष्ट्रीय संगठनों के ३,२०० प्रतिनिधियों ने भाग लिया था। यह तथ्य शांति के लिए आन्दोलन के व्यापक सामाजिक आधार की पुष्टि करता है।

'शांति शक्तियों की विश्व कांग्रेस", कांग्रेस की अपील में कहा गया, "वर्तमान खतरों व आशंकाओं के प्रति विश्व के साधारण लोगों की प्रतिक्रिया का प्रतिनिधित्व करती है। यह मानवजाति के ज्ञान श्रम व सम्पदा को लोगों के लाभ के लिए न कि मनुष्यजाति के विनाश या पराधीनता के लिए प्रयोग किये जाने के नये प्रयासों को सुनिश्चित करने का आह्वान करती है।"

शांति शक्तियों की विश्व कांग्रेस महान अंतर्राष्ट्रीय महत्व की एक घटना है। इसमें कोई सन्देह नहीं हो सकता कि कांग्रेस द्वारा की गई अपीलें तथा इसमें भाग लेने वालों की आवाजें शांति के समर्थकों, तमाम महाद्वीपों के जनगण की खुशहाली व सुरक्षा के योद्धाओं की संख्या में अभिवृद्धि करेंगी।

'सोवियत संघ की कम्युनिस्ट पार्टी व सोवियत राज्य की सुसंगत शांतिप्रिय नीति लियोनिद ब्रेझनेव ने कांग्रेस में अपने भाषण में कहा, "कम्युनिस्ट पार्टी की २४वीं कांग्रेस के शांति कार्यक्रम द्वारा वर्तमान चरण में मूर्त रूप में प्रस्तुत है। इस कार्यक्रम को पेश करते हुए हमने अनुभव किया कि तनाव के स्थलों का उन्मूलन करने में सहायता करना एवं ताप नाभिकीय विनाश के भय से छुटकारा पाने में मानवजाति की सहायता करना तथा हर सम्भव तरीके से तनाव शैथिल्य को बढ़ावा देना हमारा कर्तव्य है। इन उदात्त लक्ष्यों के लिए तमाम मेहनतकश जनता के लाभ के लिए हम अनवरत रूप से काम करते आये हैं और करते रहेंगे।

# सोवियत संघ की कम्युनिस्ट पार्टी

*लेनिन द्वारा संस्थापित सोवियत संघ की कम्युनिस्ट पार्टी ने जो मार्ग तय किया है उसकी मिसाल किसी भी अन्य राजनीतिक दल के इतिहास में नहीं मिलती। अपेक्षाकृत एक छोटी सी भूमिगत संस्था से यह एक करोड़ पचास लाख कम्युनिस्टों की सशक्त, संयुक्त सेना तथा संसार के सर्वप्रथम समाजवादी राज्य के प्रमुख दल के रूप में परिवर्तित हुए है। श्रमिक वर्ग की यह पार्टी समस्त सोवियत जनता का हिरावल दस्ता बन गई है। जैसा कि लेनिन ने कहा था, पार्टी में 'हमारे युग का ज्ञान, सम्मान एवं अन्तःकरण' मूर्तिमान है।*

सर्वहारा के उच्चतम वर्ग संगठन के रूप में लेनिन ने कम्युनिस्ट पार्टी की स्थापना की थी। सर्वहारा एक अद्वितीय वर्ग है। इतिहास में यह एक ही ऐसा वर्ग है जो सत्ता के लिए इस उद्देश्य से नहीं लड़ा कि स्थायी रूप से अपना प्रभुत्व जमा सके बल्कि इसलिए कि धीरे धीरे सभी वर्गों को समाप्त किया जा सके तथा किसी भी एक वर्ग अथवा समाज के किसी समूह का प्रभुत्व नहीं रह सके अर्थात इसका उद्देश्य कम्युनिस्ट समाज की स्थापना करना है। श्रमजीवी वर्ग की यह खास भूमिका ही समाज में इसकी राजनीतिक पार्टी की विशेष भूमिका निर्धारित करती है।

**संघर्ष एवं विजय का मार्ग** ३० जुलाई १९७३ को सोवियत जनता ने रूसी सोशल डिमाक्रैटिक लेबर पार्टी (आर एस डी एल पी) की दूसरी कांग्रेस के आयोजन की ७०वीं वर्षगांठ मनाई। यह कांग्रेस विश्व पैमाने पर ऐतिहासिक महत्व रखती है, क्योंकि इसी कांग्रेस के अवसर पर रूस की क्रांतिकारी मार्क्सवादी पार्टियां एक हुईं और लेनिन द्वारा प्रस्थापित वैचारिक, राजनीतिक एवं संगठनात्मक सिद्धान्तों के आधार पर रूसी श्रमजीवी वर्ग की पार्टी बनाई गई। एक नए प्रकार की सर्वहारा पार्टी, बोल्शेविकों की पार्टी, महान लेनिनवादी पार्टी अस्तित्व में आई। लेनिन ने लिखा "एक राजनीतिक विचारधारा तथा एक राजनीतिक पार्टी के रूप में बोल्शेविकवाद का अस्तित्व १९०३ में ही बना हुआ है।"

लेनिन ने रूसी सर्वहारा के क्रांतिकारी संघर्ष के महत्व तथा सारतत्व की व्याख्या निम्नलिखित शब्दों में की है "इतिहास ने अब हमारे समक्ष ऐसा तात्कालिक दायित्व उपस्थित किया है जो उन सभी तात्कालिक दायित्वों से सर्वाधिक क्रांतिकारी है जो इस समय किसी भी अन्य देश के सर्वहारा के सामने है। इस दायित्व की पूर्ति न केवल यूरोपीय बल्कि एशियाई (अब ऐसा कहा जा सकता है) प्रतिक्रियावाद के अत्यंत शक्तिशाली किले को नष्ट करने के इस दायित्व की पूर्ति रूसी सर्वहारा को अन्तर्राष्ट्रीय क्रांतिकारी सर्वहारा का हिरावल दस्ता बना देगी।"

कायक्रम जो सवहारा की दूरगामी समस्याओ अथात समाजवादी समाज के निर्माण से सम्बधित समस्याओ के विषय म था।

इस काग्रेस म लेनिन तथा उनके अनुयायिया न मार्क्सवाद की मुख्य प्रस्थापना —समाजवादी क्राति के प्रमुख प्रश्न सवहारा के अधिनायकत्व सम्बधी शिक्षा—का समथन किया। उनके आग्रह पर इस भी पार्टी कायक्रम म शामिल कर लिया गया। यह एक ऐतिहासिक विजय थी जिसका प्रभाव क्रातिकारी आदोलन के पूरे दौर पर पडा।

दूसरी काग्रेस में लेनिन तथा उनके अनुयायिया न एक विचार पश किया जिसका सम्बध एक विशुद्ध क्रातिकारी पार्टी के सगठनात्मक ढाचे स था और निमभ कहा गया कि एसी पार्टी श्रमजीवी वग की एक उन्नत, राजनीतिक सूझबूझ रखने वाली तथा सुसगठित टुकडी है जो सामाजिक विकास तथा वग सघष सम्बधी पूण ज्ञान से लैस है और क्रातिकारी गतिविधि का अनुभव रखती है। उन्होने न केवल समय समय पर इस विचार की रक्षा की बल्कि बाद म इसे मूत रूप भी दिया। उनका कहना था कि केवल वही पार्टी श्रमजीवी वग के सत्ता हतु सघष का नतत्व करने और उसे विजय तक पहुचाने के योग्य हो सकती है जो वचारिक दृष्टि से सुगठ एकताबद्ध तथा केन्द्रबद्ध हो।

रूस म क्रातिकारी सवहारा पार्टी की स्थापना एक अतर्राष्ट्रीय राजनीतिक सगठन के रूप म की गई। एक ऐसे बहुजातीय देश म यह काम आसान नही था जहा की ५७ प्रतिशत आबादी गर रूसी थी और जहा जारशाही विभिन्न जातियो के महनतकश वर्गों म फूट डालने की भरपूर कोशिश म लगी थी। लेनिन न लिखा कि ' निरकुश शासन के विरुद्ध सघष, समस्त रूस के पूजीपति वग के विरुद्ध सघष से सम्बधित मामलो म हम एक ही और केन्द्रीकृत जुझारु सगठन के रूप म काम करना चाहिए, भाषा अथवा जातीय भेदभाव के बगर समस्त सवहारा वग हमारे पीछे होना चाहिए ।'

और बोल्शेविको की पार्टी की स्थापना हो गई। एक विशुद्ध सवहारा अन्तर्राष्ट्रीयतावादियो की पार्टी के रूप मे इसका विकास हुआ। इसमे सभी जातियो के प्रगतिशील सवहारा एकजुट हुए। इसके साथ साथ बोल्शेविको की पार्टी शुरू स ही अतर्राष्ट्रीय श्रमजीवी वग आन्दोलन की अखण्ड जुझारु टुकडी रही है।

सोवियत सघ की कम्युनिस्ट पार्टी के विकास का आधार व सद्धातिक राजनीतिक तथा सगठनात्मक सिद्धात बने जिन्ह लेनिन ने निरूपित किया था और जिनके अनुसार रूसी सोशल डिमाक्रटिक लेबर पार्टी की दूसरी काग्रेस म नए प्रकार की पार्टी की स्थापना की गई थी।

विश्व श्रमजीवी वग आदोलन के इतिहास म रूसी सोशल डिमाक्रटिक लेबर पार्टी की दूसरी काग्रेस एक महत्वपूण मोड थी। इसके निणयो स न केवल रूसी अवसरवादियो की नीतियो को गहरा आघात पहुचा बल्कि दूसरे देशो के सशोधनवादियो को भी पुरजोर धक्का लगा।

कि इसकी गतिविधि मार्क्सवाद-लेनिनवाद के सिद्धांत द्वारा निर्देशित होती है। लेनिन ने हमें यह शिक्षा दी कि वही पार्टी हिरावल पार्टी की भूमिका निभा सकती है जो उन्नत सिद्धांत द्वारा निर्देशित हो। मार्क्सवादी सिद्धांत श्रमजीवी वर्ग के संघर्ष की पताका है। पार्टी को चाहिए कि इस सिद्धांत को और अधिक विकसित करे और इसे मूर्त रूप दे। इसके साथ ही वह संशोधनवादियों और अवसरवादियों के अतिक्रमणों से इस सिद्धांत की रक्षा भी करे।

पूंजीवादी तथा निम्न पूंजीवादी विचारधारा के विरुद्ध तथा संशोधनवाद, वाम्पन्थीवाद, दक्षिणपंथी और वामपंथी अवसरवाद, सामाजिक-अंधराष्ट्रवादियों, राष्ट्रीय-विचलनवादियों, संक्षेप में कहा जा सकता है कि क्रांतिकारी मार्क्सवादी सिद्धांत के सभी शत्रुओं के विरुद्ध समझौताविहीन संघर्ष के लिए लेनिन ने पार्टी की रचना की, इसे सुदृढ़ एवं सशक्त बनाया।

लेनिन ने मार्क्स और एंगेल्स की शिक्षा का व्यापक विकास किया और इसे ऊपर उठाते हुए एक नए उच्चतर चरण पर पहुंचाया। लेनिनवाद मार्क्सवाद का नए तर एवं सृजनात्मक विकास है। यह वह मार्क्सवाद है जिसका सम्बन्ध साम्राज्यवाद तथा सर्वहारा क्रांतियों के युग से है, सोवियत संघ में समाजवाद तथा कम्युनिज्म के निर्माण के युग से है, विश्व समाजवादी प्रणाली के उदय और विकास के युग, राष्ट्रीय मुक्ति क्रांतियों के युग तथा उपनिवेशवाद के पतन के युग से है और मानवजाति के कम्युनिज्म की ओर संक्रमण के युग से है।

मार्क्स, एंगेल्स और लेनिन के निष्ठावान शिष्यों एवं अनुयायियों ने हमेशा मार्क्सवाद-लेनिनवाद की रक्षा की है। उन्होंने अंतर्राष्ट्रीय सर्वहारा वर्ग, और राष्ट्रों की राष्ट्रीय तथा सामाजिक मुक्ति के हित में और समाजवाद तथा कम्युनिज्म के निर्माण के लिए संघर्ष की वर्तमानकालीन परिस्थितियों का ध्यान रखते हुए इस सिद्धांत का विकास जारी रखा है।

पार्टी ने अपने विकास के सभी चरणों में मार्क्सवाद-लेनिनवाद की शिक्षा के आधार पर अपनी नीति निरूपित की है तथा उसका पालन किया है। ऐसा करते हुए पार्टी ने यह ध्यान रखा है कि उसकी नीति श्रमजीवी वर्ग, मेहनतकश किसानों तथा देश की समस्त जनता के हितों के अनुकूल हो तथा मातृभूमि के हितों, सोवियत संघ में कम्युनिज्म की विजय के हितों व विश्व समाजवाद के ध्येय के हितों को पूरा करे।

कम्युनिस्ट पार्टी ने सर्वहारा के अधिनायकत्व की विजय के लिए संघर्ष सम्बन्धी अनुभव का विशाल भण्डार एकत्र कर लिया है। अक्तूबर क्रांति से पहले के काल में, भूमिगत गतिविधि की कठिन परिस्थितियों में बोल्शेविकों ने वैचारिक, राजनीतिक तथा संगठनात्मक प्रश्नों की सैद्धांतिक व्याख्या की और उनसे सम्बन्धित समस्याओं के व्यावहारिक हल प्रस्तुत किये और इस आधार पर पूंजीवादी जनवादी तथा समाजवादी क्रांतियों में विजय प्राप्त की। इस प्रकार उन्होंने क्रांतिकारी मार्क्सवादी पार्टी—एक

नए प्रकार की पार्टी—सम्बन्धी शिक्षा को विकसित किया और इस प्रकार की नयी पार्टी की स्थापना की, साम्राज्यवाद के युग के सन्दर्भ में समाजवादी क्रांति के सिद्धान्त की व्याख्या की, पूंजीवादी-जनवादी तथा समाजवादी क्रांतियों की रणनीति और कार्यनीति निरूपित की, जारशाही तथा पूंजीवाद को पराजित करने के उद्देश्य से सर्वहारा का नायकत्व स्थापित करने के लिए मजदूर आंदोलन की रचना के लिए, मजदूर वर्ग के नायकत्व में श्रमिक वर्ग और किसानों की एकजुटता के लिए उत्पीड़ित जातियों को सर्वहारा के पक्ष में लाने के लिए संघर्ष किया। वे रूसी तथा अन्तर्राष्ट्रीय क्रांतिकारी एवं श्रमजीवी वर्ग आन्दोलन में मार्क्सवाद के शत्रुओं से लड़े। पार्टी ने यह सिद्ध कर दिया कि उसमें संघर्ष एवं गतिविधियों के कानूनी और गैर-कानूनी तथा संसदीय और गैर संसदीय रूपों को समन्वित करने और नई ऐतिहासिक परिस्थितियों में आवश्यकतानुसार उनमें तत्काल परिवर्तन करने की योग्यता है।

सर्वहारा वर्ग के अधिनायकत्व तथा समाजवाद एवं कम्युनिज्म के निर्माण के दौरान पार्टी को प्राप्त हुआ अनुभव विपुल एवं विविधतापूर्ण है। मानवजाति के इतिहास में पहली बार एक ऐसे विशाल बहुजातीय देश में समाजवाद का निर्माण किया गया है जो अपेक्षाकृत पिछड़ा हुआ था और जहां किसानों की संख्या बहुत अधिक थी। कठिनाइयों में इस कारण कई गुना वृद्धि हो गई कि कई वर्षों तक सोवियत संघ संसार में एकमात्र समाजवादी राज्य था और शत्रुतापूर्ण साम्राज्यवादी जगत के क्रूर हमलों का निशाना बना रहा जिसने उसे घेर रखा था। पार्टी को समाजवाद का निर्माण करने सम्बन्धी अत्यंत जटिल समस्याओं का सैद्धांतिक विशदीकरण करना पड़ा। सोवियत संघ की कम्युनिस्ट पार्टी के ऐतिहासिक अनुभव में ऐसे अनेक प्रश्न एवं समस्याएं शामिल हैं जिनका सम्बन्ध साम्राज्यवाद से समाजवाद में संक्रमण तथा समाजवादी समाज की कम्युनिज्म की ओर प्रगति से है। कम्युनिज्म के प्रधान सिद्धांत निम्नलिखित हैं

सोवियत समाज के विकास के विभिन्न चरणों में सर्वहारा वर्ग के अधिनायकत्व तथा समाजवादी जनवाद की स्थापना समाजवाद तथा कम्युनिज्म के पूर्ण निर्माण काल में श्रमजीवी वर्ग के नेतृत्व में श्रमजीवी वर्ग एवं किसानों का मोर्चा कायम करना, सोवियत राज्य में जातीय प्रश्न का समाधान तथा समाजवादी जातियों के राष्ट्रमंडल की स्थापना, समाजवाद से कम्युनिज्म में संक्रमण से सम्बन्धित मुख्य समस्याओं की व्याख्या,

अर्थतंत्र के समाजवादी रूपों की स्थापना, देश का उद्योगीकरण तथा समाजवाद के भौतिक एवं तकनीकी आधार की स्थापना कृषि का सामूहिकीकरण तथा बड़े पैमाने पर यंत्रीकृत समाजवादी खेती का विकास शोषक वर्गों तथा मनुष्य द्वारा मनुष्य के शोषण का उन्मूलन पूंजीवादी मंजिल को लांघते हुए भूतपूर्व पिछड़े लोगों का समाजवाद में संक्रमण,

सोवियत जनता तथा संसार के श्रमिक जन के हितों को ध्यान में रखते हुए देशों के आपसी सम्बन्धों के नए नियम निरूपित करना, सार्वत्रिक शांति के लिए संघर्ष तथा

समाजवादी राज्य की सुरक्षा क्षमता का निर्माण, समाजवादी देशों के साथ मैत्री तथा पारस्परिक सहायता की नीति अपनाना तथा इस समुदाय का दृढ़ीकरण, साम्राज्यवाद तथा उपनिवेशवाद के विरुद्ध नवोदित राष्ट्रीय राज्यों का तथा राष्ट्रीय मुक्ति आन्दोलनों का समर्थन करना, भिन्न-भिन्न सामाजिक प्रणालियों वाले राज्यों के साथ शांतिपूर्ण सह-जीवन की नीति,

समाजवादी विचारधारा तथा वैज्ञानिक मार्क्सवादी-लेनिनवादी विश्व दृष्टिकोण की सुदृढ़ स्थापना, सांस्कृतिक क्रांति लाना, सोवियत विज्ञान का विकास तथा श्रमजीवियों में से बड़े पैमाने पर नए बुद्धिजीवियों का प्रशिक्षण, समाजवादी अन्तर्राष्ट्रीयतावाद तथा सोवियत देशभक्ति की कम्युनिस्ट भावना में सोवियत जनता की शिक्षा,

कम्युनिस्ट पार्टी को शोषण प्रणाली का तख्ता उलटने वाली शक्ति से कम्युनिस्ट समाज निर्मित करने में सहायक शक्ति के रूप में परिवर्तित करना, सर्वहारा अधिनायकत्व की प्रणाली में इसकी प्रमुख भूमिका लागू करना, मार्क्सवाद लेनिनवाद के आधार पर पार्टी की एकता को सुदृढ़ बनाना, पार्टी भीतरी जनवाद सामूहिक नेतृत्व के सिद्धांत और पार्टी जीवन के लेनिनवादी मानकों का विकास पार्टी कार्यकर्ताओं तथा सभी पार्टी सदस्यों की शिक्षा तथा उनका वैचारिक प्रशिक्षण, मार्क्सवाद-लेनिनवाद तथा सर्वहारा अन्तर्राष्ट्रीयतावाद के सिद्धांतों के आधार पर बिरादराना कम्युनिस्ट तथा मजदूर पार्टियों के साथ सम्बन्ध सुदृढ़ बनाना।

आज कम्युनिस्ट पार्टी के नेतृत्व में सोवियत संघ कम्युनिस्ट समाज का निर्माण कर रहा है और मानवजाति को कम्युनिज्म की ओर मार्गदर्शन कर रहा है। नई परिस्थितियों में पार्टी ने क्रांतिकारी सिद्धांत के प्रति एक वास्तविक मार्क्सवादी लेनिनवादी दृष्टिकोण की मिसालें पेश की है और मार्क्सवाद-लेनिनवाद को नए प्रमुख सैद्धांतिक निष्कर्षों तथा प्रस्थापनाओं से समृद्ध बनाया है।

अपने कार्यक्रम में, कांग्रेसों तथा पूर्ण बैठकों के निर्णयों में तथा महान अक्तूबर समाजवादी क्रांति की ५०वीं वर्षगांठ, लेनिन की जन्म शताब्दी और सोवियत संघ की स्थापना की ५०वीं वर्षगांठ से सम्बंधित पार्टी दस्तावेजों में सोवियत संघ की कम्युनिस्ट पार्टी ने देश में समाजवादी तथा कम्युनिस्ट निर्माण का अनुभव तथा वर्तमान अन्तर्राष्ट्रीय क्रांतिकारी आन्दोलन का निचोड़ पेश किया है और इस प्रकार मार्क्सवाद लेनिनवाद को रचनात्मक ढंग से समृद्ध बनाया है।

सोवियत संघ की कम्युनिस्ट पार्टी विश्व कम्युनिस्ट आन्दोलन की समय की परीक्षा में परखी हुई एक लड़ाका टुकड़ी है। सिद्धांत के क्षेत्र में सोवियत संघ की कम्युनिस्ट पार्टी का कार्य और इसकी सिद्धांतनिष्ठ लेनिनवादी नीतियों का और समाजवादी समुदाय की एकता के लिए इसके लगातार संघर्ष तथा मार्क्सवाद लेनिनवाद व सर्वहारा अन्तर्राष्ट्रीयतावाद के आधार पर समस्त अन्तर्राष्ट्रीय कम्युनिस्ट आंदोलन की एकता के लिए और पूंजीवादी विचारधारा, सुधारवाद तथा दक्षिणपंथी और वामपंथी अवसरवाद

के विरुद्ध इसके सुदृढ सघर्ष का बिरादराना मार्क्सवादी लेनिनवादी पार्टियो ने हमेशा समर्थन तथा अनुमोदन किया है। लेनिनवादी सिद्धातो के कार्यान्वयन, क्रातिकारी सघर्ष के मार्गदर्शन तथा समाजवाद और कम्युनिज्म के निर्माण मे सोवियत सघ की कम्युनिस्ट पार्टी का व्यापक अनुभव तथा हर नई ऐतिहासिक अवधि की आवश्यकतानुसार स्वय पार्टी को विकसित करने मे इसका अनुभव आज समस्त अतर्राष्ट्रीय क्रातिकारी आन्दोलन को उपलब्ध है। मार्क्सवाद-लेनिनवाद के विकास के लिए यह अनुभव अपरिहार्य है।

विश्व समाजवादी प्रणाली की लगातार वृद्धि और इसे अधिकाधिक सुदृढ बनाना सुनिश्चित करने के अपने महान ऐतिहासिक दायित्व की पूर्ति मे कम्युनिस्ट पार्टी कोई कसर उठा नही रखती। सोवियत सघ मे कम्युनिज्म के निर्माण तथा इसकी सुरक्षा शक्ति मे वृद्धि को कम्युनिस्ट पार्टी सोवियत जनता का महान अन्तर्राष्ट्रीय कर्तव्य समझती है—एक ऐसा कर्तव्य जो पूरी विश्व समाजवादी प्रणाली तथा अतर्राष्ट्रीय क्रातिकारी आन्दोलन के हित मे है। सोवियत सघ की कम्युनिस्ट पार्टी शाति और सभी देशो के जनगण की मैत्री की ध्वजवाहक है।

**पार्टी सगठन के सिद्धात** पार्टी के सगठनात्मक ढाचे का बुनियादी सिद्धात तथा राजनीतिक सगठन के रूप मे इसकी गतिविधि का आधार है जनवादी केन्द्रीयता। इसका मतलब है कि सभी मुख्य पार्टी निकायो के लिए चुनाव किए जाते हैं, इन पार्टी निकायो को एक निश्चित अवधि के भीतर अपने पार्टी सगठनो को तथा उच्चतर पार्टी निकायो को रिपोर्टें भेजनी पडती हैं, कडा पार्टी अनुशासन रखा जाता है, निर्णय बहुमत से लिए जाते हैं और उच्चतर निकायो के निर्णयो का पालन निचले निकायो के लिए अनिवार्य होता है। जनवादी केन्द्रीयता का अर्थ है जनवाद और केन्द्रीयता का समन्वय, जनवाद के बिना पार्टी अथवा व्यक्तिगत सगठनो की इच्छा जानना असभव होता है, केन्द्रीयता तथा अनुशासन के बिना न तो कार्यगत एकता सम्भव होती है और न ही पार्टी के निर्णयो को कार्यान्वित किया जा सकता है

जनवाद कम्युनिस्ट पार्टी की अतर्निहित विशेषता है। कोई पार्टी एक स्वैच्छिक राजनीतिक सगठन होती है—मिलते जुलते राजनीतिक दृष्टिकोण रखने वाले लोगो का सघ। इसीलिए स्वाभाविक है कि पार्टी सदस्यो मे पारस्परिक सम्बन्ध वही होने चाहिए जो समान मतव्यो वाले और समान उत्तरदायित्व रखने वाले समान लोगो के बीच हो सकते हैं।

पार्टी के भीतर जनवाद पार्टी नियमो मे दिए गए निम्नलिखित सिद्धातो द्वारा सुनिश्चित है पार्टी के सभी प्रमुख निकाय निर्वाचन द्वारा बनाए जाते है, पार्टी नेतृत्व का सामूहिक रूप होता है, अग्रणी पार्टी निकाय पार्टी के आम सदस्यो के प्रति उत्तरदायी और जवाबदेह हैं, पार्टी जीवन को गुप्त नही रखा जाता, सभी पार्टी सदस्यो को समान अधिकार प्राप्त हैं और वे समान रूप से पार्टी के अनुशासन के अधीन हैं।

केन्द्रीयता का सारतत्व यह है कि सभी पार्टी संगठन एक ही राजनीतिक और संगठनात्मक सिद्धांतों का पालन करते हैं। उनका कार्यक्रम तथा उनके नियम एक ही होते हैं और वे समान रूप से पार्टी अनुशासन के अधीन होते हैं।

सोवियत संघ की कम्युनिस्ट पार्टी का एक उच्चतर प्रमुख निकाय है कांग्रेस और कांग्रेसों के बीच में केन्द्रीय समिति। सभी पार्टी संगठनों की रचना क्षेत्रिय उत्पादन के सिद्धांत के आधार पर की जाती है। उच्चतर पार्टी निकायों के निर्णय तथा निर्देश निचले पार्टी संगठनों के लिए मानना आवश्यक है। संगठनों में अल्पमत को बहुमत का निर्णय मानना पड़ता है। सभी पार्टी संगठनों को स्थानीय समस्याएं हल करने के मामले में स्वायत्तता प्राप्त होती है, बशर्ते यह हल पार्टी नीतियों के विरुद्ध न हो। साथ साथ पार्टी नियमों में विवादास्पद प्रश्नों पर अलग पार्टी संगठन के भीतर और कुल मिला कर पार्टी के भीतर विचार विमर्श की व्यवस्था है। पार्टी की ओर से प्रत्येक सदस्य को आलोचना करने तथा अपना सुझाव देने की स्वतंत्रता का अधिकार प्राप्त है।

इस प्रकार, जनवादी केन्द्रीयता के सिद्धांतों में सोवियत संघ की कम्युनिस्ट पार्टी और इसके सभी स्थानीय संगठनों के क्रियाकलाप में सच्चे जनवाद के साथ केन्द्र बद्ध नतेत्व और एक ही प्रकार के अनुशासन की आवश्यकता अत्यंत कारगर ढंग से समन्वित है।

जनवादी केन्द्रीयता के सिद्धांत समाज के राजनीतिक संगठन के इतिहास के विश्लेषण, क्रांतिकारी संगठनों के अनुभव तथा मार्क्स और एंगेल्स की रचनाओं के आधार पर लेनिन ने प्रस्थापित किए थे।

जनवादी केन्द्रीयता के सिद्धांत का अनुपालन पार्टी की एकता की विश्वस्त गारंटी है, एक ऐसी एकता जो लेनिन के शब्दों में, समस्याओं पर बातचीत करने भिन्न-भिन्न राय सुनने और कहने बहुमत जानने और उस आधार पर निर्णय करने और निष्ठा-पूर्वक उस निर्णय को कार्यान्वित करने में निहित है।

सोवियत संघ की कम्युनिस्ट पार्टी इस बात को बहुत महत्व देती है कि पार्टी की गतिविधि में जनवादी केन्द्रीयता के सिद्धांत को और अधिक विकसित किया जाए और इसे सृजनात्मक ढंग से लागू किया जाए। जैसा कि २४वीं पार्टी कांग्रेस में प्रस्तुत सोवियत संघ की कम्युनिस्ट पार्टी की केन्द्रीय समिति की रिपोर्ट में कहा गया "जनवाद के नाम पर अनुशासन का अराजकतापूर्ण अभाव और नौकरशाहाना केन्द्रीयता दोनों ही कम्युनिस्टों की गतिविधि और पहलकदमी के विकास में बाधा डालते हैं और मार्क्सवादी-लेनिनवादी पार्टी के लिए समान रूप से हानिकारक हैं।"

**पार्टी का ढांचा** सोवियत संघ की कम्युनिस्ट पार्टी क्षेत्रीय उत्पादन के सिद्धांत के आधार पर निर्मित है। प्राथमिक संगठन कम्युनिस्टों के कार्य स्थल पर बनाए जाते हैं राज्य एवं सार्वजनिक एजेंसियों और औद्योगिक तथा कृषि प्रतिष्ठानों में। प्राथमिक संगठन क्षेत्रीय सिद्धांत के आधार पर पार्टी संगठनों में एकजुट किए जाते हैं।

प्राथमिक सगठन पार्टी के ढाचे का आधार हैं। वे जनता मे रह कर काम करते है जहा समाज की समस्त भौतिक एव सास्कृतिक सम्पत्ति की रचना होती है। ये सगठन पार्टी की मुख्य प्रेरक शक्ति हैं, इसके शक्ति स्रोत हैं।

एक स्वतन्त्र प्राथमिक इकाई की स्थापना के लिए कम से कम तीन पार्टी सदस्यों का होना आवश्यक है। यह सगठन पार्टी नियमो तथा पार्टी जीवन के आदर्शों के अनुसार काम करता है। औसतन, देश के एक औद्योगिक प्रतिष्ठान के पार्टी सगठन मे ८६ सदस्य होते हैं, निर्माण स्थल पर ३६ राज्य फार्म पर ६६ तथा सामूहिक फार्म पर ४९ सदस्य होते हैं।

सोवियत सघ की कम्युनिस्ट पार्टी के ३,७८,००० से अधिक प्राथमिक सगठन है। प्राथमिक सगठनो की भूमिका और महत्व मे बराबर वृद्धि हो रही है। सोवियत सघ की कम्युनिस्ट पार्टी की २४वी काग्रेस के निर्णयो से भी इस तथ्य की पुष्टि होती है। काग्रेस ने प्राथमिक सगठनो की भूमिका मे वृद्धि करने और प्रतिष्ठानो तथा एजेंसियो के काम पर इनका प्रभाव बढाने के सम्बन्ध मे कुछ कदम निर्धारित किए हैं।

प्राथमिक सगठन का उच्चतम निकाय है इसके सदस्यो की आम सभा। १५ से कम पार्टी सदस्यो वाले छोटे सगठन दैनिक कामकाज करने के लिए एक सचिव और उसका सहायक निर्वाचित करते हैं जिससे इनके लिए इकट्ठा होना और मिल कर समस्याओ का हल ढूढना आसान होता है। १५ से अधिक पार्टी सदस्यो वाले सगठन एक ब्यूरो निर्वाचित करते है और तीन सौ से अधिक पार्टी सदस्यो वाले सगठन एक पार्टी समिति का चुनाव करते है। पार्टी ब्यूरो अथवा पार्टी समिति के सदस्यो की सख्या की पार्टी नियमो मे कोई सीमा नही रखी गई है। इसका निर्णय प्रत्येक सगठन स्वय करता है। व्यावहारिक रूप से देखने मे आया है कि पार्टी ब्यूरो मे प्राय पाच से नौ तक पार्टी सदस्य होते है और पार्टी समिति मे १३ से १५ तक। पार्टी ब्यूरो और पार्टी समितिया अपने पार्टी सगठनो के समस्त दैनिक कामकाज का नेतृत्व करती है और अत्यन्त महत्वपूर्ण प्रश्नो पर बातचीत के लिए समय समय पर सभी पार्टी सदस्यो की आम सभा का आयोजन करती हैं।

ब्यूरो का निर्वाचन वर्ष मे एक बार और समिति का निर्वाचन दो या तीन वर्ष मे एक बार होता है। यही नियम क्षेत्रीय पार्टी निकायो पर भी लागू होता है जिनमे प्राथमिक सगठन एकजुट होते हैं जैसे जिला नगर, प्रादेशिक और क्षेत्रीय पार्टी समितिया। इनका चुनाव अपने अपने पार्टी सम्मेलनो मे होता है। सघ जनतत्रो की कम्युनिस्ट पार्टियो की काग्रेसें पाच वर्ष मे एक बार बुलाई जाती है। वे अपने उच्चतर निकायो—केन्द्रीय समितियो और केन्द्रीय लेखा परीक्षण आयोगो—का निर्वाचन करती हैं।

प्राथमिक सगठनो से लेकर सोवियत सघ की कम्युनिस्ट पार्टी की केन्द्रीय समिति तक सभी पार्टी निकायो का चुनाव गुप्त मतदान द्वारा होता है। इनकी सरचना का

विधिवत नवीकरण होता रहता है और इस प्रकार नेतत्व का नरन्तय सुनिश्चित रहता है।

सोवियत सघ की कम्युनिस्ट पार्टी का सर्वोच्च निकाय पार्टी काग्रेस है। काग्रेसें नियमित रूप से प्रति पाच वर्ष मे कम से कम एक बार बुलाई जाती है। काग्रेस केन्द्रीय समिति, केन्द्रीय लेखा-परीक्षण आयोग तथा अन्य केन्द्रीय निकायो की रिपोर्टे सुनती और उन्हे स्वीकृति प्रदान करती है, पार्टी कायक्रम तथा नियमो का सशोधन तथा अनुमोदन करती है, घरेलू तथा विदेश नीति से सम्बन्धित मामलो म पार्टी लाइन निर्धारित करती है, कम्युनिज्म के निर्माण की महत्वपूण समस्याओ पर विचार करती है तथा निणय लेती है, और केन्द्रीय समिति तथा केन्द्रीय लेखा परीक्षण आयोग का निर्वाचन करती है। पार्टी की केन्द्रीय समिति तथा केन्द्रीय लेखा परीक्षण आयोग के सदस्यो की सख्या काग्रेस ही निश्चित करती है। माच १९७१ म हुई सोवियत सघ की कम्युनिस्ट पार्टी की २४वी काग्रेस न केन्द्रीय समिति के २४१ सदस्य तथा १५५ एवजी सदस्य निर्वाचित किए और केन्द्रीय लखा परीक्षण आयाग के ८१ सदस्यो का चुनाव किया। दो काग्रेसो के बीच की अवधि म केन्द्रीय समिति सभी पार्टी गतिविधियो का निर्देशन तथा अपनी निर्वाचक काग्रेस द्वारा निरूपित नीति एव अन्य कदमो का कार्यान्वयन करती है।

केन्द्रीय समिति की पूण बठको म केन्द्रीय समिति के सभी सदस्य तथा एवजी सदस्य शामिल होते है। य बठके प्रति छ मास म कम से कम एक बार बुलायी जाती हैं।

केन्द्रीय समिति की पूण बठको के बीच की अवधि म पार्टी गतिविधि के निर्देशन के लिए सोवियत सघ की कम्युनिस्ट पार्टी की केन्द्रीय समिति पोलिट ब्यूरो का निर्वाचन करती है। अन्य सामयिक पार्टी काय के निर्देशन के लिए मुख्यत कायकर्ताओ की नियुक्ति तथा पार्टी के निणयो की पूर्ति के सत्यापन के लिए केन्द्रीय समिति एक सचिवालय का भी निर्वाचन करती है। केन्द्रीय समिति अपना महासचिव निर्वाचित करती है तथा केन्द्रीय समिति की पार्टी नियत्रण समिति का सगठन करती है।

सोवियत सघ की कम्युनिस्ट पार्टी की केन्द्रीय समिति के पोलिट ब्यूरो के सदस्य है एल आई ब्रेझनव, वाई वी आन्द्रोपोव ए ए ग्रेचको, वी वी ग्रिशिन ए ए ग्रोमिको, ए पी किरिलेन्को, ए एन कोसिगिन एफ डी कुलाकोव डी ए कुनायव के टी माजुरोव, ए जे पल्से एन वी पोदगोर्नी, डी एस पोल्यान्स्की, एम ए सुस्लाव, ए एन शेलपिन और वी वी श्चेरबित्स्की।

पोलिट ब्यूरो के एवजी सदस्य है पी एन देमिचेव पी एम माशेराव बी एन पोनोमारेव, एस आर रशीदोव, जी वी रोमानोव, एम एस सोलोमेन्तसव और डी एफ उस्तीनोव।

सोवियत सघ की कम्युनिस्ट पार्टी की केन्द्रीय समिति के महासचिव है एल आइ ब्रेझनव।

सोवियत सघ की कम्युनिस्ट पार्टी की केन्द्रीय समिति के सचिव है पी एन देमिचेव वी आई दोल्गिख, आई वी कापितोनोव, के एफ कातुशेव, ए पा किरिलको, एफ डा कुलाकाव, वी एन पोनोमारेव, एम ए सुस्लोव, डी एफ उस्तीनाव।

पार्टी नियत्रण समिति के अध्यक्ष है ए जे पल्स।
लेखा-परीक्षण आयोग के अध्यक्ष है जी एफ सिजाव।

**सोवियत सघ की कम्युनिस्ट पार्टी की सदस्यता** समाजवाद की पूर्ण विजय के बाद सोवियत सघ म न तो समाजवाद का विरोधी वग रहा और न ही कोई एसा सामाजिक समूह जो समाजवाद के विरुद्ध हो। सवहारा के अधिनायकत्व का सोवियत राज्य धीरे धीरे समस्त जनता के राज्य मे विकसित हो गया है जो सभी वर्गों एव सामाजिक समूहो तथा कुल मिला कर समस्त जनता के हितो का प्रतिनिधित्व एव उनकी हिफाजत करता है।

सोवियत सघ की कम्युनिस्ट पार्टी के एक करोड ४८ लाख सदस्य हैं। इन सदस्या म अगणी है श्रमिक, किसान और बुद्धिजीवी। जनता की अभेद्य सामाजिक, राजनीतिक तथा वचारिक एकता उन्नत समाजवादी समाज की विशिष्टता है। यह एकता आबादी के सभी वर्गों, हिस्सा तथा सभी पीढ़िया के हिता की समानता पर आधारित है। यह एकता पार्टी के सदस्या के और अधिक गुणात्मक सुधार की पूर्वपेक्षा है और इससे पार्टी के सामाजिक आधार का भी पयाप्त विस्तार होता है।

इसके साथ ही पार्टी का प्रधान अवलम्ब अब भी श्रमजीवी वग ही है। पहले ही की भाति यह समाज की प्रमख उत्पादक शक्ति और समाज के कम्युनिस्ट पुनगठन के लिए अत्यत सुसगत एव दृढसकल्पित योद्धा है।

पार्टी के नए बनाए जाने वाले सदस्या म प्रतिवष मजदूरो की सख्या म वद्धि हो रही है। जबकि १९६६ म नए पार्टी सदस्या म मजदूरो की सख्या ४५ ४ प्रतिशत थी १९७० म यह ५५ ४ प्रतिशत और १९७२ मे बढ कर ५७ ३ प्रतिशत हो गई।

इस समय सोवियत सघ की कम्युनिस्ट पार्टी के कुल सदस्या म मजदूरो की सख्या ४० ७ प्रतिशत है जो ६० लाख स अधिक है। राजनीतिक परिपक्वता, उच्च स्तर की सामान्य शिक्षा और पशेवर प्रशिक्षण तथा सामाजिक एव राजनीतिक गतिविधि के क्षेत्र म अनुभव इनकी विशिष्टता हैं।

पार्टी म २२ लाख स अधिक सामूहिक फार्मों के किसान शामिल हैं जो पार्टी की कुल सदस्यता के १४ ७ प्रतिशत हैं। आज पार्टी म जो सामूहिक किसान आ रहे हैं उनमें अधिकाश ट्रैक्टर ड्राइवर, कम्बाइन आपरेटर और अन्य मशीनो के चालक हैं।

सोवियत कम्युनिस्ट पार्टी के सदस्यों में ६६ लाख वेतन पर काम करने वाले श्रमिक तथा ज्ञान के विभिन्न क्षेत्रों से सम्बद्ध विशेषज्ञ हैं। यह संख्या कुल पार्टी सदस्यता का ४४ ६ प्रतिशत है। इसके साथ ही यह बताना भी आवश्यक है कि कम्युनिस्ट समाज के निर्माण में बुद्धिजीवियों मुख्यत तकनीकी विशेषज्ञों तथा वैज्ञानिकों की भूमिका में ज्यों ज्यों वृद्धि होती जाती है त्यों त्यों वे अधिकाधिक संख्या में पार्टी में सम्मिलित हो रहे हैं।

कम्युनिस्ट पार्टी हमेशा अपने सदस्यों में नौजवानों की संख्या बढ़ाने की इच्छुक रही है, विशेषकर तरुण कम्युनिस्ट लीग से आने वाले नौजवानों की जो युवकों की उन्नत टुकड़ी है। पार्टी इसे पीढ़ियों एव पार्टी की क्रातिकारी भावना की निरंतरता एव एकता की अभिव्यक्ति तथा अपनी लड़ाकू एव काम की परम्पराओं का सातत्य मानती है। पार्टी में लिए गए तरुण कम्युनिस्ट लीग के सदस्यो—जिनकी उम्र २३ वर्ष से कम होती है—की संख्या १९६६ में ४० १ प्रतिशत थी जो १९७२ में बढ़ कर ६३ प्रतिशत हो गई। सोवियत सघ की कम्युनिस्ट पार्टी में ३४ लाख नारियां हैं जो कुल सदस्यता का २३ प्रतिशत है।

सोवियत सघ की कम्युनिस्ट पार्टी सोवियत सघ के जनगण की अटूट मैत्री, एकता एव एकजुटता का मूर्त रूप है। इसके सदस्यों में सोवियत सघ में रहने वाली सभी जातियों और उपजातियों के प्रतिनिधि हैं।

पार्टी का सतत विकास पार्टी तथा श्रमजीवी आम जनता के दृढ़ सम्बन्धों का सबूत है।

सोवियत सघ की कम्युनिस्ट पार्टी के नियमों के अनुसार कोई भी सोवियत नागरिक जो पार्टी का कार्यक्रम तथा नियम स्वीकार करता हो, जो कम्युनिज्म के निर्माण में सक्रिय भाग लेता हो, किसी पार्टी सगठन में काम करता हो, पार्टी के नियमों का पालन करता हो तथा पार्टी का चन्दा देता हो वह पार्टी का सदस्य हो सकता है।

१८ वर्ष की आयु वाले व्यक्तियों के लिए पार्टी में प्रवेश का द्वार खुला है। नए सदस्य एक साल की परख अवधि पूर्ण कर चुके उम्मीदवार सदस्यों में से लिए जाते हैं।

प्रत्येक पार्टी सदस्य को एक पार्टी कार्ड दिया जाता है, उम्मीदवार सदस्य को उम्मीदवारी का कार्ड मिलता है।

चूंकि कार्डों की अवधि समाप्त हो चुकी है इसलिए सोवियत सघ की कम्युनिस्ट पार्टी की केन्द्रीय समिति ने २४वीं पार्टी कांग्रेस के निर्णय पर अमल करते हुए पहली मार्च १९७३ से पार्टी कार्डों का नवीकरण प्रारम्भ किया है। परम्परानुसार कार्ड न० एक पर वी आई लेनिन का नाम अंकित है। इस कार्ड पर सोवियत सघ की कम्युनिस्ट पार्टी की केन्द्रीय समिति के महासचिव एल आई ब्रेझनेव ने हस्ताक्षर किए।

जैसा कि सोवियत सघ की कम्युनिस्ट पार्टी की केन्द्रीय समिति की मई १९७२ की पूर्ण बैठक में कहा गया था पार्टी कार्डों का नवीकरण मात्र औपचारिकता नहीं है,

कि उस नए काड जारी कर दिए जाए। यह महत्वपूर्ण राजनीतिक अभियान प्रथमत पार्टी-कतारो का सुदृढ बनाना, प्रत्येक पार्टी सदस्य की पहलकदमी को प्रोत्साहन देना तथा उसके दायित्व म वद्धि करने और २४वी पार्टी कांग्रेस द्वारा देश के सामाजिक तथा आर्थिक विकास के लिए निरूपित कायक्रम को मूत रूप देन म कम्युनिस्टो की हिरावल भूमिका म वृद्धि करन की ओर लक्षित है।

पार्टी कार्डो के इस नवीकरण का शुद्धीकरण अभियान स कोई सम्बन्ध नही है जिसका इस्तमाल कभी पार्टी स विजातीय तत्वो का निकालन के उद्देश्य स किया जाता था। सोवियत सघ म समाजवाद की विजय के बाद तथा शोषक वर्गों का उन्मूलन हो जान के बाद इस प्रकार के शुद्धीकरण अभियानो की कोई आवश्यकता नही रही। परन्तु साथ-साथ इसका यह मतलब कदापि नही है कि पार्टी अपनी कतारो के भीतर वैसे लोगो की उपस्थिति बर्दाश्त कर लेगी जो पार्टी नियमो का उल्लघन करते है और पार्टी को बदनाम करते हैं।

सोवियत सघ की कम्युनिस्ट पार्टी का कहना है कि ज्यो ज्यो सोवियत समाज के नेता के रूप मे पार्टी की भूमिका बढती जाती है, त्यो-त्यो प्रत्येक पार्टी सदस्य के दायित्वो म भी वद्धि होती जाती है। प्रत्येक कम्युनिस्ट को अपने काम म सवश्रेष्ठ होना चाहिए। उसे सावजनिक कत्तव्यो की पूर्ति मे दूसरो के लिए मिसाल पेश करनी चाहिए। उसे कम्युनिस्ट नैतिकता एव सदाचार का नमूना रूप होना चाहिए।

**सोवियत समाज की निर्देशक शक्ति** सोवियत सघ मे समाजवाद एव कम्यु निज्म के निर्माण के अनुभव से पता चलता है कि समाजवादी समाज के विकास के साथ साथ समाज के जीवन के सभी पहलुओ पर कम्युनिस्ट पार्टी का वैचारिक, राजनीतिक तथा सगठनात्मक प्रभाव बढ रहा है न कि घट रहा है। यह वस्तुनिष्ठ सामान्य नियम न केवल वैसी हालतो म काय करता है जैसी कि सोवियत सघ मे विद्यमान हैं, बल्कि इसका स्वरूप सार्वत्रिक है, और सामान्यत समाजवादी समाज पर लागू होता है।

निजी स्वामित्व तथा निजी प्रतिष्ठान पर आधारित समाज के विपरीत नयी समाज व्यवस्था—समाजवाद एव कम्युनिज्म स्वत स्थापित अथवा विकसित नही होता। यह जनता के सचेत एव उद्देश्यमूलक प्रयासो का परिणाम होता है। लेकिन पुरानी प्रणाली की तुलना म नई प्रणाली के भले ही कितने वस्तुगत लाभ क्यो न हो कम्युनिस्ट पार्टी जैसी जन निर्देशक शक्ति द्वारा मार्गदर्शन के बिना समाजवाद अथवा कम्युनिज्म हासिल नही किया जा सकता। उद्देश्य की एकता के सूत्र मे आबद्ध, समाज के विकास सम्बन्धी वस्तुनिष्ठ नियमो के अपने ज्ञान, लक्ष्य तक पहुंचने के मार्गों के स्पष्ट सज्ञान के सहारे और सगठन के लेनिनवादी सिद्धान्तो पर आधारित केवल पार्टी ही उद्देश्यो की सफल उपलब्धि के लिए समाज की सभी शक्तियो को एकजुट कर सकती है विकास के मुख्य रास्ते ठीक ठीक बता सकती है और नए समाज के विकास के लिए जनता के प्रयासो को उद्देश्यमूलक वैज्ञानिक एव विधिपूर्ण स्वरूप प्रदान कर सकती है।

सोवियत संघ में एक परिपक्व, उन्नत समाजवादी समाज का निर्माण हो चुका है। देश में सुयोग्य सरकार है तथा अनुसंधान निकाय हैं जो अर्थतंत्र की प्रगति तथा सांस्कृतिक विकास की योजना बनाने में समर्थ हैं। यहां सुदृढ सार्वजनिक संगठन हैं जो अपने सदस्यों के विशेष हितों की रक्षा करते हैं। यहां स्थानीय सरकारी निकाय हैं जो अपने जातीय प्रदेशों एवं जनतंत्रों आदि के हितों का प्रतिनिधित्व करते हैं। और ये शक्तियां जितनी सक्रिय हों उनके प्रयासों को समन्वित करना उतना ही आवश्यक होता है ताकि राष्ट्रव्यापी और स्थानीय तथा सामान्य एवं विशेष हितों का समुचित समन्वय सुनिश्चित हो।

पार्टी द्वारा सामाजिक नियमन का उद्देश्य ठीक यह है कि सामाजिक अवयव के सभी अंगों का उद्देश्यमूलक, सुसमन्वित सुसन्तुलित विकास हो। समस्त जनता की हिरावल कम्युनिस्ट पार्टी ही यह कार्य सम्पन्न कर सकती है जिसमें सभी जातियों गतिविधि के सभी क्षेत्रों तथा पेशों के श्रेष्ठतम एवं राजनीतिक दृष्टि से अत्यन्त सचेत प्रतिनिधि शामिल होते हैं। यह काम कम्युनिस्ट पार्टी ही सम्पन्न कर सकती है जो सभी वर्गों, सामाजिक समूहों जातियों तथा सभी पीढियों के हितों तथा विशिष्टताओं को ध्यान में रखने की क्षमता रखती है और अपनी नीतियों में इसे समुचित ढंग से अभिव्यक्त भी कर सकती है।

इसलिए पार्टी ही समाज के विकास की मार्गदर्शक तथा निर्देशक शक्ति है। अपने स्थानीय संगठनों द्वारा सरकारी निकायों तथा सार्वजनिक संगठनों द्वारा पार्टी समाज का राजनीतिक मार्गदर्शन करती है। राजनीतिक मार्गदर्शन का तात्पर्य कदापि यह नहीं है कि पार्टी आज्ञाएं जारी करती है और हर कोई उनका पालन करता है। राज्य निकायों तथा अन्य सार्वजनिक संगठनों के सम्बन्ध में पार्टी तथा पार्टी संगठनों को कोई प्रशासनिक अधिकार प्राप्त नहीं है। अनुनय द्वारा तथा अपने काम की जगह पर कम्युनिस्टों द्वारा कायम की गई व्यक्तिगत मिसालों द्वारा पार्टी समाज के मार्गदर्शन का काम करती है।

समाजवादी समाज में पार्टी की लगातार बढती हुई भूमिका तथा प्रभाव से एक वस्तुनिष्ठ प्रवृत्ति का पता चलता है जो उन बढती हुई समस्याओं के विस्तार तथा पेचीदगी का परिणाम है जिन समस्याओं का समाज को हल निकालना पडता है और जिन्हें हल करने के लिए अधिकाधिक उच्चतर स्तर के राजनीतिक मार्गदर्शन तथा संगठन की आवश्यकता होती है। परन्तु इसका मतलब कदापि यह नहीं कि पार्टी राज्य के प्रबंध का काम अपने हाथ में ले लेती है या राज्य तथा सार्वजनिक संगठनों की ओर से काम करती है या उन संगठनों की निगरानी करती है। इसके विपरीत कम्युनिस्ट पार्टी की नीति इस उद्देश्य की ओर लक्षित है कि इन संगठनों की पहलकदमी और स्वतंत्रता को हर संभव तरीके से विकसित किया जाए, जन संगठनों की गतिविधि को जहां तक हो सके उत्प्रेरित किया जाए और यह कोशिश की जाए कि ये संगठन सोवियत राज्य के जीवन

और सोवियत समाज के राजनीतिक संगठन में अधिकाधिक महत्वपूर्ण भूमिका अदा करें।

सोवियत संघ की कम्युनिस्ट पार्टी सोवियत राजनीतिक प्रणाली को सशक्तपूर्ण बनाने के लिए उद्देश्यमूलक तथा बहुमुखी काम कर रही है। इसके लिए पार्टी समाजवादी जनवाद के और अधिक विकास, मेहनतकश जनता के प्रतिनिधियों की सोवियतों की जो सच्ची जनवादी सत्ता के निकाय हैं, ट्रेड यूनियनों, कोम्सोमोल तथा अन्य सार्वजनिक संगठनों की बढ़ती हुई भूमिका को और अधिक बढ़ाने की ओर विशेष ध्यान दे रही है।

एक मार्गदर्शक के रूप में पार्टी की सफलता प्रथमतः इसकी सदस्यता के गुणों तथा पारित निर्णयों के कार्यान्वयन में सभी कम्युनिस्टों के संगठित रूप में भाग लेने पर निर्भर करती है। यह पार्टी अनुशासन के स्तर पर, कम्युनिस्टों की वैचारिक शिक्षा तथा सैद्धांतिक प्रशिक्षण पर, जनवादी केन्द्रीयता के सिद्धांत के सुसंगत परिपालन पर, पूरे देश में और सभी क्षेत्रों से सम्बद्ध लोगों के साथ कम्युनिस्टों के दिन प्रतिदिन के सम्बन्धों पर भी प्रत्यक्षतः निर्भर करती है। सोवियत संघ की कम्युनिस्ट पार्टी हर प्रकार से पार्टी नेतृत्व की विधियों एवं शैली को परिपूर्ण बनाने की लगातार कोशिश कर रही है। यह भरसक प्रयत्न करती है कि इसके सभी संगठनों के रूढ़ाकपन में वृद्धि हो। यह त्रुटियों के प्रति बाल्शेविकों की विशिष्ट असहिष्णुता की भावना में कम्युनिस्टों को शिक्षा देती है आलोचना तथा आत्मालोचना के लिए उपयुक्त स्थितियाँ पैदा करती है।

कम्युनिस्ट पार्टी जनता के लिए है और जनता की ही सेवा करती है।

श्रमजीवियों के अधिकाधिक संख्या में सक्रिय रूप से पार्टी की गतिविधि में भाग लेने, उनके लगातार समर्थन तथा विश्वास के परिणामस्वरूप सोवियत कम्युनिस्ट पार्टी एक लम्बा रास्ता तय करके अलग थलग मार्क्सवादी समूहों की हैसियत से आज कम्युनिज्म के ध्येय के प्रति निष्ठावान एक विराट संगठन का रूप धारण कर चुकी है। पार्टी के पूरे इतिहास से पता चलता है कि इसकी शक्ति तथा अजेयता का स्रोत है मार्क्सवाद-लेनिनवाद के प्रति इसकी वफादारी, श्रमजीवी वर्ग तथा समस्त जनता के साथ इसके जीवंत अटूट सम्बन्ध, इसकी वैचारिक तथा संरचनात्मक एकता, और इसके सदस्यों की राजनीतिक चेतना तथा अनुशासन का उच्च स्तर।

पार्टी तथा समस्त सोवियत जनता के हितों की एकता, श्रमजीवियों द्वारा पार्टी की नीति तथा गतिविधियों का चतुर्दिक समर्थन सोवियत समाज को अजय शक्ति बना देता है जिससे सोवियत समाज को हर प्रकार की परीक्षाओं का सामना करने और विश्वासपूर्वक आगे बढ़ने की क्षमता प्राप्त होती है।

सोवियत संघ में सार्वजनिक संगठन नागरिकों की एच्छिक संस्थाएं हैं जिनकी स्थापना उनके स्थानों तथा इच्छा के अनुसार होती है। इन संगठनों के माध्यम से लाखों नागरिक सार्वजनिक कामकाज तथा उद्योग के प्रबंध में भाग लेते हैं। ये संगठन सोवियत जनता को एक सुगठित सामूहिक में एकजुट करते हैं जिसमें सभी सदस्यों के हित एवं लक्ष्य एक समान हैं।

ट्रेड यूनियन सोवियत श्रमिकों के सबसे बड़े जन संगठन हैं जिनकी सदस्यता ६ करोड़ ८० लाख से अधिक है।

अपनी समस्त गतिविधि में सोवियत ट्रेड यूनियनें कम्युनिस्ट पार्टी की लेनिनवादी नीति से निर्देशन प्राप्त करती हैं। १६०५-१६०७ की प्रथम रूसी क्रांति की कठोर परीक्षा के अवसर पर जन्मी ट्रेड यूनियनों ने पार्टी के नेतृत्व में एक लम्बा रास्ता तय किया है।

सोवियत ट्रेड यूनियनें एक ऐसे समाज में काम करती हैं जहां समाजवाद की स्थापना हो चुकी है। और यह तथ्य उनकी प्रमुख लाक्षणिक विशिष्टताएं निश्चित करता है। सोवियत संघ में ट्रेड यूनियनों का काम मजदूरों के भौतिक हितों की हिफाजत करने तक ही सीमित नहीं है। सोवियत ट्रेड यूनियन सीधे तौर पर पूरे समाज के विकास, उत्पादन बढ़ाने इसकी कार्यकुशलता में वृद्धि करने में तथा राष्ट्रीय अर्थतंत्र की व्यवस्था में भाग लेती हैं। वे श्रमजीवियों के काम, रहन सहन तथा संस्कृति सम्बन्धी सभी हितों का ध्यान रखती हैं।

ट्रेड यूनियनों तथा उनके निकायों, यूनियन की सभाओं तथा निर्वाचित स्थायी उत्पादन सम्मेलनों के माध्यम से श्रमिक उत्पादन व्यवस्था में सीधे तौर पर भाग लेते हैं। यूनियन सभाएं नियमित रूप से प्रशासन की रिपोर्टों का सारांश सुनती हैं जिनमें प्रतिष्ठान के निदेशक की रिपोर्ट भी शामिल होती है। उत्पादन सम्मेलनों में हमेशा आम श्रमिक शामिल रहते हैं। जैसा कि लेनिन ने कहा था सोवियत परिस्थितियों में ट्रेड यूनियन श्रमिकों के लिए प्रबन्ध प्रशासन तथा कम्युनिज्म की शिक्षा के विद्यालय बन जाती हैं।

शोषक प्रणाली का उन्मूलन करने और श्रमिक जन को पूंजीवादी अत्याचार से छुटकारा दिलाने के बाद अक्तूबर समाजवादी क्रांति ने उनके लिए ऐसी परिस्थितियां जुटायीं जिनमें वे अपने लिए तथा समस्त सोवियत समाज के लिए काम कर सकें, ऐसी परिस्थितियां जिनमें वे उद्देश्यमूलक सृजनात्मक प्रयास कर सकें। यह साथ-साथ ट्रेड यूनियनों की भूमिका तथा कार्यों में भी आमूल परिवर्तन लाए जाने का द्योतक था। पूंजीवाद के अधीन ट्रेड यूनियनें सर्वहारा के लिए वर्ग संघर्ष का विद्यालय होती हैं एक

ऐसा स्थान जहा वे अपने आर्थिक एव राजनीतिक हितो की रक्षा करते हैं। लेकिन जब सत्ता मजदूरो के हाथो म आ जाती है तो ट्रेड यूनियनें नई प्रणाली का प्रधान आधार बन जाती हैं। वे समाजवादी समाज की सक्रिय निर्माता बन जाती है।

**ट्रेड यूनियनो का ढाचा** सोवियत सघ के सविधान की धारा १२६ श्रमजीवियो के ट्रेड यूनियन बनाने के अधिकार की गारटी करती है।

सोवियत ट्रेड यूनियनो म ऐच्छिक आधार पर मजदूर, सभी पेशो के दफ्तर कर्मी शामिल होते है। इस सम्बन्ध मे नस्ल, जाति, लिंग भेद तथा धर्म की कोई पाबन्दी नही है।

सोवियत सघ म ट्रेड यूनियनें फक्टरी अथवा उद्योग के सिद्धात पर सगठित की जाती हैं। एक प्रतिष्ठान अथवा उद्योग की एक शाखा मे काम करने वाले श्रमिक, वे चाहे किसी भी पेशे मे सम्बद्ध हो एक ही ट्रेड यूनियन मे शामिल होते है।

प्राथमिक सगठन ट्रेड यूनियनो की मूलभूत इकाइया होते हैं। इनका गठन सभी प्रतिष्ठानो एव सस्थानो म किया जाता है। १९७३ मे प्राथमिक ट्रेड यूनियन सगठनो की सख्या ६ ४६ ००० थी। इनके बाद जिला नगर प्रदेशीय, क्षेत्रीय तथा जनतत्रीय ट्रेड यूनियन समितिया आती है जिनका गठन शाखा के सिद्धात पर किया जाता है। सभी ट्रेड यूनियन निकायो का निर्वाचन गुप्त मतदान द्वारा होता है। ट्रेड यूनियन काग्रेस सर्वोच्च निकाय है। इसका आयोजन पाच वर्ष म कम स कम एक बार अवश्य किया जाता है। काग्रेस नियमो की स्वीकृति प्रदान करती है काय निर्धारित करती है केन्द्रीय राज्य योजना तथा आर्थिक निकायो की रिपोर्टों को सुनती है तथा राष्ट्रीय आर्थिक योजनाओ के क्रियान्वयन म जीवन स्तर म सुधार लाने म, सास्कृतिक स्तर उपर उठाने म तथा श्रमिको व दफ्तर कर्मियो की राजनीतिक चेतना बढाने के काम म ट्रेड यूनियन के भाग लेने सम्बन्धी कार्य निर्धारित करती है। गत, १५वीं काग्रेस मार्च १९७२ म हुई थी।

काग्रेसो के बीच की अवधि म ट्रेड यूनियन गतिविधि का मार्गदर्शन ट्रेड यूनियनो की अखिल सघीय परिषद करती है। इसके अध्यक्ष प्रसिद्ध ज[illegible] ए एन शेलेपिन हैं। इसका पता है ४२ लेनिन प्रासपक्त, मास्को।

शाखा ट्रेड यूनियन का सर्वोच्च निकाय काग्रेस होती है जिसका आयोजन हर पाच वर्ष म [illegible] किया जाता है। काग्रेसो के बीच की अवधि म शाखा केन्द्रीय समिति ट्रेड यूनियन का कामकाज निर्देशित करती है।

कुल मिला कर देश म २५ शाखा ट्रेड यूनियन हैं। इनम सबस बडी वे हैं जिनम शामिल हैं धातुकर्मी, खनिकर्मी, इजीनियरिंग कमचारी, कोयला खनक, रासायनिक तथा [illegible] उद्योग कमचारी व्यापारी कमचारी शिक्षा तथा विज्ञान कर्मी व सास्कृतिक [illegible] म सम्बद्ध कमचारी।

हाल के वर्षों म कृषि कर्मियो तथा सामूहिक फार्मों के मिस्तरियो एव राज्य फार्मों के श्रमिको सहित विशेषना की टेड यूनियन की सदस्यता म महत्वपूण वद्धि हुइ है।

शाख ट्रेड यूनियनें अपनी गतिविधिया मात्र अपने क्षेत्र तक ही सीमित नही रखती। उनका काय समन्वित करने के लिए क्षेत्रीय सिद्धात के आधार पर नगरा प्रदेशो, क्षेत्रा तथा अगीभूत सघ जनतत्रा म ट्रेड यूनियन परिषदा का निर्वाचन किया जाता है।

**ट्रेड यूनियनो के काय** सोवियत टेड यूनियनें चार प्रमुख क्षेत्रा मे काय करती हैं

सोवियत ट्रेड यूनियन श्रमिका को प्रबध एव आर्थिक नियत्रण की शिक्षा देती हैं उनम उत्पादन के प्रति उत्तरदायित्व की भावना उत्पन्न करती है और उत्पादन व्यवस्था म उन्हे सीधे शामिल करके उत्पादन तथा आर्थिक समस्याओ का हल निकालने के प्रति उनम रचनात्मक पहलकदमी विकसित करती हैं।

ट्रेड यूनियनो म यह भी उम्मीद की जाती है कि व श्रमिका के कानूनी अधिकारा तथा भौतिक हिता की रक्षा करें श्रमिका की काय एव जीवन परिस्थितिया तथा मनोरजन सुविधाओं मे सुधार के लिए काम करें सावजनिक स्वास्थ्य का बढावा दें तथा श्रम कानूना एव श्रमिका के अधिकारो के अनुपालन पर नजर रखें।

सुशिक्षित, परिश्रमी तथा उच्च नतिक स्तरो वाला नया आदमी ढालने के उद्देश्य में बडे पमाने पर शक्षिक एव सास्कृतिक काय के विकास के लिए ट्रेड यूनियनें जो हो सकता है करती हैं।

सोवियत ट्रेड यूनियनें प्रगतिशील ट्रेड यूनियन आदोलन की सबसे बडी और अत्यत जुझार टुकडिया मे से एक है। ये अन्तर्राष्ट्रीय स्तर पर सक्रिय हैं। य विश्व के पमाने पर मजदूरो की वग एकजुटता बनाने तथा शाति जनवाद और सामाजिक प्रगति के लिए सघष के क्षेत्र मे विश्व ट्रेड यूनियन आदोलन की एकता की ओर अपने प्रयास निर्देशित करती है।

**ट्रेड यूनियनो के अधिकार** सविधान ट्रेड यूनियनो के लिए सभी काय स्थलो पर स्वतत्रतापूवक अपनी गतिविधिया चलाने का अधिकार सुनिश्चित करता है। वहा उनका सभा भवन, उनके अपने क्लब, पुस्तकालय और खेलकूद सबधी सुविधाए होती है। ट्रेड यूनियनो के अपने प्रकाशन गह तथा समाचारपत्र एव पत्रिकाए होती हैं।

सोवियत सघ म श्रम, पगार अथवा काय एव जीवन की स्थितियो सम्बधी कोई भी कानून टेड यूनियनो की सहमति के बिना स्वीकार नही किया जा सकता।

टेड यूनियनें राष्ट्रीय आर्थिक विकास योजनाए तथा जनता के भौतिक एव सास्कृतिक स्तर ऊचा उठाने सम्बधी योजनाए तयार करने मे प्रत्यक्ष रूप से भाग लेती हैं। इन सभी समस्याओ पर राज्य एव आर्थिक निकाय जो निणय लेते हैं उनम ट्रेड यूनियन सगठनो की राय का पूरा पूरा ध्यान रखा जाता है।

ट्रेड यूनियनों ने नवी पचवर्षीय योजना के विशदीकरण एव कार्यान्वयन में सक्रिय रूप से भाग लिया। नवी पचवर्षीय योजना में श्रमिकों तथा उनके परिवारों के काम एव जीवन की स्थितियों में सुधार के लिए एक व्यापक सामाजिक आर्थिक कार्यक्रम शामिल है।

सोवियत ट्रेड यूनियनों को विधि निर्माण सम्बन्धी पहलकदमी का अधिकार प्राप्त है। इसका अर्थ यह हुआ कि वे श्रमिकों की भौतिक स्थितियों तथा खुशहाली और सास्कृतिक सेवाओं में सुधार एव इस क्षेत्र में ट्रेड यूनियनों द्वारा अदा की जाने वाली भूमिका में वृद्धि की ओर लक्षित कानूनों के मसौदे तैयार करके उन्हें स्वीकृति के लिए सोवियत सघ की सर्वोच्च सोवियत तथा उसके अध्यक्षमण्डल को दे सकती हैं। सोवियत ट्रेड यूनियनें अपने इस अधिकार का व्यापक उपयोग करती हैं। उदाहरणार्थ १९७१ में इनकी पहलकदमी पर सोवियत सघ की सर्वोच्च सोवियत ने "फैक्टरी तथा दफ्तर ट्रेड यूनियन समितियों के अधिकार" नामक नए विनियम स्वीकार किए। इन्हें ट्रेड यूनियनों की अखिल सघीय परिषद ने प्रस्तुत किया था। ट्रेड यूनियनों की पहलकदमी पर श्रम सुरक्षा प्रणाली सामाजिक बीमा तथा पेंशन प्रणाली सम्बन्धी कई कानून स्वीकार किए जा चुके हैं।

१९७० में सोवियत सघ की सर्वोच्च सोवियत ने सोवियत सघ तथा सघ जनतन्त्रों के विधि निर्माण के मूल सिद्धान्त से सबधित कानून स्वीकार किया। इसे तैयार करने में ट्रेड यूनियनों ने प्रत्यक्ष भाग लिया था और इसका असाधारण महत्व है। इस सम्बन्ध में सोवियत सघ की सर्वोच्च सोवियत में ट्रेड यूनियनों की अखिल सघीय परिषद के एक सचिव ने इस प्रश्न पर रिपोर्ट पेश की थी।

राज्य सामाजिक बीमा के प्रशासन का काम ट्रेड यूनियन करती है। वे श्रम कानून तथा सुरक्षा सबधी इजीनियरी व्यवस्था पर राज्य नियत्रण लागू करती हैं। काम की स्थितियों तथा पगार सबधी निर्णय ट्रेड यूनियनों की स्वीकृति तथा प्रस्तुत कानूनों के आधार पर किये जाते हैं। सरकारी एजेंसियों के साथ साथ ट्रेड यूनियन भी सार्वजनिक भोजनालय प्रतिष्ठानों व्यापार एव सामुदायिक सेवाओं के काम की निगरानी करती हैं। उन्हें मकानों के निर्माण तथा मकानों के आवटन किये जाने के काम की निगरानी का भी अधिकार प्राप्त है। वे जनता के लिए व्यवस्थित दैनिक सेवाओं तथा सास्कृतिक सेवाओं के प्रश्नों का भी ध्यान रखती हैं। सार्वजनिक नियत्रण के विविध क्षेत्रों में ट्रेड यूनियनें सक्रिय भाग लेती हैं।

**ट्रेड यूनियनें और प्रशासन** फैक्टरी तथा दफ्तर ट्रेड यूनियन समितियाँ वार्षिक आधार पर प्रशासन के साथ सामूहिक सौदा करती हैं। इस प्रकार के करार उत्पादन, काम एव जीवन स्थितियों पगार तथा मजदूरों की काम कुशलता बढ़ाने के क्षेत्र में कर्मचारियों तथा प्रशासन के बीच पारस्परिक प्रतिबद्धताओं पर आधारित होते हैं। दूसरे शब्दों में यह सामूहिक सौदा कर्मचारियों के जीवन में सम्बद्ध सभी प्रश्नों के बारे होता है। सामूहिक सौदे पर स्वीकृति से पहले श्रमिकों की आम सभा में सर्वांगपूर्ण

विचार किया जाना आवश्यक है। व्यवस्थापको द्वारा अपनी प्रतिबद्धताओं की पूर्ति किए जाने की विधिवत निगरानी का काम ट्रेड यूनियन समितियां करती हैं।

फैक्टरी और दफ्तर ट्रेड यूनियन समितियों को व्यापक अधिकार प्राप्त हैं। वे उत्पादन योजनाएं, प्रतिष्ठानों के विस्तार की योजनाएं तथा मकानों के निर्माण एवं मरम्मत की योजनाएं तैयार करने में भाग लेती हैं। व्यवस्थापकगण कीमतों, श्रेणियां, उत्पादन के कोटा, पगार प्रणालियां तथा बोनस आदि के बारे में निर्णय ट्रेड यूनियन समितियों की सहमति के बिना नहीं ले सकते।

किसी भी प्रतिष्ठान में किसी कर्मचारी को व्यवस्था अथवा निगरानी के उच्चतर स्थान पर नियुक्त करने से पहले ही ट्रेड यूनियन की राय जानना अनिवार्य है। वर्तमान कानून के अनुसार प्रबन्धक किसी भी कर्मचारी को ट्रेड यूनियन समिति की सहमति के बगैर उसके पद से हटा नहीं सकता। इसके अतिरिक्त किसी भी कर्मचारी को कानून में दिए गए विशेष हालात में ही उसके पद से हटाया जा सकता है।

उत्पादन के कोटे तथा पगार निश्चित करने में भी ट्रेड यूनियनों को व्यापक अधिकार प्राप्त हैं। व्यवस्थापकगण प्रोत्साहन कोष का निश्चय तथा संचालन ट्रेड यूनियन समिति की सहमति से ही करते हैं।

कभी-कभी प्रबन्ध तथा कर्मचारियों के बीच विवाद खड़े हो जाते हैं। ये विवाद स्थानीय ट्रेड यूनियन समिति के शिकायत आयोगों तक पहुंचा दिए जाते हैं। ये आयोग समता के आधार पर संगठित किए जाते हैं और इनमें प्रबन्ध तथा ट्रेड यूनियन के प्रतिनिधि शामिल होते हैं। यदि आयोग विवाद निपटाने में असफल रहें तो फैसला ट्रेड यूनियन समिति पर छोड़ दिया जाता है। यह फैसला प्रबन्ध को मानना पड़ता है और इसे अदालत के आदेश द्वारा ही रद्द किया जा सकता है। लेकिन इस प्रकार भी रद्द तभी किया जा सकता है यदि फैसले में श्रम कानून का उल्लंघन किया गया हो।

यदि कर्मचारी को ट्रेड यूनियन समिति अथवा प्रबन्ध का निर्णय स्वीकार न हो तो वह अपने श्रम हितों की रक्षा के लिए राज्य की सहायता ले सकता है जैसे सरकारी वकील के कार्यालय या जन न्यायालय का दरवाजा खटखटा सकता है जिसे दस दिनों के भीतर मामले की जांच करनी ही पड़ती है।

ट्रेड यूनियनें अपने सदस्यों की कार्य-स्थितियों में सुधार करने, उनके स्वास्थ्य की रक्षा करने तथा उनके लिए विश्राम एवं मनोरंजन की श्रेष्ठतम सुविधाएं उपलब्ध करने की ओर विशेष ध्यान देती हैं।

ट्रेड यूनियनें श्रम कानूनों, सुरक्षा नियमों तथा औद्योगिक स्वास्थ्य व्यवस्था के नियमों के पालन की निगरानी भी करती हैं।

कोई भी नया प्रतिष्ठान ट्रेड यूनियनों की स्वीकृति के बिना चालू नहीं किया जा सकता। यदि प्रतिष्ठान में किसी भी प्रकार की सुविधाओं की कमी हो या वह स्वच्छता स्तरों पर पूरा न उतरता हो तो यह स्वीकृति प्राप्त नहीं हो सकती। यदि कोई प्रतिष्ठान

अथवा खाता सुरक्षा सबधी आवश्यकताओ की कसौटी पर खरा नही उतरता तो ट्रेड यूनियन समितिया उसे बन्द किए जाने की माग कर सकती है।

ट्रेड यूनियनो के पास छ श्रम सुरक्षा वैज्ञानिक अनुसधान सस्थान हैं। ये सस्थान शोर पर काबू पाने की विधिया मे सुधार पर काम कर रहे हैं। श्रमिको की बिजली आदि से सुरक्षा आवश्यक सुरक्षा उपकरण तथा काय स्थितियो और सुरक्षा इजीनियरी व्यवस्था मे सुधार की विधियो पर भी ये सस्थान काम करते हैं।

**ट्रेड यूनियन तथा उत्पादन प्रबन्ध** सोवियत सघ की कम्युनिस्ट पार्टी की २४वी काग्रेस म पेश की गई केन्द्रीय समिति की रिपोट मे कहा गया है "पार्टी का एक मुख्य काम है श्रमिक जनता को अधिकाधिक बडे पमाने पर उत्पादन प्रबन्ध मे शामिल करना। पार्टी अपने प्रयास इस प्रकार निर्देशित कर रही है कि हर सचेत कर्मी, हर सचेत मजदूर लेनिन के शब्दो मे यह महसूस करे कि "वह न केवल अपनी फक्टरी का स्वामी है बल्कि देश का एक प्रतिनिधि भी है।"

श्रमिक जनता को उत्पादन प्रबन्ध मे शामिल करने के काम मे ट्रेड यूनियन तथा उनके निकाय और श्रमिको की सभाए महत्वपूर्ण भूमिका अदा करती हैं। लगभग २० लाख श्रमिक फक्टरी तथा अन्य स्थानीय ट्रेड यूनियन समितिया और उनके लेखा परीक्षण आयोगो के लिए निर्वाचित किए गए है। जिला, नगर, प्रादेशिक क्षेत्रीय तथा जनतत्रीय ट्रेड यूनियन समितिया तथा परिषदो के सचिवो मे अधिकाशत साधारण श्रमिक ही है।

स्थायी उत्पादन सम्मेलन उत्पादन प्रबन्ध मे मजदूरो के भाग लेने का सक्रिय रूप हैं। इस प्रकार के सम्मेलनो के सदस्य आम सभाओ मे एक वष की अवधि के लिए निर्वाचित किए जाते हैं। इनमे शामिल होते है फक्टरी मजदूर, दफ्तर कमचारी, ट्रेड यूनियनो प्रबन्ध पार्टी तथा अन्य सावजनिक सगठनो के प्रतिनिधिगण। इन सम्मेलनो के कामकाज का निर्देशन ट्रेड यूनियनें करती है। ये रिपोर्टें सुनने और उत्पादन पगार उत्पादन काट काय स्थितियो सम्बन्धी सभी प्रश्नो तथा रहन सहन की हालतो व सास्कृतिक सेवाओ म सुधार करने के विषय म व्यवस्थापको को सिफारिश भेजने का अधिकार होता है।

आज देश म लगभग १ ६० ००० स्थायी उत्पादन सम्मेलन मौजूद हैं जिनकी सदस्यता म लगभग ६० लाख श्रमिक शामिल हैं।

जन नियत्रण चौकिया तथा ग्रुपो की भूमिका भी महत्वपूर्ण है। इन चौकियो और ग्रुपो म ८० लाख से अधिक मजदूर शामिल हैं। ये नियमित रूप स राज्य योजनाओ की पूर्ति की निगरानी करते हैं उत्पादन रिजव का लेखा-जोखा करते हैं और प्रतिष्ठानो की उत्पादन वित्तीय तथा आर्थिक गतिविधि का निरीक्षण करते हैं।

श्रमिक जन सक्रिय रूप से अपने आविष्कार तथा युक्तिकरण सबधी सुझाव पेश करने और उत्पादन को सर्वांगपूर्ण बनाने के काम मे उनके भाग लेने के जन रूप का ... है। हजारो प्रतिष्ठानो म स्थानीय इजीनियरी अनुसधान सस्थाए तथा नवप्रवर्तको

एव आविष्कारको की सस्थाए मौजूद है। इनमे एक करोड दस लाख से अधिक वज्ञानिक, इन्जीनियर, तक्नीशियन तथा श्रमिक शामिल है। १९७२ मे ३६ लाख से अधिक आविष्कार तथा युक्तिकरण सुझाव राष्ट्रीय अथतत्र की विविध शाखाओ म कार्यान्वित किए गए जिनसे तीन अरब रूबल की वार्षिक बचत होती है।

श्रेष्ठतम उत्पादन परिणाम दिखलान के लिए भिन्न भिन्न श्रमिको एव श्रमिको के जत्थो के बीच समाजवादी प्रतिस्पर्द्धा श्रम की ओर सोवियत मजदूरो के नए रुझान की अभिव्यक्ति है। यह रुझान नए समाजवादी समाज की उन परिस्थितियो म ही ठोस हो सका जिनम उत्पादन के स्वामी तथा अपन देश के स्वामी होने की भावना ने श्रम की ओर नए रचनात्मक दृष्टिकोण को जन्म दिया। हर मजदर प्रत्यक्ष रूप से अपने श्रम के परिणामो म तथा पूरे प्रतिष्ठान के काय के परिणामो म दिलचस्पी लेन लगा।

समाजवादी प्रतिस्पर्द्धा के कोई स्वाथपूण लक्ष्य नही होत। सामान्यत प्रतियोगिता" का जो अथ समझा जाता है उससे भी इसका कोई वास्ता नही होता। समाजवादी प्रतिस्पर्द्धा निम्नलिखित सिद्धान्त पर आधारित है 'एक व्यक्ति अच्छा काम करता है दूसरा उससे अच्छा करता है, तीसरा इनसे पीछे है—जो तुमसे अच्छा काम करते हैं उनकी तरह काम करने की कोशिश करो जो तुम से पीछे रह गए है उनकी सहायता करो और कुल उत्पादन बढान के लिए मिल कर काम करो।" समाजवादी प्रतिस्पर्द्धा समाजवादी समाज के स्वरूप के सवथा अनुकूल है जिसम जनता के परस्पर सम्बन्ध साथियो की भाति एक दूसर से सहयोग करन तथा आपसी सहायता पर आधारित होते है। मत्रीपूण प्रतिस्पर्द्धा म श्रमिको को अपनी पहलकदमी तथा व्यक्तिगत रचनात्मक योग्यताए प्रदर्शित करन के व्यापक अवसर प्राप्त होत ह।

समाजवादी प्रतिस्पर्द्धा की शुरुआते १९१९ के कम्युनिस्ट सुब्बोत्निक के दिनो स जुडी हुई है। उस अवसर पर रेलवे कमचारियो न अपन खाली समय म बिना वेतन के इजिनो की मरम्मत का काम किया और श्रम उत्पादकता का उच्च स्तर प्राप्त कर लिया। यह श्रम की ओर एक नया, अत्यत ईमानदार, कम्युनिस्ट दृष्टिकोण था।

प्रथम पचवर्षीय आर्थिक विकास योजना (१९२९ ३३) के दौरान पूर श्रमिक वग ने समाजवादी प्रतिस्पर्द्धा का माग अपना लिया। सामूहिक खेती की प्रणाली जब पूरी तरह जम गई तो समाजवादी प्रतिस्पर्द्धा न एक वास्तविक जन आन्दोलन का रूप धारण कर लिया। समाजवादी प्रतिस्पर्द्धा म भाग लेने वाले लोगो की सख्या म दिन-प्रतिदिन वद्धि होती रही। इससे उन्ह अपने अनुभव को समृद्ध करने तथा अपनी काय कुशलताओ म सुधार करन म सहायता मिली।

आज सात करोड से अधिक लोग इस होड म लगे है कि नवी पचवर्षीय आर्थिक विकास योजना (१९७१ ७५) को समय स पहले पूरा करने का सम्मान प्राप्त करे। यह योजना सोवियत सघ की कम्युनिस्ट पार्टी की २४वी कांग्रेस म स्वीकार की गयी थी। श्रमिको के इस प्रयास का आखिरी मतलब है उत्पादन निपुणता म वद्धि करना और इस प्रकार जनता के जीवन स्तर को ऊपर उठाना।

नए नए लक्ष्यो न होड के भी नए नए रूपो को जन्म दिया। २४वी काग्रेस म प्रस्तुत सोवियत सघ की कम्युनिस्ट पार्टी की केद्रीय समिति की रिपोट मे लियोनिद ब्रेझनेव ने कहा कि इस समय सोवियत जनता के सामने जो काम है वह " ऐतिहासिक महत्व का है समाजवादी आर्थिक प्रणाली के लाभो के साथ वनानिक तथा तकनीकी क्राति की उपलब्धियो को अभिनत समन्वित करना, विज्ञान तथा उत्पादन को एक दूसरे से मिलान के हमारे अपने स्वाभाविक समाजवादी तरीका का व्यापक प्रस्तुत।"

इन लाभो म से एक यह है कि राष्ट्रीय अथ तत्र के विकास तथा उत्पादन प्रबध म श्रमिक जन व्यापक रूप से भाग लेते है। समाजवादी प्रतिस्पर्द्धा के वतमान लक्ष्या से भी यह स्पष्ट है अधिक उत्पादन, कम से कम लागत पर और बेहतर क्वालिटी।

श्रमिक जन अपनी योजनाए तयार करते है और उनमे अपने लिए जो लक्ष्य रखन हैं वे राज्य योजनाओ म दिए गए आकडा से अधिक होते है। वे कम खच पर उच्चतम क्वालिटी के माल तयार करने, नई प्रविधि म प्रवीणता प्राप्त करने तथा उत्पादन क्षमता बढान की होड म लग जाते है। समाजवादी प्रतिस्पर्द्धा सामाजिक प्रगति के विकास का एक सशक्त साधन बन गई है।

**सामाजिक बीमा तथा श्रमिको के लिए विश्राम** सोवियत सघ म श्रमिको के सामाजिक बीमा का पूरा खच राज्य उठाता है। परन्तु सामाजिक बीमा के क्षेत्र म सभी खर्चे ट्रेड यूनियन समितियो के निणयो के आधार पर किए जाते ह।

१९७३ म सामाजिक बीमा का बजट २१ अरब ४० करोड रूबल था।

सामाजिक बीमा प्रणाली का विकास जिन अय सुविधाओ स जुडा हुआ है व है स्वास्थ्य सवाओ म लगातार सुधार, श्रमिको के मनोरजन की व्यवस्था का ट्रेड यूनियनो द्वारा ध्यान रखा जाना, स्वास्थ्य केन्द्रो म सिनटोरियमो की सख्या म वद्धि तथा पयटन एव व्यायाम का विकास। निम्नलिखित आकडो से पता चलता है कि ट्रेड यूनियनो द्वारा स्वास्थ्य निमाण एव खेलकूद के क्षेत्र म किया जा रहा काय कितना विस्तारपूण है ट्रेड यूनियनो के पास २ ६०० स्टेडियम, दो लाख से अधिक फुटबाल मदान तथा वालीबाल, बास्केटबाल और टनिस कोट, १२,००० खेलकूद के मदान, लगभग ७ ००० व्यायामशालाए और हजारो नौकाचालन केन्द्र, स्कीइग स्थल तथा तरण म तालाब हैं। लाखो लोग इनका नि शुल्क लाभ उठाते हैं।

सोवियत सघ म ३२ ट्रेड यूनियन खेल कूद सस्थाए (१,०५ ००० सस्थ पर) हैं जिनकी सदस्यता दो करोड तीस लाख से भी अधिक है। इनम सबस बडी सस्थाए है स्पार्ताक "दूम", "बुरवेस्तनिक" तथा लोकोमोतिव"।

ट्रेड यूनियनो १८,००० सिनटोरियम स्वास्थ्य रक्षा केन्द्र, पयटन होटल तथा अन्य मनोरजन सुविधाओ का सचालन करती है। केवल १९७३ म इन केन्द्रो न ८० लाख म अधिक लोगो का उपचार करन एव अवकाश बिताने की सुविधाए उपलब्ध [illegible] १९७३ म ही श्रमिक जनो के ७७ लाख ५० हजार बच्चो [illegible] केन्द्रो द्वारा [illegible]

स्थित ग्रीष्मकालीन स्वास्थ्य शिविरो मे अपनी छुट्टिया बिताईं। अधिकाश श्रमिक जन यहा निःशुल्क निवास करते हैं या उन्हे इस खर्च मे ७० प्रतिशत की छूट प्राप्त होती है।

ट्रेड यूनियन बडे पैमाने पर सास्कृतिक एव शिक्षा कार्य भी कर रही हैं।

ट्रेड यूनियनो की अखिल सघीय केन्द्रीय परिषद तथा ट्रेड यूनियन केन्द्रीय समितिया अनेक समाचारपत्र व पत्रिकाए स्वय अथवा मत्रालयो और अन्य एजेन्सियो के साथ मिल कर प्रकाशित करती हैं।

प्रमुख ट्रेड यूनियन समाचारपत्र "त्रुद" ५० लाख से अधिक प्रतियो मे छपता है।

ट्रेड यूनियनो का अपना बहुत बडा प्रकाशन गृह है जिसका नाम है "प्रोफिज्दात।"

ट्रेड यूनियनो के पास ३०,००० से अधिक पुस्तकालय है जिनमे चलते फिरते पुस्तकालय भी शामिल है। इनके अतिरिक्त २१ ००० से अधिक क्लब तथा सास्कृतिक प्रासाद एव सास्कृतिक गृह हैं।

**अन्तर्राष्ट्रीय सबध** सर्वहारा अन्तर्राष्ट्रीयतावाद के सिद्धान्तो पर अमल करते हुए सोवियत ट्रेड यूनियनें अन्तर्राष्ट्रीय ट्रेड यूनियन आन्दोलन की एकता के लिए लगातार कटिबद्ध रही हैं। वे समाजवादी देशो की ट्रेड यूनियनो के साथ बिरादराना सहयोग विकसित कर रही है अन्य देशो के प्रगतिशील ट्रेड यूनियन केन्द्रो तथा समस्त विश्व के श्रमिको के साथ अन्तर्राष्ट्रीय सम्बन्ध बढा रही है।

पूजीवादी देशो मे इजारेदारियो के विरुद्ध मजदूरो के सघर्ष को और राष्ट्रीय मुक्ति आन्दोलनो को सोवियत ट्रेड यूनियनो का सहयोग सदैव प्राप्त रहता है।

सोवियत ट्रेड यूनियनो के ११६ देशो की ट्रेड यूनियनो के साथ सम्बन्ध हैं तथा वे उनके साथ सक्रिय सहयोग करती है।

सोवियत ट्रेड यूनियन विश्व ट्रेड यूनियन सगठन का अग है। वे यूनेस्को तथा अन्तर्राष्ट्रीय श्रम सगठन के कार्य मे भी भाग लेती हैं।

**अखिल सघीय लेनिनवादी तरुण कम्युनिस्ट लीग (कोम्सोमोल)** प्रमुख सोवियत युवजन का एक जन सगठन है। इसका मुख्य काम है कम्युनिस्ट समाज के उच्च शिक्षा प्राप्त ईमानदार युवा निर्माता तयार करना जो अपनी समाजवादी मातृभूमि के प्रति पूर्ण निष्ठा रखते हो। कोम्सोमोल सदस्यो का यह कर्तव्य है कि वे अपने काम द्वारा सोवियत तरुणो के समक्ष मिसाल पेश करें अपने ज्ञान एव शिक्षा का विस्तार करें, देश के सामाजिक तथा राजनीतिक जीवन मे सक्रिय हो, सोवियत सघ के जनगण के बीच मैत्री बढाए तथा सभी देशो मे श्रमिक युवजन के साथ बिरादराना सम्बन्ध सुदृढ बनाए। कोम्सोमोल सगठन के अपने नियम तथा केन्द्रीय एव स्थानीय नेतृत्वकारी निकाय है। कोम्सोमोल की सभी गतिविधिया सोवियत सघ की कम्युनिस्ट पार्टी के नेतृत्व मे चलती

है। सोवियत संघ की कम्युनिस्ट पार्टी राज्य एवं आर्थिक विकास के हर क्षेत्र में काम माल को अपना सर्वप्रथम सहायक मानती है।

कोम्सोमोल की स्थापना मजदूर और किसान युवक संगठनों की पहली अखिल संघीय कांग्रेस के अवसर पर की गई थी। यह कांग्रेस २६ अक्तूबर १६१८ को हुई थी। कोम्सोमोल का नाभिकेन्द्र प्राथमिक संगठनों को लेकर गठित किया गया है जिनकी स्थापना फार्मों फक्टरियो, कार्यालयो, स्कूलो, संस्थानो तथा सोवियत सेना की टुकड़ियों में जहां कहीं भी कम से कम तीन कोम्सोमोल सदस्य हों, की जाती है।

१९७३ में कोम्सोमोल के चार लाख से अधिक प्राथमिक संगठन थे जिनकी सदस्यता लगभग तीन करोड थी। कोम्सोमोल की सदस्यता १४ और २८ वर्ष के बीच की आयु के सभी युवक युवतियों के लिए खुली है। संगठन का सर्वोच्च निकाय अखिल संघीय तरुण कम्युनिस्ट लीग की कांग्रेस है। कांग्रेसो के बीच की अवधि में कोम्सोमोल की गतिविधियां तरुण कम्युनिस्ट लीग की केन्द्रीय समिति निर्देशित करता है। यह समिति अपने सदस्यों में से एक ब्यूरो और एक सचिवालय निर्वाचित करती है। तरुण कम्युनिस्ट लीग की केन्द्रीय समिति के प्रथम सचिव ई एम त्याझेल्निकोव हैं।

तरुण कम्युनिस्ट लीग के सदस्य विश्व जनवादी युवक संगठन, अन्तर्राष्ट्रीय विद्यार्थी संघ तथा विश्व युवक समारोहो के काय मे सक्रिय रूप से भाग लेते हैं। एक सौ से अधिक देशो के युवजन ३० अन्तर्राष्ट्रीय संगठनो और एक हजार विभिन्न राष्ट्रीय युवा एवं विद्यार्थी तथा बाल संगठनो से कोम्सोमोल के सदस्यों के मैत्रीपूर्ण सम्बन्ध हैं।

तरुण कम्युनिस्ट लीग की ओर से १६० कोम्सोमोल एवं किशोर पायोनियर समाचारपत्र, २६ युवक पत्रिकाएं तथा ४० किशोर पायोनियर तथा बाल पत्रिकाएं सोवियत संघ की २२ भाषाओं में छपती हैं। कुल मिला कर ये प्रकाशन ६ करोड ४० लाख प्रतियो में छपते हैं (समाचारपत्रों में ८० लाख से अधिक छपने वाला कोम्सोमोल्स्काया प्राव्दा तथा पायोनेर्स्काया प्राव्दा केन्द्रीय पत्र हैं)। कोम्सोमोल के २८६ युवा सपाद मंडल रेडियो, टलीविजन तथा तीन प्रकाशनगृह— 'मोलोदाया ग्वार्दिया', "मोलोद" (उक्राइन) तथा 'यश ग्वार्दिया' (उजबेक सोवियत समाजवादी जनतंत्र)—में काम करते हैं। 'मोलोदाया ग्वार्दिया" का सचालन तरुण कम्युनिस्ट लीग की केन्द्रीय समिति करती है।

अखिल संघीय किशोर पायोनियर संगठन इस संगठन का नाम लेनिन के नाम पर रखा गया है। यह एक एच्छिक कम्युनिस्ट जन संगठन है। २ करोड ५० लाख से अधिक बच्चे इसके सदस्य हैं। इसका संगठन १६ मई १९२२ को किया गया था।

इसकी दैनिक गतिविधि का निर्देशन अखिल संघीय लेनिनवादी तरुण कम्युनिस्ट लीग करती है।

किशोर पायोनियर सगठन स्कूली और सावजनिक सगठनो के साथ मिल कर मातभूमि से प्रेम की भावना कम्युनिस्ट पार्टी के प्रति निष्ठा एव जनगण के बीच मत्री की भावना म बच्चो का परिपोषण करता है। यह उन्ह सामाजिक जीवन म सक्रिय रूप से हिस्सा लेन, मेहनती और शारीरिक एव नतिक दोना दृष्टि से स्वस्थ रहन की शिक्षा देता है।

१० और १५ वष के बीच की आयु का कोई भी बच्चा किशोर पायोनियर हो सकता है। प्रवेश का निणय एक किशोर पायानियर इकाई की रली मे किया जाता है।

किशोर पायोनियर सगठन आम तौर पर उन किशोर पायोनियर इकाइया को लेकर गठित किये जाते है जिनके सदस्य स्कूल म एक ही ग्रुप के बच्चे होन ह। (इकाइया निवास स्थानो म भी बनाई जा सकती है।) ये इकाइया जत्था के रूप म सगठित रहती हैं जो स्कूला बालगृहा या बोर्डिंग स्कूलो म काम करती है।

प्रत्येक सगठन की अपनी लाल पताका होती है और हर इकाई का अपना छोटा सा झण्डा होना है। किशोर पायानियरा के अय प्रतीक हैं एक तिकोनी लाल टाई पायोनियर सलाम और उद्देश्य वाक्य "कम्युनिस्ट पार्टी के ध्येय की खातिर लडने के लिए तयार रहो!" जिसके उत्तर म कहा जाता है "हमेशा तयार है!"

किशोर पायोनियर रैलिया, सैर-सपाटे तथा यात्राए आयोजित करत हैं जिनका उद्देश्य होता है अपन देश के बारे मे अधिक जानकारी प्राप्त करना, युवा कलाकारो के कायक्रम, खेलकूद तथा सैनिक खेलकूद भी आयोजित किय जाते है। क्लबा म किशोर पायोनियर विज्ञान एव प्रविधि के किशोर मित्र ग्रुपो म तथा कला ग्रुपो म एकजुट होत हैं। व पडोसिया तथा अपन निवास क्षेत्र के अय लोगा की सहायता के लिए भी ग्रुप सगठित करत है।

लाखा की सख्या म सोवियत स्कूली बच्चे अपनी छुट्टिया किशोर पायानियर शिविरो, पयटन केन्द्रा तथा सिनेटोरियमा म बिताते है। उदाहरणाथ, १९७५ मे लगभग १०,००० ग्रामीण क्षेत्रीय शिविरो का ५० लाख से अधिक बच्चो न लाभ उठाया। काला सागर के तट पर क्रीमिया मे देश के सबसे बडे शिविर आर्तेक मे प्रतिवष ३०,००० से अधिक बच्चा के लिए व्यवस्था है।

सोवियत सघ मे ३,५०० से अधिक किशोर पायानियर तथा स्कूली बच्चा के गृह और प्रासाद है, लगभग ६०० किशोर तकनीशियनो एव प्रकृतिवादियो के केन्द्र तथा पयटन केन्द्र, २,५०० से अधिक खेलकूद विद्यालय, ३,२०० सगीत, कला तथा बले विद्यालय, १२७ बाल थियटर तथा ३२ बाल रेलवे है। वयस्का के क्लबो एव सस्कृति प्रासादा में भी बच्चा के लिए विशेष स्थान है। बच्चा के अपने पाक, स्टेडियम, एक छोटा नौका बेडा तथा मोटर माग हैं।

बच्चा के लिए २७ समाचारपत्र तथा लगभग ४० पत्रिकाए प्रकाशित की जाती हैं। किशोर पायोनियरा का मुख्य समाचारपत्र पायोनेर्स्काया प्रावदा ९० लाख प्रतिया

म छपना है। विशेष प्रकाशनगृह बच्चो के लिए लाखा की सख्या म पुस्तक प्रतिवर्ष प्रकाशित करत हैं।

सोवियत किशोर पायोनियरा के ६० से अधिक देशो के बाल सगठनो क साथ सम्बन्ध स्थापित है।

**सोवियत महिला समिति** सोवियत महिला समिति की स्थापना १९४१ में सोवियत महिलाओ की एक फासिस्ट विरोधी समिति के रूप मे की गई, इसे वर्तमान नाम १९५६ मे दिया गया। समिति के उद्देश्य हैं—सोवियत सघ और दूसरे देशा की महिलाओ के बीच मत्रीपूर्ण एव पारस्परिक सदभावना के सम्बन्ध सुदढ बनाना, महिलाओ एव बच्चो के अधिकारो की रक्षा के लिए अन्तर्राष्ट्रीय जनवादी आन्दोलन में भाग लेना।

समिति की पूर्ण बठक इसका प्रबन्ध काय करती है। पूर्ण बठका के बीच की अवधि मे यह काय अध्यक्षमण्डल करता है। ससार की पहली महिला अतरिक्षयात्री वालन्तीना तेरेश्कोवा समिति की अध्यक्षा है। समिति अन्तर्राष्ट्रीय जनवादी महिला सगठन म सम्मिलित है।

यह समिति अखिल सघीय केन्द्रीय टेड यूनियन परिषद के साथ मिल कर **सोवियत नारी** पत्रिका दस भाषाओ मे प्रकाशित करती है।

पता है २३ पुश्किन स्ट्रीट, मास्को।

**सोवियत सघ के युवक सगठनों की समिति** इस समिति की स्थापना १९५६ में की गई थी (उससे पहले १९४१ से १९५६ तक इसका नाम फासिस्ट विरोधी सोवियत युवक समिति था)। इसकी गतिविधि का लक्ष्य है साम्राज्यवाद के विरुद्ध और शाति, राष्ट्रीय स्वतत्रता तथा सामाजिक प्रगति के लिए युवजन के प्रयास निर्देशित करना तथा उन्ह प्रोत्साहन देना। विदेशी युवक एव छात्र सगठनो तथा विभिन्न अन्तर्राष्टीय सगठनो के साथ सोवियत युवक सगठना का सहयोग सुदढ बनाना भी इस समिति का उद्देश्य है। सोवियत सघ के युवक सगठनो की समिति के १२६ देशो के युवक सगठना स सम्बन्ध है। यह समिति सोवियत युवजन के विभिन्न सावजनिक, व्यावसायिक, छात्र सास्कृतिक, खेलकूद सबधी एसोसिएशनो तथा अन्य ऐसे सगठना को भी एक जुट करती है जो सोवियत युवजन के बीच सक्रिय है।

नवम्बर १९७२ म सोवियत युवक सगठना की समिति की पहल पर श्रमजीवी युवका की एक अन्तर्राष्टीय बठक मास्को मे हुई।

समिति म छात्र सगठनो का प्रतिनिधित्व सोवियत सघ की छात्र परिषद करती है। विश्व जनवादी नौजवान सगठन के ब्यूरो इसकी पत्रिका **वर्ल्ड यूथ** के सपादकमडल अन्तर्राष्ट्रीय छात्र सघ के सचिवालय तथा अन्तर्राष्ट्रीय छात्र सघ की पत्रिका **वर्ल्ड स्टूडेंट न्यूज** क सपादकमण्डल म सोवियत सघ के युवक सगठना का स्थायी प्रतिनिधित्व है। सोवियत युवक समिति की शाखाए देश के सभी जनतत्रा क्षेत्रा एव प्रदेशो म हैं।

...त सघ के युवक सगठना की समिति के अध्यक्ष जी आई यानायेव है।

पता है ८/७ बोल्शोई कोम्सोमोल्स्की परयुलोव, मास्को।

**विदेशों के साथ मैत्री एवं सांस्कृतिक सम्बन्धों की सोवियत संस्थाओं का संघ** इस संघ की स्थापना १९५८ में हुई। इससे पहले १९२५ से १९५८ के बीच विदेशों के साथ सांस्कृतिक सम्बन्धों की अखिल संघीय संस्था मौजूद थी। इस संस्था का उच्चतम निकाय अखिल संघीय सम्मेलन है जो संघ की परिषद का निर्वाचन करता है। यह परिषद सम्मेलनों के बीच की अवधि में संघ की गतिविधि निर्देशित करती है। सम्मेलन लेखा परीक्षण आयोग का भी निर्वाचन करता है। निर्वाचित परिषद अपना कार्यकारी निकाय—अध्यक्षमण्डल—निर्वाचित करती है। सुविख्यात जननेत्री एन वी पोपोवा अध्यक्षमण्डल की अध्यक्षा है।

यू एस एम एफ एक जन संगठन है जिसकी गतिविधि में लाखों सोवियत नागरिक भाग लेते हैं। इसमें शामिल हैं विदेशों के साथ मैत्री एवं सांस्कृतिक सम्बन्धों की ५८ संस्थाएं एवं एसोसियेशन, विभिन्न विज्ञानों, संस्कृति एवं कलाओं के १६ विभाग एवं एसोसियेशन, सोवियत एवं विदेशी नगरों के बीच सम्बन्धों के एसोसियेशन, संघ जनतंत्रों में स्थापित १४ मैत्री संस्थाएं, रूसी संघ के नगरों (लेनिनग्राद वोल्गोग्राद, इर्कुत्स्क, खाबारोव्स्क, सोची, तोग्लियाती) में स्थापित इस संघ की छः शाखाएं, मैत्री संस्थाओं की संघ जनतंत्रों, क्षेत्रों, प्रदेशों, नगरों एवं जिलों में स्थापित ७९५ शाखाएं और लगभग २०,००० सामूहिक सदस्य (जिनमें प्रतिष्ठानों, संस्थानों सामूहिक एवं राज्य फार्मों, सार्वजनिक, सांस्कृतिक तथा शिक्षा संगठनों, शिक्षा संस्थानों आदि के कर्मचारीगण)।

मास्को में विदेशों के जनगण के साथ मैत्री गृह तथा लेनिनग्राद में शांति एवं मैत्री गृह मौजूद है। इस संघ की ओर से मास्को न्यूज नामक समाचारपत्र अंग्रेजी, फ्रांसीसी, स्पेनी तथा अरबी भाषाओं में और कल्चर एण्ड लाइफ नामक पत्रिका रूसी, अंग्रेजी, स्पेनी, जर्मन तथा फ्रांसीसी भाषाओं में प्रकाशित की जाती है।

मैत्री संस्थाओं के संघ के १३५ देशों के ६,००० से अधिक सार्वजनिक वैज्ञानिक तथा सांस्कृतिक संगठनों और वैज्ञानिक तथा सांस्कृतिक जगत के महत्वपूर्ण व्यक्तियों के साथ सम्पर्क स्थापित हैं।

इस संघ का पता है १४ कालिनिन प्रोस्पेक्त, मास्को।

**भूतपूर्व सोवियत सैनिकों की समिति** इस समिति की स्थापना सितम्बर १९५६ में की गई थी। इसका उच्चतम निकाय अखिल संघीय पुराने सैनिकों का सम्मेलन है और सम्मेलनों के बीच की अवधि में गतिविधि का निर्देशन समिति की पूर्ण बैठक करती है। समिति के अध्यक्ष है जनरल पी आई बातोव।

यह समिति भूतपूर्व सैनिकों प्रतिरोध आन्दोलन के योद्धाओं फासिज्म के सताए हुए एवं कैद में रखे गए लोगों तथा युद्ध में अपंग हुए लोगों के अंतर्राष्ट्रीय एवं राष्ट्रीय संगठनों के साथ सम्बन्ध स्थापित एवं विकसित करती है। समिति अंतर्राष्ट्रीय

प्रतिरोध आन्दोलन सघ तथा आस्त्र विटज, माउथासेन तथा डाखाउ नजरबन्दी शिविरो के भूतपूर्व पीडितो की अन्तराष्ट्रीय समितियो की सदस्य है।

पता है ४ गोगोल बुलेवाड, मास्को।

**सोवियत शान्ति समिति** इस समिति की स्थापना १६४६ म की गइ थी। यह सगठन सोवियत सघ के शाति आन्दोलन को समन्वित करन का काम करता है। इसका निर्देशक निकाय है अध्यक्षमण्डल जिसके प्रधान है प्रसिद्ध सोवियत लेखक एव लेनिन पुरस्कार विजेता एन एम तिखोनाव।

समिति एक मासिक समाचार बुलेटिन बीसवीं सदी और शान्ति रूसी, अग्रेजी, स्पेनी, फ्रासीसी तथा जमन भाषाओ म प्रकाशित करती है।

पता है १० क्रोपोत्किन्स्काया स्ट्रीट, मास्को।

**सोवियत अफ्रीकी एशियाई एकजुटता समिति** इस सगठन का लक्ष्य अफ्रीकी एशियाई एकजुटता आन्दोलन की एकता और एकजुटता को सुदृढ बनाना और सोवियत जनगण एव अफ्रीका तथा एशिया के जनगण के बीच मैत्री तथा सहयोग के सम्बद्धन के लिए काय करना है। इसकी स्थापना मई १६५६ म की गई थी। इसक अध्यक्ष हैं विख्यात ताजिक सोवियत लेखक मिर्जो तुर्सुन-जाद। अफ्रीकी एशियाई जनगण एकजुटता सगठन के स्थायी सचिवालय म समिति के प्रतिनिधि शामिल हैं।

पता है १० क्रोपोत्किन्स्काया स्ट्रीट मास्को।

**यूनानी जनवादियो के साथ एकजुटता की सोवियत समिति** यूनान म सनिक विद्रोह के बाद अखिल सघीय ट्रेड यूनियनो की केन्द्रीय परिषद, सोवियत शाति समिति, सोवियत सघ के युवक सगठनो की समिति, सोवियत महिला समिति, भूतपूव सोवियत सनिको की समिति विदेशो के साथ मैत्री एव सास्कृतिक सम्बन्धो की सोवियत सोसाइटियो के सघ सोवियत पत्रकार सघ तथा सोवियत लेखक सघ न यूनानी जनवादियों के साथ एकजुटता की सोवियत समिति की स्थापना की। समिति के सदस्यो मे विशिष्ट सावजनिक विभूतिया शामिल है। इसके अध्यक्ष है प्रसिद्ध लेखक सेर्गेई स्मिर्नोव।

यह समिति एक मासिक बुलेटिन रूसी यूनानी, फ्रासीसी अग्रेजी तथा जमन भाषाओं मे प्रकाशित करती है।

समिति का पता है १० क्रोपोत्किन्स्काया स्ट्रीट मास्को।

**यूरोपीय सुरक्षा की सोवियत समिति** इसकी स्थापना जून १६७१ म हुइ। ट्रेड यूनियनो, युवको महिलाओ अनुसधान सहकारिता के सगठनो तथा अन्य सावजनिक सगठनो कला एव साहित्य सगठनो के सदस्यो तथा सोवियत सघ के ससदीय ग्रुप ने इस समिति की स्थापना की। सावजनिक विभूतिया राजनेतागण, मजदूर, किसान, वैज्ञानिक लेखक तथा सास्कृतिक कर्मी इस समिति के सदस्य है। सोवियत सघ की सर्वोच्च सोवियत की सघ परिषद के अध्यक्ष तथा सोवियत सघ के ससदीय ग्रुप के

प्रधान ए पी शितिकोव इस समिति के अध्यक्ष है। समिति रूसी, फ्रांसीसी अग्रेजी तथा जर्मन भाषाओ म एक पत्रिका प्रकाशित करती है।

समिति का पता है १० क्रोपोत्किस्काया स्ट्रीट, मास्को।

**सोवियत सघ की स युक्त राष्ट्र स स्था** इसकी स्थापना १९५६ मे हुई। इसके नेतत्वकारी निकाय केन्द्रीय बोर्ड के अध्यक्ष है अकादमीशियन का स्तातिनोव। सस्था के दस सामूहिक सदस्य हैं—सोवियत सघ की विज्ञान अकादमी ट्रेड यूनियनो की अखिल सघीय केन्द्रीय परिषद, अखिल सघीय ज्ञानियो सोसाइटी, आदि। इन सदस्यो द्वारा यह सस्था सयुक्त राष्ट्र सघ के उद्देश्यो एव सिद्धान्तो का प्रचार करती है शाति अन्तर्राष्ट्रीय सहयोग तथा जनगण के बीच पारस्परिक सदभावना एव मत्री के लिए भी काम करती है।

सोवियत सघ की सयुक्त राष्ट्र सस्था विश्व सयुक्त राष्ट्र सस्था सघ से सम्बद्ध है।

पता १९ दिमत्री उल्यानोव स्ट्रीट, मास्को।

**अन्तर्राष्ट्रीय कानून का सोवियत एसोसियेशन** इसका सगठन १९५६ म हुआ। यह एक राष्ट्रीय शाखा के रूप मे अन्तर्राष्ट्रीय कानून सस्था से सम्बद्ध है जिसका प्रधान कार्यालय लन्दन मे है।

एसोसियशन के सदस्यो मे शामिल है अन्तर्राष्ट्रीय समस्याओ के विधिवेत्ता विशेषज्ञ, उच्चतर शिक्षा सस्थानो के अध्यापक, मत्रालयो के अधिकारी राजनयिक और अन्तर्राष्ट्रीय कानून के विशेषज्ञ व्यक्ति। सस्था की कायकारिणी समिति के अध्यक्ष है जी आई तुन्किन।

सस्था की ओर से एक वषबोध अन्तर्राष्ट्रीय कानून का सोवियत वषबोध प्रकाशित किया जाता है।

पता १० फ्रुन्जे स्ट्रीट, मास्को।

**सोवियत स घ की स्लाव समिति** इस समिति की स्थापना १९४७ म की गई। यह समिति सोवियत जनगण एव विदेशो मे रहने वाले स्लावो के बीच बिरादराना मत्री बढाने का काम करती है। इसके अध्यक्ष हैं ए एस गुन्दोरोव।

पता है १० क्रोपोत्किस्काया स्ट्रीट, मास्को।

**सोवियत रेड क्रास एव रेड क्रेसे ट सोसाइटी सघ** इस सघ की स्थापना १९२३ म की गई। अन्तर्राष्ट्रीय रेड क्रास सगठनो मे इसका प्रतिनिधित्व सोवियत सघ की रेड क्राम एव रेड क्रेसेट सोसाइटी सघ की कायकारिणी समिति करती है। काय कारिणी समिति के अध्यक्ष है एन वी त्रोयान।

इस सघ के सोवियत सघ मे ४ २३,००० प्राथमिक सगठन है जिनके ८ करोड ५० लाख से अधिक सदस्य है, जो रोग निरोधक कार्यो, छूत के रोगो से लडन, पर्यावरण सुरक्षा तथा रक्तदान आन्दोलन सगठित करने मे चिकित्सा सस्थानो की सहायता करते हैं।

सोवियत रेड क्रास एवं रेड क्रेसेंट सोसाइटी सघ अनेक अफ्रीकी और एशियाई देशों को अस्पताल और क्लीनिक निर्मित करने, महामारियों से लड़ने तथा राष्ट्रीय चिकित्सा कार्यकर्ताओं को प्रशिक्षित करने में सहायता पहुंचाता है। यह उन देशों की भी सहायता करता है जहां प्राकृतिक सकट आन पड़े हों। सोवियत नागरिकों तथा अन्य देशों के लोगों के लिए खोए हुए रिश्तेदारों की तलाश करने में भी यह सघ सहायक होता है।

कार्यकारिणी की ओर से एक मासिक पत्रिका सोवियत रेड क्रास प्रकाशित की जाती है।

कार्यकारिणी का पता है ५ प्रथम चेर्योमुश्किन्स्की प्रोयज्द, मास्को।

अखिल सघीय सस्था "ज्नानिये" (ज्ञान) यह एक वैज्ञानिक शैक्षणिक सस्था है। इसकी स्थापना जुलाई १९४७ में की गई। निर्देशक निकाय इसका बोर्ड है। अध्यक्ष है अकादमीशियन आई आई आर्तोबोलेव्स्की। सस्था में १,३१,८२२ प्राथमिक सगठन शामिल है।

सस्था के २५,००,००० सदस्यों में सोवियत सघ की विज्ञान अकादमी तथा सघ जनतत्रों की विज्ञान अकादमियों के १,७०० अकादमीशियन तथा सवादी सदस्य, १०७,००० डाक्टर तथा विज्ञान के कैंडीडेट शामिल हैं। १९७२ में सस्था के सदस्यों ने २०,००० लेक्चर दिए जिनमें श्रोताओं की सख्या ९५ करोड से अधिक थी। इसके अतिरिक्त ३ लाख रेडियो एवं टेलीविजन कार्यक्रम पेश किए गए। लगभग ७०,००,००० वार्ताएं, तथा ८,००,००० सम्मेलन, वैज्ञानिक विचार विमर्श तथा भिन्न भिन्न प्रकार की बैठकें हो चुकी हैं। सस्था का अधिकाश कार्य २२ ५०० जन विश्वविद्यालयों में होता है (जिनमें सदस्यों की सख्या ५० लाख है)। मास्को स्थित बहुतकनीकी सग्रहालय, केन्द्रीय लेक्चर एजेंसी अनेक शहरों की लेक्चर एजेंसियां, वैज्ञानिक तकनीकी प्रचारगृह (मास्को लेनिनग्राद तथा कियेव में), केन्द्रीय बहुतकनीकी पुस्तकालय तथा मास्को फ्रुंजे एवं ताशकन्द (कीवा की एक शाखा सहित) स्थित वैज्ञानिक नास्तिकवाद गृह इस सस्था से सम्बद्ध हैं। सस्था के ३२ नक्षत्रालय भी है।

इस सस्था के सगठनों द्वारा १९७३ में जो लोकप्रिय विज्ञान साहित्य प्रकाशित किया गया उसकी प्रतियों की सख्या १० करोड से अधिक थी।

पता ४ प्रोयज्द सेरोवा मास्को।

स्थल सेना, वायु सेना एवं जल सेना के साथ सहयोग की ऐच्छिक सोवियत सोसाइटी यह एक सैनिक देशभक्त जन सगठन है। स्थल सेना के साथ सहयोग की ऐच्छिक सस्था जल सेना के साथ सहयोग की ऐच्छिक सस्था तथा वायु सेना के साथ सहयोग की ऐच्छिक सस्था—इन तीनों प्रतिरक्षा सोसाइटियों को १९५१ में मिला कर एक करने के फलस्वरूप इस सोसाइटी की स्थापना हुई। इस सगठन का सर्वोच्च निकाय है अखिल सघीय काग्रेस जो केन्द्रीय समिति तथा केन्द्रीय लेखा-परीक्षण आयोग का निर्वाचन करती है। इसके अध्यक्ष है वैमानिकी के

मादाल ए आई पोर्किश्किन। इन्हे तीन बार सावियत सघ के वीर की उपाधि प्रदान की जा चुकी है।

पता ८८/३ वोल्वोग्रास्कोय माग मास्वा।

**सोवियत सघ की वज्ञानिक तकनीकी सोसाइटिया** इनम उत्पादन शाखाओ द्वारा सगठित देश की २३ वज्ञानिक तकनीकी सोसाइटिया शामिल है। य ट्रेड यूनियनो के निर्देशन म काय करती है और अखिल सघीय वज्ञानिक तकनीकी सोसाइटियो की परिषद मे एकजुट हैं। अध्यक्ष हैं ए वाई इश्लिन्स्की। १९७३ म ५५ लाख के लगभग इन सस्थाओ के सदस्य तथा १ ००,००० व्यायिक सदस्य पजीकृत हुए। प्रतिष्ठानो, निमाण स्थलो, सामूहिक और राज्य फार्मों, अनुसधान एव डिजाइन सस्थाना म इस सगठन के प्राथमिक सगठना की सख्या १,०० ००० हो चुकी है। प्राथमिक सगठनो की ४४,००० से अधिक परिषदें है जो प्रतिष्ठाना की उत्पादन एव तकनीकी परिषदो का काय करती है।

औद्योगिक, निर्माण, यातायात एव कृषि प्रतिष्ठाना म इस सस्था के सगठनो के नेतत्व मे ३,००,००० से अधिक नव प्रवतन दल, आर्थिक विश्लेपण ब्यूरो प्रयोगशालाए, तकनीकी सूचना ब्यूरो तथा काम को वैज्ञानिक ढग स सगठित करन की परिषदें काम कर रही हैं। इस सोसाइटी के अधीन ३३ प्राविधिक गह है जो बडे शहरा म स्थित है। इसके सगठन प्राविधिक प्रगति एव आर्थिक ज्ञान का प्रसार के उद्देश्य से २,५०० जन विश्वविद्यालय चलात है जिनकी सदस्य सख्या ६,००,००० से अधिक है। इस सोसाइटी का केन्द्रीय बोड मत्रालया एव विभागा के साथ मिल कर ५६ वज्ञानिक तकनीकी पत्रिकाए प्रकाशित करता है। अखिल सघीय वज्ञानिक-तकनीकी सोसाइटी की परिषद के मुखपत्र का नाम है **एन टी ओ एस एस एस आर** (वज्ञानिक तकनीकी सोसाइटी) है।

सोवियत सघ की वज्ञानिक तकनीकी सोसाइटी अनक देशा की वज्ञानिक, इजीनियरी तथा तकनीकी सस्थाओ से सम्बन्ध रखती है। कुछ सोवियत सोसाइटिया अन्तर्राष्ट्रीय सगठनो की सदस्य है। इस सस्था की अखिल सघीय परिषद इजीनियरी सगठना के विश्व सघ की सदस्य है।

पता ४२ लेनिन प्रास्पेक्त, मास्को।

**अखिल सघीय आविष्कारक एव युक्तिकारक सोसाइटी** इस सस्था की स्थापना १९५८ मे हुई। इसकी दखभाल ट्रेड यूनियनो के हाथ मे है।

१९७३ म सस्था की सदस्यता लगभग ६०,००,००० थी और प्राथमिक सगठना की सख्या ६९,००० थी। १९७२ म लगभग ३५ ०० ००० आविष्कार एव नवीन क्रियाए लागू की गई जिनके फलस्वरूप तीन अरब रूबल से अधिक वार्षिक बचत हुई।

केन्द्रीय परिषद के अध्यक्ष है जी पी सोफोनोव।

सोसाइटी की ओर से एक मासिक पत्रिका आविष्कारक एवं प्रवर्तक प्रकाशित की जाती है जिसकी स्थापना १९२६ मे की गई थी।

पता ४२ लेनिन प्रास्पेक्त मास्को।

**अखिल संघीय वैज्ञानिक चिकित्सा सोसाइटियां** १९७२ म २८ अखिल संघीय वैज्ञानिक चिकित्सा सोसाइटियो के लगभग ३ ००,००० सदस्य थे। इन संस्था के कार्य का निर्देशन सोवियत संघ के सार्वजनिक स्वास्थ्य मंत्रालय के परामर्श निकाय वैज्ञानिक चिकित्सा सोसाइटियो की परिषद द्वारा किया जाता है। इसके अध्यक्ष ई वी बुलिन है।

अखिल संघीय वैज्ञानिक चिकित्सा सोसाइटियो की ओर से ३७ वैज्ञानिक पत्रिकाए प्रकाशित की जाती हैं और ये संस्थाए २९ अंतर्राष्ट्रीय संगठनों से सम्बद्ध है।

परिषद का पता है ३ राह्मानोव्स्की पेरेयुलोक, मास्को।

**सोवियत लेखक संघ** इस संघ की स्थापना १९३४ म हुई। इसकी सदस्य संख्या ७ ३०० है। सोवियत लेखक संघ के बोर्ड के प्रथम सचिव है जी एम मार्कोव। संघ एव स्वायत्त जनतंत्रो तथा अनेक क्षेत्रो एव प्रदेशो के अपने स्थानीय लेखक संगठन है। संघ की ओर से लगभग एक सौ पत्र-पत्रिकाए प्रकाशित की जाती है जिनमे **लितरातुर्नाया गजेता** (साहित्यिक गजट) **ज्वेज्दा** (तारा), **ज्नाम्या** (पताका), **द्रुज्बा नारोदोव** (राष्ट्रो की मैत्री) **इनोस्त्रानाया लितरातुरा** (विदेशी साहित्य) **नोवी मीर** (नया विश्व) तथा **युनोस्त** (युवजन) भी शामिल है। "सोवेत्स्की पिसातेल" (सोवियत लेखक) तथा "लितरातुर्नाया गजेता" प्रकाशन गृह, गोर्की साहित्यिक संस्थान तथा सोवियत संघ का साहित्यिक फण्ड भी इस संघ से सम्बद्ध है। साहित्यिक फण्ड संस्था इस संघ के सदस्यो की खुशहाली एव रचनात्मक गतिविधि को बढावा देता है।

पता ५२ वोरोव्स्की स्ट्रीट, मास्को।

**सोवियत कलाकार संघ** इस संस्था मे १० ००० से अधिक सोवियत कलाकार तथा कला समीक्षक शामिल है। सोवियत कलाकार संघ के बोर्ड के प्रथम सचिव विख्यात कलाकार एन ए पोनोमारेव है। इस संघ की स्थापना १९५७ म सोवियत कलाकारो के उन संघो के आधार पर की गई जो १९३२ से चल रहे थे। इसकी पत्रिकाओ म है—**इस्कुस्स्त्वो** (कला) **त्वोर्चेस्त्वो** (रचनात्मक कृति) तथा **डेकोरेटिव्नोए इस्कुस्स्त्वो एस एस एस आर** (सोवियत संघ म सज्जा कला)। इस संघ से सोवियत कलाकार कोष भी सम्बद्ध है जिसका काम संघ के सदस्यो की खुशहाली और सृजनात्मक गतिविधि को बढावा देना है।

पता १० गोगोल बुलवार मास्को।

**सोवियत वास्तुविद संघ** १९३२ म जब विभिन्न वास्तुविद ग्रुपो का एकीकरण हुआ तो इस संघ की स्थापना हुई। सोवियत वास्तुविद संघ के बोर्ड के प्रथम

सचिव हैं जो एम ओर्लोव, जा एक प्रख्यात वास्तुविद है। इसके सदस्यो की सख्या १२,००० से अधिक है। सोवियत वास्तुविद सघ की ओर स आर्खितेक्तुरा एस एस एस आर (सोवियत सघ की वास्तुकला) नामक पत्रिका तथा सोवेत्स्काया आर्खितेक्तुरा (सोवियत वास्तुकला) नामक सकलन प्रकाशित किए जाते है। इस सघ के अधीन सोवियत वास्तुकला कोष भी है जा सघ के सदस्यो की खुशहाली और सजनात्मक गतिविधि म योगदान करता है।

पता ३ श्चुसेव स्ट्रीट मास्को।

**सोवियत फिल्म कर्मी स घ** इस सस्था म फिल्म उद्योग स सम्बन्धित सभी पेशा क कमचारी एकबद्ध है। इसकी स्थापना १९६५ म की गई। इससे पहले यह १९५७ मे गठित एक सचालन समिति के रूप म थी। इसके सदस्या की सख्या ४,००० से अधिक है। सोवियत सघ क फिल्म कर्मी सघ के बोड क प्रथम सचिव फिल्म निर्देशक एल ए कुलिदजानोव है। सघ जनतत्रा म स्थानीय सगठन मौजूद है। सघ की ओर से *इस्कुस्सत्वो किनो* (फिल्म कला) तथा *सोवेत्स्की एकान* (सोवियत रजतपट) नामक पत्रिकाए प्रकाशित की जाती है। सोवियत सिनकला का प्रचारमण्डल तथा केन्द्रीय सिनमा गह सोवियत फिल्म कर्मी सघ के ही अधीन है।

पता १३ वासिल्येव्स्काया स्ट्रीट, मास्को।

**सोवियत स गीतकार स घ** इसकी स्थापना १९३२ म हुई। सोवियत सगीतकार सघ मे १५ जनतत्रीय सघा के लगभग २,००० कलाकार शामिल है। सोवियत सगीतकार सघ के बोड के प्रथम सचिव लोकप्रिय सगीतकार टी एन ख्रेनिकोव है। इसकी पत्रिकाए है **सोवेत्स्काया म्युजिका** (सोवियत सगीत) तथा **मुजिकाल्नाया झिज्न** (सगीतमय जीवन)। अखिल सघीय सगीतकार गह तथा सोवियत सघ का सगीत कोष इस सघ से ही सम्बद्ध है। सोवियत सगीत कोष की स्थापना सगीतकारा एव सगीत समीक्षको का उनके काय म सहायता पहुचान तथा उनके सुरा कल्याण म सुधार करने के उद्देश्य स की गई थी।

पता ८/१० नज्दानोवा स्ट्रीट मास्को।

**सोवियत पत्रकार स घ** इसकी स्थापना १९५९ म हुई और १९७३ मे इसकी सदस्य सख्या ५०,००० थी। इसका सर्वोच्च प्रबध निकाय अखिल सघीय काग्रेस है। काग्रेसा क बीच की अवधि म सघ के काय की निगरानी बोड करता है और इसकी सजनात्मक गतिविधि की देखभाल का काम सचिवालय का उत्तरदायित्व हाता है।

बोड के अध्यक्ष समाचारपत्र प्रावदा के प्रधान सपादक एम वी जिम्यानिन है।

सोवियत पत्रकार सघ अतर्राष्ट्रीय पत्रकार सगठन का सदस्य है और सौ देशा के प्रगतिशील पत्रकारा से सम्बध रखता है।

**जा रुबेझोम** (विदेश) **जुर्नालिस्त** (पत्रकार) **सोवेत्स्कोये फोतो** (सोवियत फोटो) तथा **'देमोक्रातिचेस्की जुर्नालिस्त** (जनवादी पत्रकार) इस सघ

द्वारा प्रकाशित की जाने वाली पत्रिकाए हैं डेमोक्रातिचेस्की जुर्नालिस्त अतर्राष्ट्रीय पत्रकार सगठन की पत्रिका का रूसी प्रकाशन है।

पता ३० मीर प्रास्पक्त, मास्को।

**नोवोस्ती समाचार एजेंसी (ए पी एन)** यह सोवियत सार्वजनिक सगठना की सूचना एजेंसी है। इसकी स्थापना १९६१ म की गई। इसका सर्वोच्च प्रशासनिक निकाय सस्थापक सदस्यो का सम्मेलन है और सम्मेलनो के बीच की अवधि में सस्थापक सदस्यो की परिषद। ए पी एन बोड सगठनात्मक काय करता है। ए पी एन बोड के अध्यक्ष है आई आई उदाल्तसोव। १०४ अन्तर्राष्ट्रीय तथा राष्ट्रीय एजेंसियों १२० प्रकाशन फर्मों और १८३ रेडियो एव टलीविजन कम्पनियो के साथ ए पी एन बो के सम्बन्ध स्थापित है। ए पी एन स्वय भी टी वी फिल्म एव टी वी कायक्रम तयार करता है और विदेशी टी वी कम्पनिया के साथ मिल कर भी। विदेशा म ५२ सोवियत पत्रिकाओ ६ समाचारपत्रा तथा १०० से अधिक समाचार बुलेटिनो के प्रकाशन के लिए ए पी एन सामग्री जुटाता है। इन प्रकाशनो की प्रतियो की कुल सख्या लगभग २५ लाख है। स्पुत्निक पत्रिका रूसी, अग्रेजी, फ्रासीसी, जमन, चेक तथा उर्दू में प्रकाशित होती है। ४६ विभिन्न भाषाओ मे नोवोस्ती समाचार एजेंसी प्रकाशन गृह की ओर से प्रतिवष पुस्तक पुस्तिकाए, गाइड-बुक आदि की लगभग २ करोड प्रतिया प्रकाशित की जाती ह, विदेशो मे होने वाली सोवियत प्रदशनियो तथा मेलो के लिए यह आवश्यक सूचना सामग्री देती ह और विदेशी प्रकाशको की पाण्डुलिपियो सम्बन्धी आडर पूरे करती है।

बयासी देशो म ए पी एन ब्यूरो मौजूद हैं तथा सवाददाता। के पद कायम हैं। ऐसे ब्यूरो एव पद सोवियत सघ के सभी सघ जनतत्रो तथा कुछ प्रमुख नगरो में भी है।

पता २ पुश्किन स्क्वायर मास्को।

# राष्ट्रीय अर्थतंत्र

*सोवियत संघ में आर्थिक विकास का नियोजन एवं निर्देशन राज्य द्वारा किया जाता है। इससे राष्ट्रीय सम्पत्ति में वृद्धि और पूरी आबादी के रहन सहन एवं सांस्कृतिक स्तरों में समुन्नति सुनिश्चित होती है।*

## अर्थतंत्र का संगठन

सोवियत समाज का आर्थिक आधार उत्पादन तथा प्राकृतिक साधनों के सार्वजनिक स्वामित्व तथा आर्थिक प्रबंध की समाजवादी प्रणाली में निहित है। सोवियत संघ में लगभग ५०,००० प्रमुख राज्य औद्योगिक प्रतिष्ठान, ३२ ००० सामूहिक फार्म तथा १५ ५०० राज्य फार्म अर्थात राजकीय कृषि प्रतिष्ठान है।

सोवियत अर्थतंत्र एक एकीकृत राज्य योजना के अनुसार विकसित होता है। इससे उद्योग का अधिकाधिक युक्तिसंगत संगठन संभव होता है और उत्पादन के क्षेत्र में अराजकता के कारण उत्पन्न होने वाली क्षति से भी समाज को मुक्ति मिल जाती है। आर्थिक क्षेत्र में हर प्रकार के संकट और मंदी को दूर करते हुए यह लगातार आर्थिक विकास को सुनिश्चित करता है।

समाजवादी उत्पादन का चरम लक्ष्य सभी नागरिकों के लिए विपुल भौतिक एवं सांस्कृतिक सम्पत्ति सर्जित करना है। सोवियत संघ में एक कम्युनिस्ट समाज के निर्माण के लिए समाजवादी उत्पादन का अधिकाधिक विकास एक अपरिहार्य पूर्वावश्यकता है। उस समाज में "हर एक से उसकी योग्यतानुसार, हर एक को उसकी आवश्यकतानुसार" का नियम लागू किया जाना है।

राज्य आर्थिक योजनाएं अस्थायी पूर्वानुमान नहीं होती, बल्कि राष्ट्रीय अर्थतंत्र, इसकी सभी शाखाओं तथा प्रतिष्ठानों के विकास के लिए वैज्ञानिक आधार पर बनाया गया कार्यक्रम होती है। केंद्रबद्ध नियोजन में हर प्रतिष्ठान एवं उससे सम्बद्ध एसोसियशनों की स्थानीय पहल को अधिकाधिक प्रोत्साहन देना तथा उत्पादन के प्रबंध में मेहनतकश लोगों की सक्रिय शिरकत एक साथ समन्वित रहते हैं।

दीर्घावधि योजनाएं जो प्रायः पांच वर्ष की अवधि के लिए होती हैं उत्पादन के कुल लक्ष्य निश्चित करती है तथा देश के आर्थिक विकास के लिए प्रगतिशील स्थान पैदा करती हैं, ये योजनाएं अर्थतंत्र की विभिन्न शाखाओं तथा देश के विभिन्न भागों आर्थिक क्षेत्रों एवं जनतंत्रों में ठोस रूप में सामने आती है। दीर्घावधि योजना को निश्चित वर्षों के आधार पर विभाजित किया जाता है और इस आधार पर प्रतिवर्ष के लिए अलग-अलग योजनाएं बनाई जाती है।

सोवियत संघ की कम्युनिस्ट पार्टी सोवियत समाज की संगठनकारी एवं निर्देशनकारी शक्ति है और पंचवर्षीय योजनाएं देश का विकास सुनिश्चित करती हैं। इसलिए इन योजनाओं पर विचार-विमर्श पार्टी कांग्रेसों में किया जाता है और वहीं इन्हें निर्देश के रूप में पारित किया जाता है। मार्क्सवादी लेनिनवादी सिद्धांत के आधार पर और जनता की इच्छाओं एवं अनुभवों को ध्यान में रखते हुए पार्टी एक सामाजिक-आर्थिक नीति का निर्धारण करती है। इस नीति का प्रधान उद्देश्य कम्युनिज्म का निर्माण करना है। यह नीति देश के विकास के हर ऐतिहासिक चरण में जनता के हितों पर पूरा उतरती है।

कांग्रेस के आयोजन से बहुत पहले पार्टी राष्ट्रीय विकास योजनाएं प्रस्तुत करती है जिन पर देश भर में बहस होती है। लाखों लोग इन पर अपनी राय देते हैं और अपनी ओर से सुझाव तथा संशोधन प्रस्तुत करते हैं। योजनाएं पूरे राष्ट्र के लिए बहुत महत्व रखती हैं। इनका देश के हर व्यक्ति पर प्रभाव पड़ता है। राष्ट्रव्यापी विचार विमर्श के दौरान तथा कांग्रेस में प्रतिनिधियों द्वारा प्रस्तुत किए गए सुझावों को ध्यान में रखते हुए पार्टी कांग्रेस पंचवर्षीय योजना के लिए निर्देश पारित करती है जो सोवियत संघ की मंत्रिपरिषद द्वारा योजना को अंतिम विशदीकरण देने का आधार होते हैं।

राज्य योजनाएं तैयार करने में मेहनतकश लोग सक्रिय रूप से भाग लेते हैं। कारखानों और फैक्टरियों, खानों, राज्य तथा सामूहिक फार्मों और अनुसंधान संगठनों की उत्पादन योजनाओं पर मजदूरों की सभाओं और उत्पादन सम्मेलनों में विचार विमर्श किया जाता है। विचार विमर्श के परिणाम सामने आने के बाद योजनाओं का मसौदा हर शहर, जिले, प्रदेश तथा जनतंत्र के योजना निकायों के सामने रखा जाता है, जहां आवश्यक विचार विमर्श एवं संशोधन किया जाता है। जनतंत्रीय योजनाओं के मसौदे सोवियत संघ की मंत्रिपरिषद की राज्य नियोजन समिति में प्रस्तुत किए जाते हैं।

यह समिति सम्बद्ध मंत्रालयों तथा विभागों एवं ट्रेड यूनियनों के साथ मिल कर तथा वैज्ञानिक कर्मियों एवं प्रख्यात विशेषज्ञों की सहायता से देश के राष्ट्रीय आर्थिक विकास के लिए, सभी प्रदेशों के लिए और अर्थतंत्र की सभी शाखाओं के लिए योजना का मसौदा तैयार करती है। मसौदे में आवश्यक परिवर्तन के बाद सोवियत संघ की मंत्रिपरिषद इसे विचार विमर्श तथा स्वीकृति के लिए सोवियत संघ की सर्वोच्च सोवियत के समक्ष प्रस्तुत करती है। सोवियत संसद की स्वीकृति राज्य योजना को प्राप्त हो जाने के बाद यह कानून बन जाती है।

बहुत ही कम समय में सोवियत संघ में एक आधुनिक एवं अत्यंत विकसित अर्थतंत्र का निर्माण हुआ है। यद्यपि तकनीकी एवं आर्थिक दृष्टि से रूस पश्चिम के उन्नत देशों से ५० १०० वर्ष पीछे था, परंतु वह चार से कम दशकों में एक ताकतवर औद्योगिक शक्ति बन गया। इन चार दशकों में से बीस वर्ष युद्ध लड़ने और युद्ध में नष्ट हुए ... के पुनर्निर्माण में लग गए।

पहले विश्व युद्ध, गृह-युद्ध तथा विदेशी हस्तक्षेप के परिणामस्वरूप १९२० में देश का औद्योगिक उत्पादन १९१३ की तुलना में घट कर सातवां हिस्सा रह गया। ऐसी कठिनाइयों पर जिन पर विश्वास करना भी मुश्किल है, अकाल और आर्थिक नाकेबन्दी पर काबू पाने के बाद और बगर किसी बाहरी मदद के १९२७ तक सोवियत जनता आर्थिक उत्पादन को युद्ध-पूर्व के स्तर पर लाने में सफल हो चुकी थी। नष्ट अर्थतंत्र के पुनर्निर्माण के दौरान सोवियत लोग उत्पादन प्रक्रिया का प्रबंध करना सीख गए।

पहली पंचवर्षीय विकास योजनाएं समय से पहले ही पूरी कर ली गईं—पहली १९२९ ३२ में, दूसरी १९३३-३७ में, तीसरी योजना (१९३८ ४२) की पूर्ति में १९४१ के हमलावर फासिस्ट युद्ध से बाधा पड़ी।

सोवियत संघ की प्रारम्भिक योजनाओं को, उनके प्रत्येक लक्ष्य को पश्चिम में कल्पना मात्र ठहराया गया। परन्तु पूंजीवादी पश्चिम की भविष्यवाणियों के विपरीत सोवियत संघ शीघ्र ही एक पिछड़े हुए कृषिप्रधान देश से एक उन्नत औद्योगिक शक्ति में परिवर्तित हो गया। प्रारम्भिक पंचवर्षीय योजनाओं की सफल पूर्ति के फलस्वरूप एक शक्तिशाली उद्योग एवं बड़े पैमाने पर सामूहिक कृषि की नींव पड़ी। इस सफलता ने सोवियत संघ को फासिज्म पर विजय के लिए आर्थिक आधार प्रदान किया।

दूसरा विश्व युद्ध सोवियत जनता के लिए अभूतपूर्व कष्ट और विनाश लेकर आया। दो करोड़ से अधिक लोगों की जानें गईं और देश की राष्ट्रीय सम्पत्ति का एक तिहाई नष्ट हो गया।

परन्तु जनता के निष्ठापूर्ण प्रयास एवं सोवियत समाजवादी प्रणाली की महान सृजनात्मक शक्ति के परिणामस्वरूप १९५० तक औद्योगिक उत्पादन १९४० के स्तर की तुलना में ७० प्रतिशत अधिक हो चुका था। १९७२ में यह वृद्धि इस स्तर की तुलना में लगभग १४ गुना अधिक थी। मात्र १९७२ में देश का औद्योगिक उत्पादन युद्ध पूर्व की सभी पंचवर्षीय योजनाओं की अवधियों के कुल उत्पादन से दुगुना था।

१९१३ में जारशाही रूस का औद्योगिक उत्पादन विश्व औद्योगिक उत्पादन में चार प्रतिशत से कुछ अधिक था, १९७२ में सोवियत संघ का हिस्सा लगभग २० प्रतिशत था।

उत्पादन साधनों के सार्वजनिक स्वामित्व, मनुष्य द्वारा मनुष्य के शोषण के उन्मूलन आर्थिक संकटों एवं बेरोजगारी के कारणों का दूर करने, समाजवादी आर्थिक प्रबंध के फलस्वरूप उत्पादन के क्षेत्र में पूंजीवाद की तुलना में समाजवाद के निर्णायात्मक लाभ सुनिश्चित हो गये।

सोवियत संघ में औद्योगिक उत्पादन प्रमुख पूंजीवादी देशों की तुलना में कहीं अधिक तेज गति से बढ़ रहा है। २१ वर्ष की अवधि (१९५१ ७१) में औद्योगिक उत्पादन की वृद्धि की औसत दर अमरीका में ४ १ प्रतिशत तथा सोवियत संघ में १० ० प्रतिशत थी। १९५० में सोवियत संघ में औद्योगिक उत्पादन अमरीका के उत्पादन की तुलना में एक तिहाई कम था। अब यह उत्पादन दो तिहाई से भी अधिक है।

विभाग एक राज्य प्रशासनिक निकाय होता है। इसके विपरीत औद्योगिक समान्त्न पूर्णत आत्मनिर्भरता के आधार पर काम करता है। यह अपने अधीन सगठनो के सभी भौतिक वित्तीय तथा श्रम ससाधनो की देखभाल स्वय करता है और इन चलन का पूरी जिम्मेदारी इस पर होती है। इस प्रकार मत्रालयो के लिए सम्बद्ध शाखा के दीर्घावधि विकास तथा उत्पादन कुशलता मे वृद्धि के बनध्यो की ओर ध्यान दे सभव हो जाता है।

इसके अतिरिक्त सोवियत सघ की राज्य योजना समिति तथा सघ जनतन्त्रो मत्रिपरिषदो की जिम्मेदारी है कि वे खरीदारी, मरम्मत तथा अन्य सेवा प्रतिष्ठानो को मिला कर अन्तर शाखा समुच्चयो के रूप म उन्हे सकेन्द्रित करने के लिए ऐसी व्यवस्था करे ताकि वे सम्बद्ध जनतत्र के क्षेत्र मे स्थित सभी सगठनो एव प्रतिष्ठानो का सेवा काय पूरा कर सकें।

इसम कोई सदेह नही है कि शाखा सकेन्द्रण और क्षेत्रीय सकेन्द्रण को मिला देने से सोवियत उद्योग के विकास के लिए नई और विशेषत भारी सभावनाए उत्पन्न हो जाती हैं।

आर्थिक प्रबन्ध प्रणाली मे और अधिक सुधार जनता के जीवन स्तर को ऊचा उठाने का एक महत्वपूर्ण साधन सिद्ध होगा।

मनुष्य की भलाई के लिए जैसा कि २४वी पार्टी काग्रेस मे कहा गया, सोवियत अथतत्र का विकास इस प्रकार हो रहा है जिससे दीर्घावधि आर्थिक विकास की समस्याए हल करना सभव होता है और इसके साथ साथ जनता की आवश्यकताए अच्छी तरह पूरी करना और उसका जीवन स्तर और अधिक ऊपर उठाने हेतु राष्ट्रीय प्रयास और धन का अधिकाधिक मात्रा मे सकेन्द्रण सभव होता है।

१९७१ ७५ की पचवर्षीय योजना म दज प्रावधान ऐसे है कि उनसे वास्तविक आमदनी म वृद्धि का सतुलन उपभोक्ता माल के बढे हुए उत्पादन द्वारा सुनिश्चित होता है। जो उद्योग यह माल तयार करते है उनके विकास का गति तेज की जाएगी। हल्के उद्योग और खाद्य उद्योग मे अभूतपूर्व पूजी विनियोग किया जा रहा है। सोवियत राज्य के इतिहास मे पहली बार पचवर्षीय योजना की पूरी अवधि मे उपभोक्ता माल के उत्पादन की विकास दर भारी उद्योग के उत्पादो की तुलना मे अधिक रहेगी। १९६१ ६५ मे उत्पादन साधनो के उत्पादन मे ५८ प्रतिशत की वृद्धि हुई और उपभोक्ता माल के उत्पादन म ३६ प्रतिशत की, १९६६ ७० मे ये आकडे क्रमश ५१ और ४९ प्रतिशत थे। १९७१ ७५ म इनकी विकास दर क्रमश ४६ ३ प्रतिशत और ४८ ६ प्रतिशत हो जाने की आशा है।

इसका मतलब यह कदापि नही कि सोवियत सघ भारी उद्योग की ओर किसी भी प्रकार स कम ध्यान देता है। भारी उद्योग की भूमिका और महत्व म आज भी कोई अन्तर नही पडा, क्योकि यह राष्ट्रीय अथतत्र का आधार है उसकी रीढ है। भारी के बिना हल्के उद्योग सहित अन्य शाखाओ की प्रगति भी नही हो सकती। इसके

साथ ही यह भी याद रखना आवश्यक है कि भारी उद्योग के प्रतिष्ठान स्वय भी उपभोक्ता माल पैदा करते हैं (मोटरकारें टलीविजन सेट, रेफ्रिजेरेटर आदि)। और उपभोक्ता माल के उत्पादन मे भारी उद्योग के हिस्से मे लगातार वृद्धि हो रही है १९६५ म १९ प्रतिशत से बढ कर १९७० म यह हिस्सा २३ प्रतिशत हो गया और १९७५ म २६ प्रतिशत होने का अनुमान है।

सोवियत सघ की कम्युनिस्ट पार्टी की २४वी काग्रेस द्वारा पारित १९७१ ७५ की आर्थिक विकास की पचवर्षीय योजना के निर्देशो म जोर देकर कहा गया है "पचवर्षीय योजना का मुख्य दायित्व है समाजवादी उत्पादन के विकास की उच्च दर के आधार पर जनता के भौतिक एव सास्कृतिक स्तरो का काफी ऊपर उठाया जाना सुनिश्चित करना, इसकी कायकुशलता म, वैज्ञानिक एव तकनीकी प्रगति म वद्धि लाना तथा श्रम उत्पादकता के विकास म तजी लाना।"

सोवियत सघ की कम्युनिस्ट पार्टी की २४वी काग्रेस द्वारा पारित सामाजिक विकास के कायक्रम का लक्ष्य है

जनता के सभी हिस्सो के लिए काम करने और जीवन बिताने की बेहतर स्थितिया पैदा करना,

श्रम पारिश्रमिक तथा आर्थिक प्रोत्साहना की प्रणालिया को और अधिक समुन्नत कर जनता की आमदनी बढाना,

नवोदित पीढी के पालन-पोषण के लिए, बडे परिवारो की सहायता के लिए तथा घर पर और कायस्थल पर महिलाओं के लिए आसानी पैदा करने हेतु राजकीय बजट म आवटन बढाना,

सार्वत्रिक माध्यमिक शिक्षा लागू करने का काम पूरा करना, विशेष शिक्षा का विकास करना तथा जनता के सास्कृतिक एव तकनीकी स्तरो को ऊपर उठाना,

ग्रामीण जनता के जीवन-स्तर को शहरी जनता के जीवन स्तर के निकट लाना।

यह कायक्रम "१९७१ ७५ के लिए सोवियत सघ की राजकीय पचवर्षीय आर्थिक विकास योजना सम्बधी" कानून में शामिल है जिसे सोवियत सघ की सर्वोच्च सोवियत की स्वीकृति प्राप्त है। योजना म निश्चित लक्ष्या को वर्षों मे विभाजित किया गया है और सोवियत जनता का जीवन स्तर ऊपर उठान के लिए इन लक्ष्या का हासिल किया जाना आवश्यक है।

१९७१ ७५ की अवधि मे सोवियत सघ की राष्ट्रीय आमदनी म ३८ ६ प्रतिशत की वद्धि होनी है। औद्योगिक उत्पादन ४७ प्रतिशत बढेगा, उत्पादन साधना मे ४६ ३ प्रतिशत की वृद्धि तथा उपभोक्ता माल के उत्पादन म ४८ ६ प्रतिशत की वद्धि होगी। कृषि उत्पादो के औसत वार्षिक उत्पादन मे २० २२ प्रतिशत की वृद्धि होगी।

प्रति व्यक्ति वास्तविक आमदनिया मे ३१ ८ प्रतिशत की वद्धि होगी। सोवियत नागरिको को जो विभिन्न भुगतान पेशनो, अनुदानो, भत्तो तथा नि शुल्क शिक्षा और

चिकित्सा सेवा के खर्च के रूप में राज्य की ओर से सामाजिक उपभोग कोषों में किए जाते हैं उनमें लगभग ६० अरब रूबल की वृद्धि होगी जो ४० प्रतिशत होती है।

तैयार माल और खाद्य पदार्थों की जनता द्वारा खपत में भी काफी वृद्धि होगी, खुदरा व्यापार ४० प्रतिशत बढ़ेगा और दैनिक सेवाएं दुगुनी हो जाएंगी।

पांच वर्षों में ६ करोड़ लोगों को बेहतर आवास प्राप्त होंगे। २० लाख बच्चों के लिए स्कूल पूर्व संस्थान तथा ६० लाख बच्चों के लिए स्कूल बनाए गए हैं। सार्वत्रिक माध्यमिक शिक्षा में संक्रमण का काम पूरा हो जाएगा। उच्चतर एवं माध्यमिक विशेषीकृत स्कूलों में लगभग ९० लाख विशेषज्ञों को प्रशिक्षण मिलेगा।

ये हैं संक्षेप में नवीं पंचवर्षीय योजना के व्यापक सामाजिक-आर्थिक कार्यक्रम के प्रमुख लक्ष्य।

लोगों का जीवन स्तर ऊपर उठाने और उद्योग, कृषि तथा राष्ट्रीय अर्थतंत्र की अन्य शाखाओं के विकास की ओर लक्षित इन पगों की पूर्ति के लिए भारी धनराशि खर्च करने की जरूरत होगी। बजट से प्राप्त राजकीय खर्च में तथा कुछ प्रतिष्ठानों द्वारा सुलभ कराये जाने वाले व्यय में पंचवर्षीय अवधि में ४० प्रतिशत की वृद्धि की जाएगी और १९७५ तक यह राशि बढ़ कर तीन खरब साठ अरब रूबल हो जाएगी।

१९७१-७५ की योजना के पहले दो वर्षों के परिणामों से पता चलता है कि सोवियत अर्थतंत्र सोवियत संघ की कम्युनिस्ट पार्टी की २४वीं कांग्रेस के निर्णयों के अनुसार सफलतापूर्वक आगे बढ़ रहा है। इन दो वर्षों में पूंजी विनियोग की राशि लगभग एक खरब अस्सी अरब रूबल रही और राष्ट्रीय आमदनी में १० प्रतिशत की वृद्धि हुई और यह तीन खरब दस अरब रूबल पर पहुंच गई।

औद्योगिक उत्पादन १८ प्रतिशत बढ़ा और उद्योग के क्षेत्र में श्रम उत्पादकता में ११.८ प्रतिशत की वृद्धि हुई।

इन दो वर्षों में राष्ट्रीय आमदनी का ८० प्रतिशत उपभोग पर व्यय किया गया। लगभग तीन करोड़ चालीस लाख लोगों की पगार तथा पेंशन अथवा छात्रवृत्ति में वृद्धि हुई। १९७० की तुलना में वास्तविक प्रति व्यक्ति आय में ८.२ प्रतिशत की वृद्धि हुई।

## उद्योग

सोवियत उद्योग में आधुनिक उत्पादन की सभी शाखाएं शामिल हैं। इसमें अर्थतंत्र का चतुर्दिक विकास तथा सोवियत जनता की बढ़ती हुई आवश्यकताओं की पूर्ति सुनिश्चित है। १९७२ में देश का कुल औद्योगिक उत्पादन क्रांति-पूर्व उत्पादन की तुलना में सौ गुना से भी ज्यादा था।

**ईंधन उद्योग** लम्बे समय तक कोयला देश का प्रमुख ईंधन के रूप में इस्तेमाल होता रहा। युद्धोत्तर काल में तेल और गैस जैसे कम खर्चीले ईंधनों के अधिक

उत्पादन की ओर ध्यान दिया जाने लगा। १९७२ में ईंधन के कुल उत्पादन में तेल और गैस का हिस्सा ६२ प्रतिशत था, जबकि १९५० में यह १९.७ प्रतिशत और १९५८ में ३२ प्रतिशत था। १९७५ में कुल उत्पादन में इन ईंधनों का हिस्सा ६७ प्रतिशत हो जाएगा।

कोयला देश के कुल ईंधन संतुलन में यद्यपि कोयले का हिस्सा घटता जा रहा है, फिर भी यह एक महत्वपूर्ण भूमिका अदा कर रहा है और इसका उत्पादन बराबर बढ़ रहा है। १९७२ में इसका उत्पादन ६५ करोड़ ५० लाख टन (विश्व उत्पादन का लगभग एक चौथाई) था जबकि १९४० में यह १६ करोड़ ६० लाख टन था। दोनतस्क तथा मास्को के निकटस्थ पुराने कोयला क्षेत्रों तथा नए क्षेत्रों में, विशेषकर देश के पूर्वी प्रदेशों में खनन बढ़ाने की योजना है। पूर्वी साइबेरिया तथा कजाखस्तान के कोयला भण्डार सतह के निकट हैं और वहां खुली खानों का निर्माण संभव है। इस समय भी कुल कोयला उत्पादन का एक चौथाई खुले मुंह की विधि से प्राप्त किया जाता है और १९७५ तक इस विधि द्वारा कोयला निकालने का काम कुल काम का ३० प्रतिशत हो जाएगा। १९७५ में सोवियत संघ ६९ करोड़ ५० लाख टन कोयला निकालेगा।

तेल सोवियत संघ में तेल निकालने का काम तेजी से बढ़ रहा है। १९७२ में इसका उत्पादन ३९ करोड़ ४० लाख टन था। तरल ईंधन के निष्कर्षण में सोवियत संघ अमरीका के बाद दूसरे स्थान पर है (अमरीका में १९७० में उत्पादन ४७ करोड़ ५० लाख टन था), और इस अंतर को तेजी से समाप्त किया जा रहा है।

पिछले बीस वर्षों में तेल के उत्पादन में औसत वार्षिक वृद्धि अमरीका में एक करोड़ चार लाख टन और सोवियत संघ में एक करोड़ ५७ लाख टन रही। १९७१-७२ के दो ही वर्ष में सोवियत संघ के तेल उत्पादन में १९५० में देश में कुल तेल उत्पादन की तुलना में ४ करोड़ ४५ लाख टन की वृद्धि हुई। यह योजना है कि १९७५ तक उत्पादन ५० करोड़ टन तक हो जाय।

जारशाही रूस में केवल बाकू क्षेत्र ही एकमात्र प्रमुख तेल क्षेत्र था। १९७१ में देश में तेल और गैस वाले क्षेत्रों की संख्या ५०० से भी अधिक हो चुकी थी। १९७१ और ७२ के दो वर्षों में ७० नए तेल भण्डार नए क्षेत्रों में खोज निकाले गए और पुराने क्षेत्रों में १०९ नए भण्डारों का पता लगा।

आज सोवियत संघ का सबसे बड़ा तेल उत्पादक क्षेत्र वोल्गा और यूराल के बीच में स्थित है। यहां देश के कुल तेल उत्पादन का तीन चौथाई निकाला जाता है। यहीं से पाइपलाइनों के जरिए देश के औद्योगिक केन्द्रों को तेल पहुंचाया जाता है। सोवियत संघ में पाइपलाइनों की कुल लम्बाई ४०,००० किलोमीटर से भी अधिक है। इनमें आधी से ज्यादा गत दशक के भीतर चालू की गई। शीघ्र ही पश्चिमी साइबेरिया के नये तेल क्षेत्रों को भी पाइपलाइन द्वारा देश के केन्द्रीय भाग से जोड़ दिया जाएगा।

१९७२ में २८ करोड ८० लाख टन तेल एवं तेलजन्य पदार्थ पाइपलाइन द्वारा भेजे गए। वर्तमान पंचवर्षीय अवधि के अंत तक १९७० की तुलना में पाइप द्वारा भेजे जाने वाले तेल की मात्रा दुगुनी हो जाएगी।

द्रुज्बा पाइपलाइन संसार की सबसे बड़ी पाइपलाइन है जो तातारिया से शुरू होकर ५,५०० किलोमीटर की लंबाई तक फैली हुई है। प्रतिवर्ष इस पाइपलाइन द्वारा दो करोड ५० लाख टन सोवियत तेल पोलैण्ड, हंगरी, चेकोस्लोवाकिया तथा जर्मन जनवादी जनतंत्र पहुंचाया जाता है। १९७५ तक यह संख्या ५ करोड टन हो जाएगी।

युद्धोत्तर वर्षों में पश्चिमी तुर्कमेनिया के रेगिस्तानों में कैस्पियन सागर के पूर्वी तट पर एक नया तेलयुक्त क्षेत्र का पता लगाया गया है जहां भारी मात्रा में तेल मिलने की आशा है। मागीश्लाक प्रायद्वीप में विपुल तेल एवं गैस भण्डार खोज निकाले गए हैं। साखालिन द्वीप में, उजबेकिस्तान, कजाखस्तान तथा किर्गीजिया के कुछ क्षेत्रों में तथा पेचोरा नदी घाटी में नए तैलयुक्त क्षेत्र तैयार किये गये हैं। कार्पेथियन प्रदेशों तथा देश के पश्चिमी छोर पर, बेलोरूस में तेल निष्कर्षण का काफी विस्तार किया गया है।

फिर भी पश्चिमी साइबेरिया में हाल ही में खोजे गए एक विशाल तेल एवं गैस क्षेत्र ने पुराने सभी क्षेत्रों को पीछे छोड दिया है। यहां १२० से अधिक तेल भण्डार ढूंढ निकाले गये हैं। इन क्षेत्रों में हुआ तेल उत्पादन १९७० में देश के कुल तेल उत्पादन का लगभग दसवां हिस्सा था। पश्चिमी साइबेरिया में बनाया जा रहा सोवियत संघ का एक प्रमुख तेल क्षेत्र १९७५ तक १२ करोड ५० लाख टन तेल पैदा करने लगेगा जो देश के कुल नियोजित उत्पादन का एक चौथाई होगा।

सोवियत तेल उद्योग में आधुनिकतम उपकरणों का उपयोग किया जाता है। सोवियत इंजीनियर तथा वैज्ञानिक विश्व तेल उद्योग के क्षेत्र में नई खोजें कर रहे हैं।

गैस सोवियत गैस उद्योग का निर्माण मुख्यत युद्धोत्तर वर्षों में हुआ और आज इसका विस्तार तेल उद्योग की तुलना में भी तेज गति से हो रहा है। संसार के विदित गैस भण्डारों में सबसे अधिक सोवियत संघ में है। इनकी कुल मात्रा है १७९ खरब घनमीटर (अमरीका में विदित गैस भण्डारों की मात्रा है ९० खरब घनमीटर)। प्रारम्भिक तखमीना के अनुसार सोवियत संघ में संभाव्य गैस साधनों की मात्रा एक हजार खरब घनमीटर है। निष्कर्षण के प्रमुख क्षेत्र है पश्चिमी साइबेरिया, तुर्कमेनिया तथा उत्तरी काकेशस, वोल्गा क्षेत्र तथा उनसे मिला हुआ बश्कीर स्वायत्त जनतंत्र, पश्चिमी तथा दक्षिण पूर्वी उक्राइन, ट्रांसकाकेशिया तथा उजबेकिस्तान। ताजिकिस्तान, साखालिन, पेचोरा क्षेत्र तथा कुछ अन्य स्थानों पर भी गैस भण्डार मौजूद हैं।

देश में बड़ी बड़ी गैस पाइपलाइनें देखते ही देखते बिछा दी गई हैं। इनके द्वारा देश के औद्योगिक केन्द्रों को गैस पहुंचायी जा रही है। इनमें शामिल हैं मास्को ओस्त्रोगोजस्क व्लादिमीर उफा गोर्की, काजान तथा कई अन्य शहरों की पाइपलाइनें जो एक समाकलित प्रणाली के अंतर्गत काम करती हैं ताकि देश के गैस संसाधनों का अधिक ... ढंग से उपयोग किया जा सके।

समस्त देश के लिए मुख्य गस पाइपलाइनो को एक प्रणाली मे पिरोने की योजना तयार की गई है जो अपनी क्षमता तथा उस क्षेत्र के आकार की दृष्टि से बेमिसाल है जिसे इस प्रणाली के अ तगत ईधन प्राप्त होगा।

इस समय निर्माणाधीन गैस पाइपलाइन भी इस प्रणाली का मुख्य हिस्सा बन जायेंगी। इनम शामिल है मध्य एशिया-केन्द्रीय सोवियत सघ पाइपलाइन का तीसरा व चौथा भाग और त्युमेन को देश के मध्य हिस्स से मिलान वाली पाइपलाइन जो इसके बाद देश की पश्चिमी सीमा से जा मिलती है। त्युमेन को यूरोप के केन्द्रीय भागा से मिलाने वाली पाइपलाइन ५,००० किलोमीटर लम्बी होगी। विश्व की इस उच्चतम क्षमता की पाइपलाइन के द्वारा लगभग ३० अरब घनमीटर गस एक स्थान से दूसरे स्थान तक पहुचाई जाएगी। यह ससार की उच्चतम क्षमतायुक्त पाइपलाइन होगी।

सोवियत सघ के भीतर बिछाई जान वाली पाइपलाइन प्राय १०२०-१२२० मिलीमीटर व्यास की होती थी, लेकिन अब १४२० मिलीमीटर और इससे भी अधिक व्यास की पाइपलाइनें बिछाई जान लगी है। सोवियत पाइपलाइनो की कुल लम्बाई ८०,००० किलोमीटर है और इन पाइपलाइना द्वारा २ खरब ५० अरब घनमीटर गैस एक स्थान से दूसरे स्थान को पहुचाई जाती है। १९७० की तुलना मे १९७५ तक सोवियत सघ मे एक स्थान से दूसरे स्थान तक पहुचाई जान वाली गस की मात्रा मे ५० प्रतिशत की वृद्धि होगी और देश की पाइपलाइना की कुल लम्बाई एक लाख किलोमीटर हो जाएगी।

सोवियत सघ मे हर सभव तरीक से गस निष्कासन की गति तेज की जा रही है। १९६० म जहा ४७ अरब घनमीटर गस का उत्पादन हुआ था, १९७२ मे यह मात्रा २ खरब २१ अरब घनमीटर पर पहुच जायेगी। १९७५ में गस का उत्पादन ३ खरब २० अरब घनमीटर हो जाएगा।

इस समय सोवियत सघ पालण्ड और चेकास्लोवाकिया को गस सप्लाई कर रहा है। हगरी, बुल्गारिया, जमन जनवादी जनतत्र, आस्ट्रिया, फ्रास, इटली जमन सघ गणराज्य तथा फिनलैण्ड को गस सप्लाई करने के सम्बन्ध मे करारो पर हस्ताक्षर हो चुके हैं। युगोस्लाविया को गस सप्लाई करने के बार मे भी एक करार सम्पन्न हो चुका है। जापान तथा अमरीका सोवियत गस मे दिलचस्पी ले रहे हैं।

**बिजली उत्पादन** क्राति पूव रूस म विद्युत शक्ति उत्पादन प्रारम्भिक स्थिति म था। १९२० मे देश मे ५० करोड किलोवाट-घटे से थोडी अधिक बिजली पदा की जा रही थी। इतनी बिजली आज देश का एक छोटा सा बिजलीघर पैदा करता है।

१९७२ मे ८ खरब ५८ अरब किलोवाट घटे बिजली पदा की गई जबकि १९६० म २ खरब ९२ अरब किलोवाट पदा की गई थी।

पिछले बीस वप मे सोवियत सघ मे बिजली उत्पादन मे औसन वार्षिक वृद्धि ११ प्रतिशत और अमरीका मे ७ ५ प्रतिशत रही है। १९७५ म सोवियत सघ मे बिजली उत्पादन १० खरब ६५ अरब किलोवाट-घटे हो जाएगा।

सोवियत संघ में इस समय २४ लाख किलोवाट की उत्पादन शक्ति वाले बड़े बड़े ताप बिजलीघर हैं और इनसे भी बड़े निर्माणाधीन हैं। केवल १९७२ में इन बिजलीघरों में १८ यूनिट लगाए गए जिनमें प्रत्येक की क्षमता २ ३ लाख किलोवाट है। ५-८ लाख किलोवाट की क्षमता वाली शक्तिशाली मशीनों का उत्पादन शुरू हो चुका है। इनमें से कुछ मशीनें तो काम भी करने लगी हैं। १२ लाख किलोवाट की क्षमता वाली एक टर्बाइन इस समय निर्माणाधीन है। यह एक टर्बाइन इतनी बिजली पैदा करेगी जितनी क्रांति पूर्व रूस के सभी बिजलीघर मिल कर भी नहीं करते थे।

ताप बिजलीघर वर्तमान समय में कुल उत्पादन का ८० प्रतिशत पैदा करते हैं।

सोवियत संघ ने संसार में सबसे पहले १९५४ में एक परमाणु बिजलीघर निर्मित किया। अब देश के विभिन्न भागों में बड़े-बड़े परमाणु बिजलीघर काम कर रहे हैं।

आगामी १०-१२ वर्ष में ३ करोड़ किलोवाट की कुल क्षमता वाले परमाणु बिजलीघर चलाने की योजना है। यह प्राय उन क्षेत्रों में बनाए जाएंगे जहां ईंधन और ऊर्जा के उत्पादन संसाधनों की कमी है। वर्तमान पंचवर्षीय योजना की अवधि समाप्त होने से पूर्व ही लेनिनग्राद और कोला परमाणु बिजलीघर अपनी पूरी क्षमता पर काम करने लगेंगे और रूस के यूरोपीय हिस्से के केन्द्रीय भागों तथा उक्राइना में नए परमाणु बिजलीघरों का निर्माण शुरू हो जाएगा। इन बिजलीघरों की कुल क्षमता ६०-८० लाख किलोवाट तक होगी और इस प्रकार पंचवर्षीय योजना की अवधि में क्षमताओं में जो कुल वृद्धि होगी ये उस वृद्धि के ११ १२ प्रतिशत के भागी होंगे। शक्तिशाली आणविक रिएक्टर लग जाने से लेनिनग्राद बिजलीघर में दस लाख किलोवाट का परमाणु ऊर्जा का उत्पादन खर्च इतना कम हो जाएगा कि यह ताप बिजलीघरों में बिजली के उत्पादन खर्च के लगभग बराबर पहुंच जायेगा।

सोवियत संघ में पनबिजलीघरों के निर्माण कार्य का व्यापक विकास हुआ है। १९३२ में दनीपर पनबिजलीघर जो उस समय यूरोप का अत्यंत क्षमतापूर्ण बिजलीघर था निर्माण कार्य पूर्ण हो गया था (उस समय इसकी क्षमता ५ लाख ६२ हजार किलोवाट थी)। इस समय इसका आधुनिकीकरण किया जा रहा है और इसकी क्षमता १५ लाख किलोवाट की जाएगी।

परन्तु पनबिजलीघरों का एक के बाद एक निर्माण युद्धोत्तर वर्षों के बाद ही शुरू हुआ। इस समय सात पनबिजलीघर वोल्गा के किनारे स्थित हैं। इनमें शामिल हैं २३ लाख किलोवाट से अधिक की क्षमता वाला लेनिन पनबिजलीघर और २५ लाख किलोवाट से अधिक की क्षमता वाला २२वीं कांग्रेस पनबिजलीघर (लेनिन पनबिजलीघर पहला बिजलीघर था जिसने १६ लाख ४० हजार किलोवाट की क्षमता वाले अमरीकी ग्रैण्ड कोलिन्स बिजलीघर को पीछे छोड़ दिया था)। दनीपर, दनीस्तर पश्चिमी द्विना, नेमान दक्षिण और अंगारा, यनिसी तथा मध्य एशिया एव ट्रांसकाकेशिया की [illegible] की शृंखलाएं खड़ी की जा रही हैं।

अभी हाल तक अगारा के तट पर स्थित ब्रात्स्क पनबिजलीघर (४१ लाख किलोवाट) ससार का सबसे बडा बिजलीघर समझा जाता था। लेकिन अब इसे ६० लाख किलोवाट वाले क्रास्नोयास्क पनबिजलीघर न पीछे छोड दिया ह। यह बिजलीघर यनिसी के तट पर स्थित है।

पचवर्षीय योजना की अवधि के दौरान बडे बडे पनबिजलीघरो के निर्माण-काय को इस प्रकार जारी रखना नियोजित है कि सिंचाइ पानी की सप्लाई नौ परिवहन तथा मछली उद्योग की समस्याओ का समाधान साथ साथ हो सके। तोक्तोगुल, रीगा, चारवागाई, कानेव तथा अन्य पनबिजलीघरो का काम भी पूरा हो जाएगा। अगारा पर उस्त इलिम बिजलीघर ट्रासकाकेशिया म इगुरी बिजलीघर, मध्य एशिया म नूरेक बिजलीघर तथा सुदूर पूव म जया बिजलीघर की पहली यूनिटें भी चालू कर दी जाएगी।

एक ही बिजली आपूर्ति शृ खला के अतगत शक्तिशाली बिजलीघरो का निर्माण अत्यन्त विश्वसनीय बिजली आपूर्ति को सुनिश्चित करता ह।

यूराल के पश्चिम तथा इस क्षेत्र के साथ साथ देश के प्रमुख औद्योगिक क्षेत्रो म यह सरचना अत्यन्त विकसित रूप धारण कर चुकी है। यहा अनक शक्तिशाली बिजली प्रणालिया हैं—केन्द्रीय भाग, मध्य वोल्गा, यूराल उत्तर पश्चिमी भाग दक्षिण उत्तरी काकेशस, ट्रासकाकेशिया तथा उत्तरी कजाखस्तान—जिन्ह एक ही उच्च वोल्टेज शृ खला म जोड दिया गया है। बारेन्त्स सागर स ईरान और तुर्की की सीमाओ तक तथा यूराल से सोवियत सघ की पश्चिमी सीमाओ तक बिजली सप्लाइ की एक विराट प्रणाली स्थापित कर दी गई है।

सोवियत सघ के यूरोपीय भाग म एकीकृत बिजली शृ खला म लगभग ६०० ताप बिजलीघर तथा १२ करोड ८० लाख किलोवाट से अधिक की क्षमता वाले पनबिजलीघर शामिल हैं।

साइबेरिया तथा मध्य एशिया मे भी एकीकृत बिजली शृ खलाए है। सुदूर पूव म भी एसी शृ खला स्थापित करने पर काम चल रहा है। नवी पचवर्षीय योजना अवधि म पूरे सोवियत सघ म एकीकृत बिजली शृ खला स्थापित करन के सम्बध मे काम जारी रहगा।

**लोहा और इस्पात उद्योग** सोवियत सघ म ससार क कुल इस्पात उत्पादन का पाचवा हिस्सा पदा होता है। यह सघ जमनी, ब्रिटन, फास तथा इटली के मिले जुले कुल उत्पादन स अधिक है। सोवियत सघ ससार का सबसे बडा इस्पात उत्पादक बन गया है। १९७२ म सोवियत सघ म १२ करोड ६० लाख टन इस्पात पदा किया गया (अमरीका म १२ करोड ३० लाख टन का उत्पादन हुआ)।

दोनबास तथा दनीपर क्षेत्रो मे स्थित धातुकम उद्यम पहले रूस का एकमात्र धातुकम केन्द्र था जो किसी हद तक बडा था। रूस का लगभग सारा ढलवा लोहा यहा ही गलाया जाता था और देश के इस्पात का लगभग दो तिहाई यही तयार होता

था। रूस म १८वी शताब्दी मे यूराल मे जिस कोयला एव धातुकम क्षेत्र का उद्भव हुआ वह तकनीकी दृष्टि स बहुत पिछडा हुआ था। और यद्यपि इसका कच्चा माल उत्कृष्ट क्वालिटी का था, फिर भी यह दक्षिण के लोहा और इस्पात उद्योग का मुकाबला नही कर सकता था।

आज यूराल के लोहा एव इस्पात उद्योग म चार बडे, आधुनिक सयत्र शामिल ह—मेग्नितागोर्स्क, चेल्याबिन्स्क, निजनी तागिल तथा आस्क म।

हाल के वर्षों मे साइबेरिया और कजाखस्तान मे लोहा और इस्पात उद्योग का तेज गति स विकास हुआ। कारागादा शहर मे एक भीमकाय सयत्र बनाया गया है जहा धातु उत्पादन की पूरी प्रक्रिया होती है। यहा सभी मुख्य माल तैयार होता है लोहा, इस्पात, बेल्लित माल। यह सयत्र उत्कृष्ट ढग की नई रोल्लिग मिला से लस है। नोवो कुजनेत्स्क स्थित पश्चिम साइबेरियाई लोहा और इस्पात कारखाना भी चालू हो गया है।

देश के उत्तर पश्चिमी हिस्से चेप्रोवेत्स म लेनिनग्राद के निकट तथा दक्षिण म जार्जिया (रुस्तावी) म कई अन्य नए बडे कारखाने है जहा धातु उत्पादन की पूरी प्रक्रिया होती है।

देश के लगभग सभी भागा म मशीन निमाण के काम म इतना विकास हुआ है कि स्थानीय स्तर पर इस्पात प्रद्रवण सयत्रा का निर्माण आवश्यक हो गया है। लीपाजा (लातविया), लेनिनग्राद, गोर्की नोवासिबिस्क, बेकोवाद (उजबेकिस्तान), अमूर पर कोम्सोमोल्स्क (सुदूर पूव) तथा अन्य स्थानो पर इस प्रकार के सयत्र तैयार किये जा चुके है।

सोवियत सघ के यूरोपीय हिस्से मे इस्पात उत्पादन के काम मे बहुत विस्तार हो चुका है। यह हिस्सा सोवियत सघ का प्रमुख मशीन निमाण क्षेत्र है। मास्को, इलेक्ट्रास्ताल तुला लिपेत्स्क तथा अन्य शहरा मे भारी मात्रा म इस्पात उत्पादन होता है। लिपेत्स्क और तुला मे लोहा पदा किया जाता है। कुस्क चुम्बकीय अपवाद (के एम ए) नामक विपुल कच्चा लोहा भण्डारो के अन्वेषण के फलस्वरूप निकट भविष्य म देश के इस केन्द्रीय भाग मे उत्पादन म काफी वद्धि हो जाएगी। ६३ प्रतिशत के धातु अ श वाले कच्चे माल के विपुल भण्डारो के ३० अरब टन होने का अनुमान है। २५ से ४० प्रतिशत के धातु अ श वाले कच्चे माल (क्वातजाइत) के करोडो टन के भण्डार पडे है। इनमे से कुछ भण्डार सतह के निकट है और इसलिए खुले मुह वाला खनन सभव है। चालू पचवर्षीय योजना काल मे इस क्षेत्र मे कच्चे लोहे के वार्षिक निष्कषण मे ४ करोड टन की वद्धि की आशा है।

युद्ध के बाद स अब तक मिले नए कच्चे लोहे के विशाल भण्डार देश के अन्य धातुकम क्षेत्रो की आवश्यकताए पूरी करने मे समथ है।

१६७२ म सारे सोवियत सघ म २० करोड ८० लाख टन कच्चा लोहा गया।

सोवियत सघ म ३०० से अधिक धातुकम सयत्र है । इनम शामिल हैं १ करोड ४५ लाख टन की वार्षिक इस्पात उत्पादन क्षमता वाले मेग्नितोगोस्क कारखाने, क्रिवोई रोग सयत्र (१ करोड ८० लाख टन) कदानोव कारखाना (७१ लाख टन) निझनी तागिल सयत्र (६४ लाख टन) चेरेपोवेत्स कारखाना (६३ लाख टन) तथा चेल्या बिन्स्क कारखाना (६२ लाख टन)। य कारखाने ससार के सबसे बडे कारखाना मे आते हैं। फरवरी १९७३ मे एक ३ २०० घनमीटर की धमन भट्टी नोवोलिपत्स्क धातुकम सयत्र मे चालू की गई। ५,००० घनमीटर की ससार की सबसे बडी धमन भट्टी क्रिवोई रोग म निर्माणाधीन है ।

इस्पात की क्वालिटी म वृद्धि, मिश्रित इस्पात के उत्पादन म वद्धि तथा वेल्लित माल के प्रकार म वद्धि आदि के क्षेत्रा म सोवियत इस्पात निर्माताओ ने बहुत प्रगति की है। १९७५ तक इस्पात उत्पादन के १४ करोड ६४ लाख टन हो जाने की आशा है। इसम से ११ करोड ६० लाख टन वेल्लित माल के रूप म होगा। इस समय उच्च क्षमता वाली यूनिटा के निर्माण तथा आधुनिकतम प्रविधि के इस्तमाल पर जार दिया जा रहा है ।

**अलौह धातु** सोवियत सघ म अय धातुआ के खनिज माल का भी काफी उत्पादन होता है जसे अलौह धातुआ का, विरल एव बहुमूल्य (सोना, चादी प्लेटिनम) धातुआ का। इनमे से अधिकाश (बाक्साइट, ताबा सीसा जस्ता, निकल टगस्टन, पारा आदि) के भण्डारा की दष्टि से सोवियत सघ दूसरे सभी देशा से बहुत आग है। इस कारण सोवियत सघ विविध धातुआ सम्बन्धी देश की बढती हुई आवश्यकताए पूरी करने की क्षमता रखने वाला एक व्यापक अलौह धातु उद्योग निर्मित करने म सफल रहा है।

अलुमिनियम उत्पादन, जिसका पुराने रूस म नामोनिशान तक न था, अभी हाल तक यूराल (स्वेदलोव्स्क क्षेत्र) तथा लेनिनग्राद क्षेत्र (तिखविन) मे पाए जाने वाले बाक्साइट पर आधारित था। कजाखस्तान म हाल ही म पाए गए बडे बडे बाक्साइट भण्डार इस समय पा लोदार स्थित कारखाने को माल की आपूर्ति कर रहे है।

सोवियत इजीनियरा ने नेफेलाइन से अलुमिनियम पदा करने का एक अति सस्ता तरीका ढूढ निकाला है। इससे अलुमिनियम उद्योग के लिए कच्चे माल का मजबूत आधार तयार हो गया है क्योकि देश मे इस प्रकार के कच्चे माल के विशाल भण्डार मौजूद ह जो पूर्वी साइबेरिया, कोला प्रायद्वीप, ट्रासकाकेशिया तथा अय क्षेत्रा म स्थित हैं। कोला की नेफेलाइन तो इस समय भी इस्तेमाल की जा रही है। मुमान्स्क क्षेत्र तथा कारेलिया म इसके कारखाने है। इकुत्स्क के निकट एक अलुमिनियम कारखाना इस समय चल रहा है। क्रास्नोयास्क तथा ब्रात्स्क सयत्रो का निर्माण काय पूरा होने वाला है। यह ऐसे क्षेत्र म स्थित है जिसके निकट देश के सबसे बडे नफेलाइन भण्डार हैं तथा शक्ति के सस्ते साधन उपलब्ध है जसे अगारा और येनिसी पर स्थित बडे बडे पनबिजलीघर तथा सतह के निकटस्थ मौजूद विशाल कोयला भण्डार।

अलौह धातुओं का उत्पादन तथा खनन मुख्यत देश के पूर्वी हिस्से में संकेन्द्रित है विशेषकर कजाखस्तान में जहा तावा, सीसा, जस्ता तथा अनेक विरल धातुओं का बडे पमाने पर उत्पादन होता है।

यूराल का महत्व कजाखस्तान जितना ही है जहा तावा, अलुमिनियम, निकल, जस्ता साना प्लेटिनम तथा अन्य धातुओं के उत्पादन का काफी विकास हो चुका है। साइवेरिया सुदूर पूर्व कारेलिया तथा कोला प्रायद्वीप मे भी अलौह धातु उद्योग के बडे बडे केन्द्र है (तावा निकल अलुमिनियम और विरल धातुओं के), काकेशस मे तावा, अलुमिनियम, जस्ता सीसा के, तथा उक्राइन मे अलुमिनियम, मग्नशियम, जस्ता आदि के।

योजना के अनुसार १९७५ तक अलौह धातुओं के उत्पादन म १९७० की तुलना म ५० प्रतिशत की वद्धि होगी (अलुमिनियम के उत्पादन म ६० प्रतिशत तथा ताबे के उत्पादन म ४० प्रतिशत)।

**इजीनियरी उद्योग** सोवियत इजीनियरी उद्योग आज जितना माल एक दिन मे पदा करता है वह १९१३ म हुए रूस के कुल उत्पादन स अधिक है। पिछल कई वर्षों से सोवियत सघ इजीनियरी उद्योग म अमरीका के बाद दूसरे नम्बर पर बराबर चल रहा है। टैक्टरा (कुल क्षमता) के उत्पादन डीजल और बिजली से चलने वाले रेल्वे इजिन तयार करने म सोवियत सघ अमरीका को पीछे छोड चुका है।

सोवियत इजीनियरी उद्योग की शक्ति का ठीक ठीक अनुमान जिन बातो से लगाया जा सकता है व हैं अतरिक्षयाना और अतरमहाद्वीपीय प्रक्षेपास्त्रो का निमाण आणविक टक्नालोजी, जट विमान, साइबरनैटिक यत्र बोरिंग मशीनें तथा अन्य कई चीजे।

सोवियत सघ धातु काटने के हर प्रकार के मशीन औजार तयार करता है जिनम अत्यत सूक्ष्म मशीन औजार स्वचालित नियत्रण मशीनें तथा स्वचालित लाइनें शामिल है। १९७२ म तयार किए गये मशीन औजारो की सख्या २ लाख १० हजार थी। यह सख्या १९७५ तक बढ कर २ लाख ३० हजार २ लाख ५० हजार तक पहुच जाएगा।

कायक्रम नियत्रित मशीनो के उत्पादन की विकास दर विशेष ऊची है। य उप करण अत्यत आधुनिक ढग के हाते है। १९७२ म इस प्रकार की ३०५० मशीनें तयार की गइ जबकि १९७० म यह सख्या केवल १६८७ थी। यह सख्या १९७१ म अमरीका म तदनुरूप सख्या मे अधिक है। इन मशीनो की विविधता मे वद्धि हुइ है। १९७० मे सोवियत सघ ने ३० विभिन्न प्रकार की कायक्रम नियत्रित मशीने तयार की थी। १९७२ म यह सख्या ६३ हो गई। १९७१ ७२ के दो वर्षों म १५ ००० स अधिक यत्रीकृत उत्पादन लाइन तथा ३,००० स्वचालित लाइन चालू की गयी।

पुराने केन्द्रो (मास्को तथा उसके आसपास के क्षेत्र और लेनिनग्राद) म तो मशीन निर्माण उद्योगो का विकास आगे बढता ही रहा है साथ ही साथ सभी सघ भी य उद्योग खडे हो गए है।

विजली और बिजली-तकनीकी इ जीनियरी सोवियत सघ के यूरोपीय भाग के केद्रीय क्षेत्रो मे, लेनिनग्राद स्वेदलाव्स्क गोर्की यरवान मे तथा उक्राइन व बाल्टिक जनतन्त्रो के अनेक नगरो के साथ-साथ देश के पूर्वी भागो म विकसित है।

१६७२ मे तैयार की गई टर्बाइनो की कुल क्षमता एक करोड ४६ लाख किलोवाट, टर्बाइन जेनरेटरो की एक करोड ३० लाख किलोवाट तथा ए सी मोटरो की चार करोड किलोवाट थी।

**परिवहन इ जीनियरी उद्योग** अब तक ट्रक-लाइनो के विद्युतचालित रेल्वे इजिनो का उत्पादन प्रतिवर्ष ३५० से अधिक हो गया है तथा डीजल रेल्वे इजिनो के सेक्शनो का उत्पादन प्रतिवर्ष १ ५०० हो गया है (जो ब्रिटेन म सात गुना जापान से ४ ५ गुना, जमन सघ गणराज्य से ३ ५ गुना अधिक है)। यात्री डिब्बो, माल ढोने वाली गाडियो, ट्राली-बसो, ट्राम कारो और भूमिगत गाडियो का निर्माण पर्याप्त सख्या म हुआ है।

परिवहन-इजीनियरी उद्योग के प्रतिष्ठान केन्द्रीय प्रदेशो म उक्राइन लेनिनग्राद यूराल, बाल्टिक जनतन्त्रो ट्रासकाकेशिया व बहुत स अन्य प्रदेशो मे स्थित हैं।

**समुद्री जहाज निर्माण उद्योग** का बहुत फैलाव हुआ है। आगामी कुछ वर्षों के दौरान सोवियत बेडे को नय एव ससार भर म प्रचलित तथा विशेष प्रकार के समुद्री जहाज उपलब्ध होंगे जो जहाजो के यत्र व प्रणालियो के स्वचालित नियत्रण से युक्त होंगे।

गत वर्षों मे हाइड्रोफाइलो वाले तेज रफ्तार स चलने वाले यात्री जहाजो का तथा मछली पकडने के लिए विशाल तिरती फैक्टरियो का सफल निर्माण हुआ है। पाच वर्षों म तलवाही जहाजी बेडे को अपने प्रथम १ ५० ००० टन के समुद्री जहाज उपलब्ध होगे। १ ००,००० टन की क्षमता वाले और एक ही साथ तरल व ठोस माल ढोने वाले समुद्री जहाज भी बनाये जायेंगे।

**मोटर गाडी उद्योग** सोवियत सघ की पहली मोटर गाडिया (छोटे ट्रक) १६२४ म मास्को के ए एम ओ सयत्र (अब लिखाचोव सयत्र) म तयार की गई थी। १६७२ म सोवियत सघ म विभिन्न कामो के लिए १३ ८६,००० मोटर गाडियो का निर्माण हुआ। इनम से कम सख्या स कुछ ही कम सख्या लारियो की थी जिनका बहुत स देशो म निर्यात किया जा रहा है। सोवियत यात्री-कारो की कुछ किस्म विदेश मे भी लोकप्रिय हैं। आजकल सोवियत मोटर गाडी उद्योग के विकास म भारी तब्दीली हो रही है। पचवर्षीय योजना म १६७५ तक २० लाख स कुछ अधिक मोटर गाडियो के उत्पादन की योजना है जिनम लगभग १२ लाख ५० हजार यात्री-कारें शामिल होगी। इस कार्यक्रम के अनुसार तोमल्यिाती शहर म वोल्गा आटो कारखाने का तीसरा भाग १६७२ म चालू किया गया था। यह कारखाना अपनी निर्दिष्ट क्षमता—
६ ६० ००० कारो का निर्माण—पर पहुच गया है। मास्को सयत्र म
का उत्पादन दुगुना करके २ ०० ००० प्रतिवर्ष किया जा रहा है।
इसे इस सयत्र २,२० ००० कारो क प्रतिवर्ष उत्पादन की अपनी

। पाज वर्षों म यात्री-कारा व कुल उत्पादन म २५० २८० प्रतिशत की वृद्धि
ज यगा।

नातार स्वायत्त जनतंत्र म नाबरझनिय चेल्नी म एक बडा सयत्र निर्माणाधीन है
जो / ८०,००० ट्रक बनाने हेतु तयार किया गया है।

**कृषि इ जीनियरी उद्योग** सोवियत कृषि म यनक प्रकार की मशीनें प्रयोग में
लायी जाती है दसना प्रकार के ट्रैक्टर और कम्बाइन, आलू व बीज बोने वाली मशीन,
फसल काटने वाली मशीनें चुकन्दर व आलू खोदन वाली, कपास चुनने वाली व
चाय की पत्तियां तोडने वाली मशीन पशु पालन फार्मों के लिए यांत्रिक साज-सामान
दूध दुहने की मशीन आदि, जिनके बिना आधुनिक कृषि के सम्बन्ध म सोचा भी नहीं
जा सकता।

कृषि सम्बन्धी मशीनों का निर्माण करने वाले इजीनियरी प्रतिष्ठान तमाम
संघ जनतंत्रों म स्थापित हैं। विशेष प्रकार की कृषि सम्बन्धी मशीनों का निर्माण करने
वाले प्रतिष्ठान वसे प्रदेशों व अधिकाधिक निकटस्थ स्थानों म स्थित हैं जहां इन मशीनों
की आवश्यकता है।

अब सोवियत मशीन निर्माण उद्योग म ७०० से अधिक भिन्न भिन्न प्रकार की
कृषि सम्बन्धी मशीनें तयार की जाती है तथा यह संख्या भी अगले कुछ वर्षों म ८००
६४० तक बढ जायगी। इस संख्या म नए प्रकार की ४०० मशीनें शामिल हैं। इसस
सभी प्रमुख कृषि सम्बन्धी प्रक्रियाओं के यंत्रीकरण को काफी हद तक बढाना सम्भव हो
सकेगा।

सोवियत सघ म ट्रैक्टर उद्योग एक विकसित उद्योग है जो प्राविधिक प्रगति
के साथ पूरी तरह कदम मिला कर आगे बढ रहा है। सोवियत प्रतिष्ठानों म सभी प्रकार
के ट्रैक्टरों—३०० हार्स पावर के औद्योगिक डी ई टी २५० से लेकर बागों व फलो
द्यानों म काम करने के लिए तयार किये गये ७ हार्स पावर के रिआनी ट्रैक्टर तक—
का निर्माण किया जाता है।

सोवियत ट्रैक्टर उद्योग १५ कि० मी० प्रति घटे की रफ्तार से काम करने म
सक्षम ट्रैक्टरों का उत्पादन करता है। इनम ऐसे वृहद ट्रैक्टर शामिल है जसे ३००
हार्स पावर का के ७०१ ट्रैक्टर तथा १५० हार्स पावर का पहिएदार टी १५० ट्रैक्टर।
१९७३ म एक नये प्रकार का बहु-उद्देश्यीय ८० हार्सपावर का ट्रैक्टर, नयी अनाज हार्वे
स्टिंग कम्बाइना—'नीवा', कोलोस व 'सिबिर्याक'—तथा कृषि सम्बन्धी अन्य
मशीनों का निर्माण हुआ।

१९७२ म सोवियत संघ म ४,७८,००० ट्रैक्टरों तथा १,३०,००० हार्वेस्टिंग
कम्बाइनों का निर्माण हुआ। आशा की जाती है कि १९७५ तक य आकडे क्रमश
५,७४,००० तथा १,२८,००० हो जायेंगे।

**रासायनिक उद्योग** रासायनिक पदार्थों के उत्पादन म सोवियत संघ का अम-
रीका के बाद दुनिया म दूसरा स्थान है।

**प्लास्टिक के सामान व रासायनिक रेशा** अल्पकाल में प्रमुख रूप से पट्रोलियम गसो, कोयले, लकडी व दाह्य शेल की प्रोसेसिंग के आधार पर देश ने ऐसे रासायनिक प्रतिष्ठानो के अनेक समुच्चयो का निर्माण किया है जिनमे प्लास्टिक के सामान, रासायनिक रेशे, सश्लेषित रबड, रगो, अपमार्जको और ऐसे अन्य प्रकार के पदार्थों का उत्पादन होता है और जिनका उत्पादन-काय मे तथा घरेलू काम म तजी से उपयोग किया जा रहा है।

रासायनिक रेशे के उत्पादन म युद्ध-पूव काल से ७० गुना वद्धि हुई है और १९७२ मे इसका कुल उत्पादन ७ ४६ ००० टन हुआ था, प्लास्टिक के सामानो व कृत्रिम राल का उत्पादन २०,३५ ००० टन से अधिक हुआ है। १९७० की अपेक्षा १९७५ तक रासायनिक रेशे की पैदावार ७० प्रतिशत से अधिक, प्लास्टिक व कृत्रिम राल का उत्पादन सौ प्रतिशत तथा घरेलू रासायनिक चीजो का उत्पादन ६० प्रतिशत अधिक हो जायगा।

आज का रासायनिक उद्योग अपने विकास के पैमाने तथा अपने तकनीकी साज-सामान की दृष्टि से उत्कृष्ट है। १९७२ म चालू किय गय बडे बडे प्रतिष्ठानो के पास चार साढे चार लाख टन वार्षिक अमोनिया का उत्पादन करने वाली यूनिटें हैं। इन यूनिटो में से एक यूनिट की उत्पादन क्षमता लगभग उतनी ही है जितनी १९४८ म तमाम देश म अमोनिया की फक्टरिया की थी।

**सश्लेषित रबड** सश्लेषित रबड सोवियत सघ म बहुत पहले, इस शती के चौथे दशक म तयार कर लिया गया था। अब ६० प्रतिशत से अधिक सश्लेषित रबड प्राकृतिक गस से पदा किया जाता है। सश्लेषित रबड की पदावार के लिए बश्कीर स्वायत्त जनतत्र वोल्गा प्रदेशो, काकेशस, कजाखस्तान व साइबेरिया म विशाल केन्द्रो का निर्माण किया गया है।

हाल के वर्षो के दौरान आइसोप्रीन रबड की विशाल पदावार हुई है जो गुणात्मक दृष्टि से प्राकृतिक रबड स बहुत ही मिलता जुलता है और कुछ अशो म तो उसस भी बहतर है। यह मोटरकार उद्योग के विकास सम्बन्धी विशाल कायक्रम की पूर्ति क लिए विशेष महत्वपूर्ण है। रबड की पदावार १९७५ तक ७० प्रतिशत और बढ जायगी तथा कारो के टायरो की पदावार १९७२ के ३ करोड ८७ लाख से बढ कर १९७५ म पाच करोड हो जायेगी। टायरो की सबस बडी फक्टरिया मास्को, लेनिनग्राद, यारोस्लाव्ल वोरोनेझ, दनीप्रोपेत्रोव्स्क ओम्स्क व क्रास्नायास्क मे हैं।

**खनिज उवरक** कृषि का गहन विकास खनिज उवरक के उत्पादन की तीव्र माग करता है। रासायनिक उद्योग की इस शाखा की विकास-दर को निम्न आकडे स्पष्ट करत हैं १९१३ म एक लाख टन, १९४० मे ३२ लाख टन तथा १९७२ मे (पारपरिक यूनिटो मे) ६ करोड ६१ लाख टन। १९७५ म इसका उत्पादन ९ करोड टन हो जायगा जिसका ८० प्रतिशत भाग अत्यत सान्द्रित व मिश्रित उवरको का होगा।

**लकडी उद्योग** सोवियत सघ लकडी का एक प्रमुख निर्यातक है। लकडी की कटाई व उसके काम से सम्बन्धित सारी आर्थिक शाखाए (लकडी का कुल भण्डार लगभग ८० अरब घन मीटर है जो विश्व की कुल मिकदार का पाचवा भाग है) पहले देश के कम घने जगल वाले यूरोपीय भाग मे ही केन्द्रित थे। अब इन्हे भरपूर लकडी वाले क्षेत्रो की ओर स्थानान्तरित किया जा रहा है जो मुख्यत यूराल के पूर्व मे स्थित है। चीरी हुई लकडी की पैदावार मे और लकडी की कटाई मे सोवियत सघ को दुनिया मे बहुत अधिक अन्तर से पहला स्थान प्राप्त है। १९७२ मे २६ करोड ८० लाख घन मीटर निजारती लकडी का निर्यात किया गया।

**सीमेट व तयार कक्रीट** सोवियत सघ ने सीमट के उत्पादन और तयार कक्रीट के ढाचो के उत्पादन मे दुनिया मे पहला स्थान प्राप्त कर लिया है। १९७२ मे सीमट का उत्पादन कुल मिला कर १० करोड ४३ लाख टन हो गया था और १९७५ तक यह बढ कर १२ २ १२ ७ करोड टन हो जायगा।

सीमट उद्योग म एक नयी स्वचालित प्रणाली लागू की गई है जिसकी विदेशो म कही भी कोई मिसाल नही है। न केवल पृथक पृथक प्रक्रियाए स्वचालित है बल्कि उत्पादन म शामिल प्रत्येक प्रक्रिया—कच्चे माल की तयारी से लेकर तयार सीमट की लदाई तक—स्वचालित है। वस्तुत समूचे प्रतिष्ठान का ही अपने-आप नियत्रण होता है।

**हलका उद्योग** उपभोक्ता चीजो (कपडे जूते, टेलीविजन व वायरलैस सैट तथा खान की चीजें आदि) का उत्पादन करने वाले औद्योगिक प्रतिष्ठान देश के कुल औद्योगिक उत्पादन का चौथे हिस्से से अधिक पदा करते है।

उपभोक्ता माल के उत्पादन मे वृद्धि को प्राथमिकता दी जा रही है। १९७५ तक ही १९७० के उत्पादन के मुकाबले ५० प्रतिशत बढोतरी हो जायेगी। यह १९६० के स्तर से तीन गना व १९४० के स्तर से लगभग दस गुना अधिक है।

**कपडा उद्योग** सोवियत सघ ऊनी व लिनन के कपडो के उत्पादन म दूसरे देशो से बहुत आगे है। १९७२ म यहा ६८ करोड १० लाख वर्ग मीटर ऊनी कपडा व ७७ करोड ८० लाख वर्ग मीटर लिनन का उत्पादन हुआ। सूती कपडे का उत्पादन ६ अरब ४१ करोड ६० लाख वर्ग मीटर हुआ जो १९४० के आकडो से दुगुना था। रेशमी कपडे का उत्पादन (जो १ अरब २७ करोड वर्ग मीटर है) युद्ध-पूर्व के स्तर से २० गुना अधिक हो गया है।

आजकल सभी प्रमुख आर्थिक प्रदेशो मे कपडा उद्योग के प्रतिष्ठान मौजूद हैं लेकिन मध्यवर्ती प्रदेश अभी भी कपडे के प्रधान क्षेत्र हैं (मास्को इवानोवो, तुला व ओरेखोवा-जुयेवा)। सोवियत सघ के प्रमुख कपास उगाने वाले क्षेत्र—उजबेकिस्तान—म कपडा उद्योग का बहुत अधिक विकास हुआ है। इस क्षेत्र म क्रान्ति से पहले इस का नामो निशान न था। सूती कपडे के उत्पादन म उजबेक जनतत्र का सोवियत ... स्थान हासिल है और इसने उत्तर-पश्चिमी प्रदेशो और बाल्टिक क्षेत्रो जैसे

कपडे का उत्पादन करने वाले पुराने क्षेत्रो को पीछे छोड दिया है। उक्राइन, वाल्गा क्षेत्र, काकेशस और वेलोरूस मे कपडे के उत्पादन का पर्याप्त विकास हुआ है। आजकल सोवियत कपडा उद्योग के ठिकानो मे महत्वपूण परिवतन हो रहे हैं। उदाहरणाथ, आजकल नये प्रदेशो, विशेषतया पूर्वी प्रदशो मे कपडा उद्योग कम विकसित होन की वजह से नय प्रतिष्ठानो का निमाण प्राय पूरे तौर पर देश के दक्षिणी व पूर्वी भागो मे स्थानान्तरित कर दिया गया है।

सोवियत सघ म बुन हुए कपडो व पहनने के कपडो के उद्योग का प्राय पुनर्निर्माण हो चुका है। १९७५ मे बुन हुए कपडो की पैदावार १९७० के आकडा से ५० प्रतिशत अधिक हो जायेगी तथा कपडो का उत्पादन लगभग २४ प्रतिशत वढ जायगा। १९७५ म विभिन्न प्रकार के ११ अरब वग मीटर से अधिक कपडा के उत्पादन की योजना बनाई गई है।

जूते बनाने के उद्योग ने १९७२ म चमडे के जूतो के ६४ करोड ५० लाख जोडे बनाए। एसी योजना बनाई गई है कि १९७५ के अन्त तक पैदावार ८३ करोड जोडे जूत हा जायगी।

जूत बनाने के प्रमुख प्रतिष्ठान लेनिनग्राद मास्को, रोस्ताव आन दोन, किशिनेव, किरोव, किएव, मिंस्क त्बिलिसी, स्वेदलोव्स्क व सारापुल (उदमुत स्वायत्त जन तन्त्र) म है। जूता उद्योग सोवियत चमडे के उत्पादन पर आधारित है। देश म बढिया किस्म का नकली चमडा तयार करने वाला बडे पमाने का उद्योग भी मौजूद है।

इसी फर सोवियत सघ का अपन फर की मिकदार, मूल्य और विभिन्नता की वजह से विश्व म दीघकाल से पहला स्थान प्राप्त है। इस फर की चीजो की बडे पमाने पर पदावार हुई है जिनकी विश्व मण्डी मे बहुत माग है। सोवियत सघ के फर का सबसे बडा प्रतिष्ठान कजान मे है। सोवियत फर की अन्तर्राष्ट्रीय नीलामी लेनिनग्राद मे वप म दा बार हाती है।

युद्धोत्तर वर्षों मे कृत्रिम फर के कपडा का उत्पादन शुरू किया गया है जो अस्त्राखान, ग्राइटेल, सील, ओट्टर, रीछ, जगली बिल्ली और अन्य पशुओ के फर स मिलता जुलता है।

दनिक उपयोग की चीजें दनिक उपयोग की चीजो की माग बढती जा रही है और हर समय बढती रहती है।

१९७२ म = ८९,००० मोटर साइकिलो व मोटर-स्कूटरो का उत्पादन हुआ था। वाइसिकिलो हल्की मोटर साइकिलो व मोटर-बाइसिकिलो का वार्षिक उत्पादन ४९ लाख स वढ गया है।

युद्धोत्तर वर्षों मे सोवियत सघ दीवाल घडिया व घडियो (४ करोड ४० लाख प्रतिवष) और कमरा (बीस लाख) का दुनिया के सबसे बडे उत्पादक देशो म स एक बन गया है। इनम से अधिकाश की विश्व मण्डी मे बहुत माग है।

१९७ म रेडियो सेटों व रिकार्ड प्लेयरों का ८८ लाख से अधिक व ६० लाख टलीविजन सेटों का उत्पादन हुआ था।

युद्धोत्तर वर्षों म धुलाई की मशीनों (३० लाख प्रतिवर्ष म अधिक) और रेफ्रीजिरेटरों (५० लाख) का बड़े पैमाने पर उत्पादन सगठित किया गया है। १९७६ तक लगभग ७० लाख रेफ्रीजिरेटरों का सालाना उत्पादन होने लगा।

क्रान्ति-पूर्व रूस म और सोवियत सत्ता के प्रारम्भिक वर्षों के दौरान दैनिक उपयोग की चीजों का अल्प उत्पादन लगभग पूरी तरह से पुराने औद्योगिक क्षेत्रों म (मध्यवर्ती प्रदेशों लेनिनग्राद तथा बाल्टिक क्षेत्र म) सकेद्रित था। अब यह देश के तमाम भागों म विकसित हो चुका है।

**खाद्य उद्योग** सोवियत सघ का खाद्य उद्योग उत्पादन के सकेद्रण व स्वचालन के उच्च स्तर पर पहुच गया है तथा इसकी विशेषता उत्पादित की जाने वाली वस्तुओं की व्यापक विभिन्नता है।

इसका चीनी उद्योग, जो चुकन्दर पर आधारित है सदा ही अर्थतत्र की अपेक्षाकृत विकसित शाखा रहा है। सोवियत सघ का चीनी उद्योग विश्व म सबसे अधिक उपजाऊ बन गया है और इसकी पैदावार कुल मिला कर ९० लाख टन दानेदार चीनी हो गई है (जो सारी की सारी घरेलू कच्चे माल से बनती है)। इसका उत्पादन अमरीका के उत्पादन से दुगुना है।

चीनी उद्योग के प्रतिष्ठानों के ठिकानों म भी काफी तब्दीलियां हुई हैं। ये ठिकाने चीनी का उत्पादन करने वाले पुराने प्रदेशों की सीमाओं से बाहर फैल गये हैं। अतीत म उक्राइन कुल उत्पादन का ८० प्रतिशत से अधिक चीनी उत्पादित करता था जबकि आज यहां उत्पादन के जोरदार सवधन के बावजूद ६० प्रतिशत से कुछ ही अधिक उत्पादन होता है। चीनी उद्योग के कारखाने मोल्दाविया म व उक्राइन के पडोसी इलाके वाले रूसी सघ के मध्यवर्ती प्रदेशों मे वोल्गा मे व यूराल से इस ओर के क्षेत्रों म स्थापित किये गये हैं। कुबान क्षेत्र चीनी का एक प्रमुख केन्द्र है। चीनी के कारखाने दक्षिणी कजाखस्तान किर्गीजिया, अल्ताई क्षेत्र और सुदूर पूर्व म भी स्थापित किये गए हैं।

सोवियत सघ पशुओं के तेल (१० लाख टन) और दूध (८ करोड ३० लाख टन) का विश्व का सबसे बडा उत्पादक है। दुग्ध का प्रति व्यक्ति उत्पादन लगभग ३५० किलोग्राम वार्षिक है।

सूरजमुखी का तेल अधिकतर सोवियत सघ के यूरोपीय भाग के दक्षिण म व काली मिट्टी वाले मध्यवर्ती प्रदेशों म पैदा किया जाता है, अलसी का तेल पश्चिमी व उत्तर-पश्चिमी प्रदेशों म, बिनौले का तेल मध्य एशिया म व सरसों का तेल वोल्गा क्षेत्र म पैदा होता है। वनस्पति घी का कुल वार्षिक उत्पादन २८ लाख टन है।

आटा पीसने के प्रतिष्ठान व अनाज के उत्पादक अनाज पैदा करने वाले क्षेत्रों म बडे केन्द्रों म स्थित हैं। आज सारे नगरों व आबादी वाले क्षेत्रों म डबल

रोटी व आटे की अन्य चीजें मशीकृत उकरियो म बनाई जाती है, जिसकी वजह से उत्पादों की ऊंची क्वालिटी सुनिश्चित होती है। मकरोनी उद्योग अथतत्र का एक प्रमुख भाग बन गया है। मिठाइयो का उत्पादन तेज गति से विकसित हो रहा है।

शराब का औद्योगिक उत्पादन लगभग पूरी तरह सोवियत सत्ता के वर्षों मे ही विकसित हुआ है। इसका उत्पादन १९४० के १९ करोड ७० लाख लिटर से बढ कर १ अरब ८२ करोड लिटर हो गया है। सोवियत सघ मे कोई ६०० प्रकार की शराबें बनाई जाती हैं। शराब पैदा करने वाले प्रमुख क्षेत्र मोल्दाविया, क्रीमिया, ट्रासकाकेशिया व मध्य एशिया है। बीयर समूचे देश म बडे पैमाने पर तैयार की जाती है।

चाय का उत्पादन, जो सोवियत सत्ता के वर्षों मे विकसित हुआ है, तेज गति स बढ रहा है। १९४० से लेकर उत्पादन ५ गुना स भी अधिक हो गया है और अब यह १,०९,००० टन है, जो विश्व के उत्पादन का लगभग १० प्रतिशत है। चाय के मुख्य बागान काकेशिया व कृष्ण सागर के तटीय क्षेत्र मे हैं।

डिब्बा बद खाद्य का उत्पादन १९४० के बाद दस गुना से अधिक हो गया है और १२ अरब डिब्बे वार्षिक स अधिक होता है। खाद्य को डिब्बा मे बद करने के कारखाने देश के सभी भागो मे स्थापित किय गये हैं। खेरसन (दक्षिणी उक्राइन) व कुबान क्षेत्र के क्रिम्स्काया गाव के कारखाने विश्व के सबसे बडे कारखानो म से है। ये दोनो अधिकतर डिब्बा-बद फल व सब्जियां तैयार करते हैं।

मास का उत्पादन १ करोड ३६ लाख टन से अधिक होता है। मास्को लेनिनग्राद, कजान, सारातोव, एगेल्स, सेमीपालातिन्स्क, फ्रुजे और बहुत सारे अन्य शहरो म मांस पैक करने की विशाल फक्टरिया हैं।

मत्स्य ग्रहण गत कुछ वर्षों म सोवियत सघ का मछली पकडने वाला बेडा विश्व के सबसे बडे व तकनीकी पक्ष से सबसे श्रेष्ठ ढग से लैस बेडो म से एक बन गया है। इसमे विशाल आधुनिक ट्रालर, सेनर व रेफ्रिजिरेटर और फक्टरीनुमा समुद्री जहाज सम्मिलित है। इससे यह सम्भव हो सका कि तटगामी अल्प मत्स्य ग्रहण से खुले समुद्र म बडे पैमाने पर मत्स्य ग्रहण के केन्द्रो की ओर पलटा जा सके। मत्स्य और ह्वेल मछलियां पकडने वाला सोवियत बेडा विश्व के सारे महासागरो म देखा जा सकता है।

मछलियां, समुद्री जीवो व ह्वेलो का वार्षिक उत्पादन १९४० से लेकर पाच गुना स अधिक बढ गया है तथा ८० लाख टन हो गया है। इसके साथ साथ सोवियत सघ पेरू और जापान के बाद विश्व म तीसरे स्थान पर आ गया है। डिब्बे-बद मछलियां अधिकतर वोल्गा के निचले इलाके, उत्तरी काकेशिया, बाल्टिक जनतत्रो व सुदूर पूर्व मे तैयार की जाती हैं। डिब्बे-बद केकडा का उत्पादन सुदूर पूर्व मे केन्द्रित है। १९७५ तक मत्स्य-ग्रहण बढ कर १ करोड ३० लाख टन हो जाने की आशा है।

खाद्य उद्योग की सारी शाखाओं का पर्याप्त सवर्धन नियोजित किया गया है। १९७५ तक इसकी पैदावार १९७० के मुकाबले ३५ प्रतिशत बढ जायेगी।

## कृषि

यद्यपि सोवियत सघ का क्षेत्रफल विशाल है, यह सारा ही कृषि के योग्य नहीं है। इसके तिहाई भाग म जगल है। विशाल क्षेत्र टुड्रा के रूप म है—वृक्षहीन मैदान, पहाडी क्षेत्र दलदल व रगिस्तान। अत देश के सारे क्षेत्रफल का चौथाई भाग से भी कम—५४ करोड ६० लाख हक्टर क्षेत्रफल ही—कृषि उत्पादन के लिए उपयोग म लाया जा सकता है।

सोवियत सघ मे जलवायु की स्थिति म अत्यन्त वभिन्न्य है और कृषि की स्थितिया भी इसी प्रकार की है।

बाल्टिक प्रदश, बेलोरूस व रूसी सघ के मध्य मे किसाना के लिए सबसे बडी कठिनाई मिट्टी की बहुत अधिक नमी है। इसका सामना करने के लिए पानी की निकासी का काम बडे पमाने पर किया जा रहा है।

और इसके विपरीत उक्राइन, वोल्गा क्षेत्रा व कजाखस्तान म—जो देश के अनाज के प्रमुख उत्पादक हैं—नमी की कमी है। तीन चार वर्षो म एक बार या इससे भी अधिक बार विशाल क्षेत्रा म अकाल पड जाता है, जो कई बार तो अल्ताई से कर्पेथियन तक फला होता है और कृषि का नुकसान पहुचाता है।

सूखापीडित जमीन को पानी देन के लिए विशाल सिचाई परियोजनाए तयार की जा रही है। लेकिन कृषि विकास के सर्वागीण कायक्रम के अ ग के रूप में इस समस्या के हल के लिए समय व पूजी की विशाल लागत और भौतिक व तकनीकी ससाधना की जरूरत है।

नवी पचवर्षीय योजना कृषि विकास का निर्धारित करन वाल उपादाना के समग्र समुच्चय को ध्यान म रख रही है—अधिक मशीनीकरण, रसायनीकरण, पूजीगत निर्माण का प्रसार, बडे पमान की भूमि-सुधार परियोजनाओ की पूर्ति व उत्पादन सगठन की सुसगतता। इससे नवी पचवर्षीय अवधि म कृषि उत्पादन की समस्याओ का हल करने म सहायक और प्रकृति की शक्तिया पर इसकी निर्भरता कम करने म सहायक कृषि का भौतिक व तकनीकी आधार कायम करन की ओर आगे बढना सभव होगा।

जमीन म पानी का निकाला जाना व जमीन की सिचाई, मिट्टी म चूना मिलाया जाना व सिचाई-परियोजना तैयार करना—अर्थात जमीन की बेहतरी के सारे बडे पमान के काम म पूजी राज्य लगाता है। राज्य ही आवश्यक साधन, पदार्थ, मशीनें व विशेषज्ञ उपलब्ध कराता है। अलग अलग कृषि प्रतिष्ठान भी अपनी जमीन का सुधार करते हैं लेकिन इस काम का प्रमुख भाग राज्य करता है। उदाहरण के लिए १९७१-७५ म भू-सुधार के कार्यो पर, जिसम अनजुती जमीन का बडे पैमाने पर आबाद किया जाना भी शामिल है, राज्य का व्यय २६ अरब ६० करोड रूबल होगा।

आज रूस म १ करोड १० लाख हक्टर पानी निकास की हुई जमीन है और ?० लाख हक्टर सिंचित जमीन है।

चालू पचवर्षीय योजना काल मे २० लाख हेक्टर और जमीन से पानी निकाला जायेगा और ५० लाख हेक्टर और जमीन सिंचित की जाएगी। इस काम का व्यय राज्य वहन करेगा।

**कृषि-उत्पादन का सगठन** सोवियत सघ मे भूमि राष्ट्रीय सम्पत्ति है, राज्य की जायदाद है। यह न तो बची जा सकती है और न खरीदी जा सकती है। खेती वाली भूमि का अधिकाश भाग सामूहिक फार्मो (कोल्खोजा) व राज्य फार्मो (राजकीय कृषि प्रतिष्ठार) द्वारा इस्तमाल किया जाता है। सामूहिक फार्मो के पास बोने के लिए ११ कराड हेक्टर भूमि है जो देश के कुल बुआई क्षेत्र २२ कराड ३० लाख हेक्टर का लगभग आधा है।

भूमि का एक भाग राज्य के भिन्न भिन्न प्रकार के प्रयोगात्मक फार्मो मुर्गी-पालन फार्मो व भाडा के फार्मो द्वारा, शक्षणिक व अनुसधान सस्थाओ द्वारा उपयोग म लाया जाता है।

इसके अलावा, सामूहिक फाम के किसानो और राज्य फार्मा क मुलाजिमो को सामूहिक व राज्य फार्मो की भूमि से (लगभग आधा हक्टर) भूमि की छोटी छोटी जोतें घरेलू काम के लिए दी जाती है। इस प्रकार की घरेलू जोतो का सब्जियो के बागो, फलोद्यानो या अगूर की बल उगाने के लिए उपयोग किया जाता है। इस प्रकार की जोतो का रकबा ७६ लाख हेक्टर (कुल का ३ ५ प्रतिशत) है।

क्रान्ति-पूव रूस म २ कराड किसान फार्मो में स लगभग दो तिहाई फाम छोटी छोटी जोता के रूप मे थे, जो कर्जो व लगाना के बोझ से लदे थे, जिन्ह बैंका व बडे भूमिपतियों को दने पडते थे।

भूमि सम्बधी आज्ञप्ति के द्वारा, जो १९१७ की अक्तूबर क्रान्ति के दूसरे दिन पारित हुई थी, सारी भूमि का राष्ट्रीयकरण हो गया और भूमि सावजनिक सम्पत्ति बन गई। बडे-बडे खेत काम करने वाल किसानो को सौंप दिए गए। उन्ह १५ कराड हक्टर से अधिक भूमि उन खेतो के अलावा नि शुल्क मिली, जो उनके पास क्रान्ति से पहल मौजूद थी। सारे कर्जे, जो उन्ह बैको व बडे भूमिपतियो को देने थे रद्द कर दिय गए और सारे लगान खतम कर दिये गए। इस प्रकार समाजवादी क्रान्ति ने निधन किसाना को बहुत फायदा पहुचाया क्योकि इसन उन्ह सदियो से पडी हुई गुलामा से मुक्त कर दिया।

**गावों का सामूहिकीकरण** सोवियत सत्ता के प्रारम्भिक वर्षो मे ही विभिन्न प्रकार के कृषि उत्पादन व विक्री सबधी सहकारी सस्थाए उभर कर सामने आन लगी और इनम निधन व "मध्यम" किसान स्वेच्छापूवक शामिल होने लगे। ज्यो ज्यो किसाना को सयुक्त खेती से होने वाले लाभो मे प्रति विश्वास होता गया, त्यो-त्यो गावो के सामूहिकीकरण को बढावा मिला और शती के चौथे दशक के पूर्वाध म यह काय लगभग पूरा हो गया।

कृषि क सामूहिकीकरण को देश के द्रुत उद्योगीकरण न, ट्रैक्टर निर्माण व कृषि सम्बन्धी इन्जीनियरी क विकास न तेज कर दिया जिसके बिना बड पैमाने का आधुनिक कृषि उत्पादन असम्भव होता।

सामूहिक फाम फार्मों म काम करने वालो की स्वच्छिक कृषि सहकारिताएं हैं। राज्य सामूहिक फार्मों को मुफ्त व स्थायी प्रयोग के लिए भूमि मजूर करता है और उन्हें आधुनिक उपकरण, रसायन तथा आवश्यकता पडने पर बीजो के लिए ऋण व अग्रिम कर्जे देता है। इसके अलावा राज्य सामूहिक फार्मों की पदावार का प्रमुख थोक खरीदार है जो उनके लिए स्थायी मडी की गारटी करता है।

सामूहिक फार्मों की जायदाद—फार्मों की इमारतें व मशीनें, पशु और पदावार—सभी सदस्य-किसानो की मिल्कियत होती है। वे अपन श्रम के फलो के एक मात्र स्वामी होत है। सामूहिक फार्मों का उच्च प्रशासनिक निकाय है सभी सदस्यों की आम सभा जो प्रबधक बोड व अध्यक्ष का चुनाव करती है। आम सभा सामूहिक फाम की विकास योजनाओ और बोड की वार्षिक रिपोर्टों की पुष्टि करती है तथा फाम के जीवन व कायकलाप के सम्बन्ध मे समस्त प्रमुख निणय लेती है। अपन तमाम कामो मे अध्यक्ष व बाड के सदस्य आम सभा के प्रति उत्तरदायी है।

सामूहिक फार्मों के सदस्यो को अपने काम के गुण और परिमाण के अनुसार पारिश्रमिक दिया जाता है। गत कुछ वर्षो म सामूहिक फार्मों ने गारटीशुदा मासिक अदायगी अपना ली है।

आज का सामूहिक फाम एक बडा यत्रीकृत आर्थिक यूनिट है। औसतन इनम लगभग ६ ००० हेक्टर भूमि होती है, जिसमे ३,००० हेक्टर कृषि योग्य भूमि लगभग ४ ००० पशु (गाए भेडे, सूअर) व ६० स अधिक ट्रैक्टर (१५ हासपावर की शक्ति वाल) होत है।

१९७२ मे देश म ३२,२८६ सामूहिक फाम थे।

सामूहिक फाम देश की कृषि की कुल तिजारती पदावार का लगभग ५० प्रतिशत मुहैया करते हैं।

वे (क्षेत्रीय रूप से भिन्न) स्थायी मूल्यो पर तथा डिलीवरी की स्थायी योजना के अनुसार राज्य को अपन पदाथ बेच कर अपनी आय का अधिकाश भाग कमात हैं। इसस कृषि की पदावार के लिए सुस्थिर आर्थिक प्रोत्साहन सुनिश्चित होता है।

फाल्तू पदावार शहरी मण्डी म या स्वतत्र रूप से या ग्राम्य उपभोक्ता सहकारिता "त्सेन्तरोसायुज (सोवियत सघ की उपभोक्ता सोसाइटियो का केन्द्रीय सघ) के द्वारा बेची जा सकती है।

राज्य फाम राज्य के स्वामित्व के कृषि प्रतिष्ठान हैं। राज्य फाम की निगरानी सम्बधित राजकीय निकाय द्वारा नियुक्त निदेशक करता है। राज्य फाम के मुलाजिम एक ट्रेड यूनियन म सयुक्त होत हैं, जो प्रत्यक समाजवादी प्रतिष्ठान की तरह ही के प्रबध म पर्याप्त भूमिका अदा करती है। वे निश्चित मजूरी प्राप्त करत हैं।

/

लेकिन इसके साथ साथ, अन्य कृषि-कर्मियों की तरह उनके पास स्वयं अपने उपयोग के लिए जमीन का एक प्लाट होता है।

देश में १५,५०२ राज्य फार्म हैं। ये बड़े, उच्च कोटि के यंत्रीकृत प्रतिष्ठान होते हैं जिनके पास प्रभावशाली कृषि उत्पादन के लिए एक सशक्त आर्थिक आधार होता है। औसत राज्य फार्म के पास २१,००० हेक्टर से अधिक भूमि होती है जिसमें ६,००० हेक्टर से अधिक कृषि योग्य भूमि होती है, ७,००० से अधिक पशु (गाएं भेड़ें व सूअर) तथा १२० ट्रैक्टर (१५ हॉर्स पावर की शक्ति वाले) होते हैं। अधिकतर राज्य फार्म विशेषीकृत हैं।

राज्य फार्मों में देश के तिजारती अनाज व सब्जियों का लगभग आधा भाग, कच्ची कपास का पांचवां भाग और पशुओं से उपलब्ध होने वाली चीजों का ४० प्रतिशत से अधिक भाग उत्पादित होता है। इनकी तमाम तिजारती पैदावार को राज्य खरीदता है।

**निजी खेत** सामूहिक फार्मों के किसानों व राज्य फार्मों के मुलाजिमों के घरेलू खेत आज भी सब्जियां, दूध तथा खासकर अण्डों की कुल पैदावार की एक बड़ी मात्रा देते हैं।

घरेलू खेती की पैदावार में से अधिकतर तो स्वयं मालिक ही प्रयोग कर लेते हैं, शेष पैदावार या तो खुली मण्डी में बेच दी जाती है या उपभोक्ता सहकारी संगठन "त्सेन्त्रोसोयूज" के द्वारा बेच दी जाती है।

१९७३ के प्रारम्भ में किसानों की निजी सम्पत्ति में लगभग १ करोड़ ५० लाख गाएं, २ करोड़ ३३ लाख सूअर, ३ करोड़ २० लाख भेड़ें और बकरियां तथा करोड़ों की संख्या में मुर्गे मुर्गियां थे।

**कृषि प्रबन्ध** सोवियत संघ का कृषि मंत्रालय कृषि की निर्देशन लाइन निर्धारित करता है।

संघ जनतंत्रों के कृषि सम्बन्धी अपने मंत्रालय तथा प्रादेशिक व जिला विभाग हैं।

सोवियत संघ का कृषि मंत्रालय सारे देश की कृषि के विकास की आधारभूत योजना व आर्थिक समस्याओं से निपटता है। यह कृषि-उत्पादों के उत्पादन की योजनाओं को समन्वित करता है कृषि विज्ञान के विकास को तथा कृषि-उत्पादन के श्रेष्ठ साधनों के साधारणीकरण व प्रसार को बढ़ावा देता है, और यह ध्यान रखता है कि कृषि को आधुनिक उपकरण, रासायनिक उर्वरक, रासायनिक व जैवीय कीटनाशक दवाइयां मिलें, तथा अन्य सम्बन्धित मामलों का भी ध्यान रखता है।

स्थानीय प्रादेशिक और विशेषत जिले के कृषि विभागों की ओर से कृषि उत्पादन का प्रबन्ध करने के सम्बन्ध में तुरन्त सहायता दी जाती है व विज्ञानसम्मत सिफारिशें की जाती हैं। ये विभाग सामूहिक व राज्य फार्मों से सीधे तौर पर सम्बन्धित होते हैं

**कृषि और विज्ञान** सोवियत संघ में सैकड़ों कृषि अनुसंधान संस्थान, उच्चतर व माध्यमिक विशेषीकृत स्कूल और विभिन्न प्रयोगात्मक केंद्र मौजूद हैं। १९७२ में सौ से अधिक उच्चतर कृषि स्कूलों में ७०,००० से अधिक विशेषज्ञों का प्रशिक्षण पूरा हुआ था तथा माध्यमिक विशेषीकृत स्कूलों में १,६५,००० विद्यार्थियों ने अध्ययन पूरा किया। कृषि में संलग्न विशेषज्ञों की कुल संख्या ८,५०,००० से अधिक है। सामूहिक फार्मों के अध्यक्षों में से ८५ प्रतिशत ने तथा तमाम राज्य फार्मों के प्रायः सभी मैनेजरों ने विशेषीकृत शिक्षा प्राप्त की है।

३५ ००० से अधिक वैज्ञानिक कर्मी कृषि और पशु रोगों के इलाज सम्बन्धी अनुसंधान संस्थानों व कालेजों में काम करते हैं। उनमें से लगभग १६,००० के पास विज्ञान के उम्मीदवार की डिग्री है तथा १,६०० से अधिक कृषि के आचार्य या पशु चिकित्सा विज्ञान के आचार्य हैं।

**तकनीकी उपकरण** ट्रैक्टरों की कुल संख्या २० लाख से अधिक हो गई है, इनमें से प्रत्येक की क्षमता गत १५ वर्षों में ३६ हार्स पावर से बढ़ कर ६० हार्स पावर हो गई है। यह औसत क्षमता अन्य देशों में प्रयोग की जाने वाली क्षमता से बहुत अधिक है। ट्रैक्टरों की कुल क्षमता १२ करोड़ ५० लाख हार्स पावर से अधिक हो गई है तथा (ट्रैक्टरों समेत) सारी कृषि मशीनों की कुल क्षमता ३५ करोड़ हार्स पावर हो गई है।

१३ लाख से अधिक मोटर गाड़ियां, ६ ५०,००० अनाज कम्बाइन हार्वेस्टर व लाखों अन्य कम्बाइनें जो मक्का, आलू, चुकन्दर, पटसन कपास की फसलें प्राप्त करने तथा अन्य कामों में प्रयुक्त की जाती हैं, सोवियत कृषि की सेवा में काम कर रही हैं।

सोवियत इंजीनियरों व डिजाइन बनाने वालों ने चाय की पत्तियां चुनने वाली एक कारगर मशीन का निर्माण किया है। इससे बहुत अधिक श्रम के काम का यंत्रीकरण सम्भव हो गया है।

खेती के कार्य में मशीनीकरण का स्तर बहुत ऊंचा है। हल चलाना, अनाज की फसलों कपास व चुकन्दर के बीज बोना तथा अनाज व चारे की फसलों का काटा जाना पूरी तरह से यंत्रीकृत हो गया है, अनाज के छिलके अलग करने के काम का, पकी मक्का काटने व छीलने के काम का, लुनाई करने तथा पत्तियां में आलू कपास, चुकन्दर व सब्जियां बोने का यंत्रीकरण पूरा होने वाला है। आलू खोदने, चुकन्दर निकालने व चारे वाली घास का ढेर लगाने के काम का यंत्रीकरण मोटे तौर पर ७० ८५ प्रतिशत तक हो चुका है।

सरकार ने कृषि का यंत्रीकरण तेज करने के लिए गम्भीर कदम उठाये हैं। उदाहरणार्थ सरकार १९७१ ७५ के दौरान कृषि के लिए १७ ०० ००० ट्रैक्टर व ११,०० ००० मोटर-गाड़ियां देगी। ये आंकड़े इससे पहले की पंचवर्षीय अवधि के आंकड़ों के मुकाबले क्रमशः २ ३३,००० और ३,८३ ००० अधिक हैं।

कृषि की मशीनो की कुल अश्वशक्ति ५० प्रतिशत बढ जायेगी, अथवा १६ करोड १० लाख हो जायेगी।

कृषि म बिजली की खपत अब १९४० के स्तर के मुकाबले ७० गुना बढ गयी है। लेकिन कृषि उत्पादन आज भी, जहा तक विद्युतीकरण का सम्बन्ध है अन्य आर्थिक शाखाओ स काफी पीछे है। अब तक राज्य फाम व सामूहिक फाम मुख्य तौर पर घरलू कार्यों के लिए बिजली का प्रयोग करत है। इसलिए बिजली की मशीनो व उपकरणो के लिए नई प्रणालियो का विकास किया जा रहा है जो कृषि उत्पादन के क्षेत्र म समय की अधिक माग करने वाला काम किया करेंगी। १९७५ मे कृषि म बिजली की कुल खपत १९७० की तुलना म दुगुनी हो जायेगी।

यन्त्रीकरण के कारण कृषि म श्रम उत्पादकता सोवियत शासन मे पाच गुना अधिक हो गई है। कृषि म श्रम उत्पादकता बढाने की समस्या सोवियत अथतन्त्र की सबस अहम समस्याओ म से एक समझी जाती है।

कृषि का तकनीकी स्तर उचा करके, जमीन सुधार के दायरे का विस्तार करके तथा खनिज उवरक के उपयोग का प्रसार करके कृषि उत्पादन को और अधिक गहन बना कर १९७५ तक श्रम उत्पादकता ३७ ४० प्रतिशत अधिक हो जायेगी।

इन योजनाओ को पूरा करने के लिए कृषि म १९७१ ७५ म १ खरब २६ अरब रूबल लगाय जायेंगे जितने पिछले दस वर्षों मे लगाये गय थे। इसके अलावा २६ अरब रूबल से अधिक राशि अथतन्त्र की उन शाखाओ म लगायी जायगी जो कृषि की भौतिक व तकनीकी आपूर्ति से सबधित है।

समस्त कृषि उत्पादो की औसत वार्षिक पदावार १९७१ ७५ की अवधि क दौरान २० २२ प्रतिशत अधिक की जायेगी ।

**फसलों की खेती** अनाज की पदावार सोवियत सघ म कृषि पदावार की रीढ है। गेहू मुख्य फसल है और यह ६ करोड ५० लाख हेक्टर से अधिक भूमि म बोये जाने वाले सारे अनाज का लगभग आधा भाग है तथा अनाज की कुल फसल का आधे स अधिक है। १९७२ म, जो असाधारण तौर पर प्रतिकूल मौसम का वष था, अनाज की फसल १६ करोड ८० लाख टन हुई थी। यह १९७१ म हुई अनाज की फसल म १ करोड ३० लाख टन कम थी । फिर भी यह फसल इससे पहले की पचवर्षीय अवधि की औसत वार्षिक फसल से कुछ अधिक ही रही।

१९७५ में सोवियत सघ की अनाज की फसल बढ कर २० करोड टन होन की आशा है।

वसत ऋतु का गहू का क्षेत्र, जो स्तेपी क्षेत्र के मध्यवर्ती व पूर्वी प्रदेशो म आम तौर पर होता है, गहू वाले क्षेत्र का कोई तीन चौथाई है। वसन्त ऋतु के गहू से बढिया किस्म का अनाज मिलता है और इससे बना बाने आटे म प्रोटीन की उच्च मात्रा होती है तथा यह चीज बनाने के लिए बहुत अच्छा होता है। फिर भी यह शरत्कालीन गहू के समान अधिक फसल नही दता है। इसीलिए कम ठण्डे व पर्याप्त नमी वाले

प्रदेशों में शरदकालीन गेहूं का आधिक्य होता है। सारा जंगली स्तपी क्षेत्र तथा स्तपी क्षेत्र का पश्चिमी भाग इन्हीं प्रदेशों में पड़ते हैं।

सोवियत सत्ता के वर्षों के दौरान गेहूं की फसल का क्षेत्र दुगुने से अधिक हो गया है और राई की फसल—एक कम मूल्यवान अनाज जो क्रांति-पूर्व रूस में गेहूं जितने क्षेत्र में होता था—से अधिक हो गया है।

जई ७० लाख हेक्टर के क्षेत्र में बोई जाती है। यह अनाज की तमाम फसलों के क्षेत्र का ५ प्रतिशत से कुछ अधिक है। इसकी औसत वार्षिक पैदावार १ करोड़ ४५ लाख टन है।

जौ कोई २ करोड़ हेक्टर जमीन में होता है। इसकी पैदावार ३ करोड़ ४५ लाख टन होती है।

मक्का गरमी चाहने वाला पौधा है। इसलिए मक्का के पौधा का लगाना दक्षिणी उक्राइन, मोल्दाविया और उत्तरी काकेशिया तक ही सीमित है।

१९७१ में मक्का की कुल पैदावार ८६ लाख टन थी, जो १९४० से लगभग दुगुनी थी। आशा है कि १९७५ में इसकी पैदावार ७ करोड़ टन हो जायगी।

चावल अपेक्षाकृत कम क्षेत्र केवल ३,५० ००० हेक्टर, में ही होता है। लेकिन सिंचाई-नाय के विकास से हाल के वर्षों में चावल की फसल दुगुनी हो गई है तथा उन क्षेत्रों में भी जहां यह फसल पारम्परिक है (मध्य एशिया, कजाखस्तान) और देश के यूरोपीय भाग में, विशेषत उत्तरी काकेशिया में, दोन क्षेत्र व दक्षिणी उक्राइन में इसका पर्याप्त प्रसार होता है। चावल की पैदावार १९७२ में १९ लाख टन से अधिक हुई थी और १९७५ तक यह २० लाख टन हो जायगी जिससे देश की आवश्यकता पूरे तौर पर तुष्ट होगी।

सब्जियां व आलू सोवियत अवधि में इन फसलों का क्षेत्र दुगुने से अधिक हो गया है और अब एक करोड़ हेक्टर से भी अधिक है। सब्जियां सारे देश में अत्यंत उत्तर से अत्यंत दक्षिण तक, उगाई जाती हैं। आलू उगाने के मुख्य क्षेत्र वन व वन स्तेपी क्षेत्र हैं जहां उनके लिए श्रेष्ठ जलवायु उपलब्ध है। सोवियत संघ में आलू की पैदावार विश्व में सबसे अधिक होती है। लेकिन १९७२ में इसकी आम पैदावार ७ करोड़ ७८ लाख टन से लगभग २० प्रतिशत कम हुई थी। उसी वर्ष सब्जियों की पैदावार १ करोड़ ९० लाख टन हुई थी।

यहां लगभग ३० प्रकार की किराना फसलें होती हैं जिनमें से अधिकतर सोवियत राज्य के दौरान प्रयोग में लायी जाने लगी हैं। इन फसलों का क्षेत्र है कुल १ करोड़ ४५ लाख हेक्टर तथा अनेक किराना फसलों की पैदावार में सोवियत संघ को विश्व में प्रमुख स्थान प्राप्त है।

कपास की पैदावार—७० लाख टन—में सोवियत संघ दुनिया में प्रथम स्थान पर पहुंच गया है। सोवियत संघ में कपास की पैदावार सबसे अधिक होती है। यह पैदावार औसतन २.८६ टन प्रति हेक्टर है। कपास की फसलें मध्य एशिया, दक्षिणी

कजाखस्तान और अजरबजान के सिंचित क्षेत्रो म ही सकेंद्रित हैं। कपास के सपूर्ण क्षेत्र फल का लगभग दो तिहाई उजबकिस्तान म है और यह जनतत्र कपास की पैदावार का ७० प्रतिशत प्रदान करता है।

रूसी फ्लक्स को विश्व मण्डी म दढ आधार प्राप्त है। फ्लक्स कुछ-कुछ चचल फसल है और अधिकतर इसे देखभाल की आवश्यकता होती है। इसकी काश्त नमी वाले क्षेत्रो तक, जहा साधारण जलवायु है, विशेष रूप स उत्तर-पश्चिमी प्रदेश क दक्षिणी भाग मे, मध्य प्रदशो मे (मास्को क उत्तर व पश्चिम म) बेलोरूस म तथा बाल्टिक क्षेत्र म ही सीमित है। फ्लक्स के रेशे की वार्षिक फसल ४ ६०,००० टन से अधिक होती है। यह विश्व की प दावार का लगभग दो तिहाई हिस्सा है।

सोवियत सघ म तिलहन की फसलों मे किराना फसलो के उपयोग म आने वाला अधिकतर क्षेत्र (६० लाख हेक्टर से अधिक) आ जाता है। इन फसलो की अनेक किस्म ह सूरजमुखी सोयाबीन दक्षिणी पत्रकम (कुट्रयाश), रेंडी सरसो, मूगफली, तिल, तारामीरा और टगट्टी, आदि।

वनस्पति तेलो मे से, जो खान के काम म आत है सूरजमुखी का तल सोवियत जनता द्वारा सबसे अधिक पसद किया जाता है। सोवियत काल म इस फसल मे प्रयोग होने वाला क्षेत्र पाच गुना बढ कर ५० लाख हक्टर हो गया है। इसके प्रमुख बागान स्तेपी क्षेत्र विशेषत दक्षिणी उक्राइन और उत्तरी काकेशिया म है।

सोवियत सघ मे पौधे तैयार करने वाले विशेषज्ञो ने सूरजमुखी की बहुत पदा-वार देन वाली किस्मे तैयार की है। इनके बीजो के तल का तत्व ५० प्रतिशत स बढ गया है जबकि आम बीजो म यह २३-२५ प्रतिशत ही पाया जाता है। १९७२ मे सूरज मुखी की फसल ५० लाख टन से अधिक हुइ थी। यह दुनिया की पदावार का दो तिहाई स भी अधिक है।

सोवियत सघ चीनी का विश्व म निश्चित रूप से सबसे बडा उत्पादक है। चुकन्दर की फसल म लगभग ३५ लाख हेक्टर—युद्ध पूव के स्तर स तीन गुना—भूमि इस्तेमाल होने लगी है। १९७२ म चुकन्दर की पदावार ७ करोड ५७ लाख टन से अधिक हुई थी।

तम्बाकू के विशाल खेत सोवियत सघ के दक्षिणी भागो म फल हुए हैं। उच्च स्तर क सोवियत तम्बाकू न ससार की मण्डी म बहुत प्रसिद्धि प्राप्त की है। इस प्रकार क तम्बाकू की खेती क्रीमिया, मोल्दाविया, दक्षिणी उक्राइन और काकेशिया म होती है।

सोवियत कृषि ने चाय पदा करने की कला म भी महारत हासिल कर ली है। काकेशिया के कृष्ण सागर क तटवर्ती क्षेत्रो म तथा लेंकोरान प्रदश (कास्पियन सागर के दक्षिण पश्चिमी तट) म चाय के बागान ७४ ४०० हेक्टर क्षेत्र म फल हैं (१९१३ म यह क्षेत्र १ ००० हेक्टर और १९४० म ५५ ३०० हेक्टर था)। इन क्षेत्रो म उत्कृष्ट चाय की पत्ती की ऊची पदावार होती है—लगभग २,४०,००० टन वार्षिक। इसका

श्रेय न केवल किसानो को है, बल्कि सोवियत सघ की फसलो की बढिया किस्म तयार करन वाले माहिरो को भी है जिन्होने बढिया ढग की चाय की नयी किस्मे विकसित की हैं। ये किस्मे चीन, भारत व श्रीलका, जहा चाय पैदा करने वाले पुराने प्रदेशो मे जल वायु की अनुकूल स्थितिया हैं से अधिक विषम जलवायु की स्थितियो के लिए उपयुक्त है। सोवियत सघ म तयार चाय न विश्व बाजार मे सफलता प्राप्त की है।

सोवियत काल म ऐसी उपोष्णीय खेती जैसे खट्टे फलों की फसल से लेकर (सतरे व नीबू) चीनी वार्निश के वृक्ष—टग टी फल जयपत्र, अजीर, खजूर, सफेदे व जैतून फल उपजाने की ओर गभीर ध्यान दिया जाने लगा। उपोष्णीय क्षेत्रो की फसलो का पैदा किया जाना वस्तुत बहुत ही सीमित है क्योकि यह खेती मौजूदा जलवायु की स्थितियो पर निर्भर करती है।

**फलो की खेती** हाल म खेती की इस शाखा पर अधिक ध्यान दिया जाने लगा है। २० वर्षो म छोटे फलो की खेती मे उपयोग होने वाला क्षेत्र लगभग तिगुना हो गया है और अब यह लगभग ४० लाख हेक्टर है, जबकि अगूर के बागो का क्षेत्र तिगुना बढा है लेकिन उसका कुल क्षेत्र २० लाख हेक्टर ही है।

मध्य एशिया, कजाखस्तान व क्रीमिया मे सिंचित क्षेत्रो म पर्याप्त वद्धि की योजना मे यहा बागवानी व अगूर पैदा किये जाने के लिए एक और अधिक सशक्त आधार स्थापित किया जा सकेगा।

**पशुपालन** १९७३ के प्रारम्भ मे देश मे लम्बे सीगो वाले १० करोड ४० लाख पशु थे (जिनम ४ करोड १७ लाख गाये थी) और ६ करोड ६५ लाख सूअर, १४ करोड भेडे व ४५ लाख बकरिया थे।

तिजारती पशुधन की सोवियत काल मे पर्याप्त वद्धि हुई है। १९७५ तक मास का उत्पादन लगभग १ करोड ६० लाख टन और दूध का उत्पादन बढ कर १० करोड टन हो जायेगा। कृषि की इस शाखा का तीव्र विकास उत्पादन के अधिक विशेषीकरण व सकेन्द्रण मे अभिन्न रूप से सम्बद्ध है। चालू पचवर्षीय योजना काल मे, सामूहिक फाम प्रतिष्ठानो के अलावा औद्योगिक किस्म के १ १७० बडे राज्य प्रतिष्ठान सूअर के गोश्त गोमास और दूध की पैदावार के लिए निर्मित किये जायेंगे।

पशुपालन की मुख्य शाखा है बडे सीगो वाले पशुओ का प्रजनन पालन। पशु पालन की यह शाखा रूसी सघ, उक्राइन, बेलोरूस बाल्टिक क्षेत्र और कजाखस्तान मे देश के अन्य भागो की तुलना मे बहुत तेजी से विकसित हो रही है।

दूध देने वाले पशु देश के यूरोपीय भाग मे गैर काली मिट्टी वाले क्षेत्र के समृद्ध चरागाहो मे पाले जाते हैं। खोल्मोगोमकाया यारोस्लाव्स्काया और कोस्त्रोम्स्काया नस्ले असाधारण तौर पर बहुत दूध देती हैं। डेरी फाम का काम उक्राइन, मोल्दाविया व उत्तरी काकेशिया म बडे पैमाने पर किया जाता है।

उक्राइन काकेशिया वाल्गा क्षेत्र कजाखस्तान और किर्गीजीया के कुछ भागो म मास वाले पशुओ के पालन म विशेषज्ञता हासिल की जाती है किन्तु इन नस्लो की [illegible] अब तक सोवियत सघ मे बहुत अधिक नही हो पायी है।

सामूहिक व राज्य फार्मों मे बढिया नस्ल के पशु कुल सख्या का ९० प्रतिशत है। एक गाय के दूध की औसत वार्षिक मिकदार २,३०० कि० ग्रा० से अधिक है, जो युद्ध-पूव के आकडों से दुगुना है।

रूसी सघ म पाले जान वाले सूअरो का लगभग आधा हिस्सा पदा होता है और उक्राइन मे तीसरा भाग। बलोरूस व बाल्टिक जनतत्रो म सूअर कुल पशुआ का लगभग ४० प्रतिशत है।

बढिया नस्ल के सूअरा का अनुपात कुल सख्या के ९५ प्रतिशत के समीप आता जा रहा है। सोवियत वज्ञानिको ने अनक किस्मा के बढिया नस्ल के सूअर पदा किय हे। सुखाये हुए सुअर मास के लिए सूअरो का मोटा तगडा बनाया जाना बडे पमाने पर लागू किया जा रहा है—यह एसी प्रक्रिया है जिसम बाल्टिक जनतत्रो को लम्बे अर्से से विशेष सफलता प्राप्त है।

कजाखस्तान भेड-पालन का सबसे बडा क्षेत्र है, जहा देश की भेडा की कुल सख्या का चौथा हिस्सा है। इसके बाद मध्य एशियाई जनतत्र वोल्गा क्षेत्र और उत्तरी काकेशिया का स्थान है।

घटिया नस्ल की रुक्ष ऊन वाली गर उत्पादक भेडे पहले इन सारे क्षेत्रो म अधिक सख्या म थी। आज इनका स्थान अधिकतर सकर नस्लो की भेडो न ले लिया है, जो स्थानीय परिस्थितिया के अनुकूल है और बढिया व आधा बढिया ऊन दती हैं। बढिया और महीन किस्म के ऊन वाली भेडें साइबेरिया म पाली जाती है। मध्य एशिया के रगिस्तानो मे अधिकतर उजबकिस्तान व तुर्कमेनिया म पाली जा रही आस्त्राखान भेडा के झुण्ड तजी स बढ रह है। उ ह अब हाल म मोल्दाविया म भी सफलतापूवक जलवायु का आदी बनाया जा रहा है। उनकी अति श्रेष्ठ क्वालिटी के कारण आस्त्राखान की भेडा की खालो की सोवियत सघ मे व विश्व मण्डी म बहुत माग है।

उक्राइन व उत्तरी काकेशिया मे पाली जा रही स्ताव्रोपोल भेडा न बढिया व कम बढिया ऊन देन मे रिकाड कायम किया है। देश म ऊन का प्रति भेड से औसत वार्षिक ३ ३ कि०ग्रा० मिलता है जबकि स्ताव्रोपोल नस्ल की प्रति भेड से वार्षिक ४५ कि० ग्रा० तक उत्तम किस्म का ऊन मिलता है, जो सात-आठ व्यक्तियो के सूट बनाने के लिए पर्याप्त है।

भेडो की नस्लो के विकास ने व उनकी सख्या म वद्धि ने ऊन की वार्षिक पदावार १९४० की पदावार से १५० प्रतिशत बढा कर ४ १९ ००० टन करने मे समथ बनाया है। ऊन की पदावार की दष्टि स सोवियत सघ केवल आस्ट्रेलिया के मुकाबले ही दूसरे नम्बर पर है और अर्जेंटीना के ऊन से लगभग दुगुनी मात्रा मे व अमरीका के ऊन से लगभग २ ५ गुनी मात्रा मे ऊन पदा करता है।

**मुर्गीपालन** का काम देश भर मे होता है किन्तु उक्राइन मे (जहा उनकी सख्या कुल सख्या का चौथे हिस्से से अधिक है), बेलोरूस, मोल्दाविया, उत्तरी काकेशिया बाल्टिक व मध्यवर्ती प्रदेशो म यह काम विशेष रूप से होता है।

मुर्गियो की सख्या मुर्गे मुर्गियो की कुल सख्या का ८० प्रतिशत से अधिक है। दूसरे स्थान पर बत्तखें आती हैं। तुर्की व गिनी मुर्गिया भी पाली जाती हैं, लेकिन उतने बडे स्तर पर नही जितना पश्चिमी यूरोप मे, क्योंकि यहा जलवायु उनके लिए बहुत कठिन है।

देश म विभिन्न प्रकार के हजारो बडे बडे यत्नीकृत मुर्गीखान हैं। सामूहिक फार्मो मे मुर्गीखाने के विभाग हैं, राज्य के मुर्गीखाने हैं व राजकीय उपनगरीय मुर्गीखाने भी है। बाद वाले मुर्गीखाने उपभोक्ताओ को प्रशीतित मुर्गिया व ताजा चूजे और ताजा अण्डे देत है जो अण्डे दन के अगले दिन ही बच दिये जात है। ऐस फार्मो म से ५०० सबसे बडे फार्म मास्को के समीप ब्रात्सेवो व तोमिलिनो म हैं।

मुर्गे मुर्गियो की कुल सख्या ६५ करोड से अधिक है। १९७५ तक अण्डो की पदावार ५२ अरब तक पहुच जायेगी।

सोवियत कृषि युद्ध के फलस्वरूप हुई भारी क्षति से तेजी से सभल गई। लेकिन बाद के वर्षो म कृषि के विकास की दर अथतत्र की अन्य शाखाओ के विकास की दर से कम हो गई थी। १९६५ के बाद सोवियत सघ की कम्युनिस्ट पार्टी व सोवियत सरकार की ओर से तयार व लागू किये गये सामाजिक आर्थिक व सगठनात्मक कदमो ने कृषि क विकास मे बाधक कारणो को खत्म कर दिया है। इन पगो से तीव्र प्रगति सम्भव हुई।

## परिवहन

सोवियत सघ के क्षेत्रफल की विशालता, इसकी समग्र अथव्यवस्था का तीव्र विकास व विशेष रूप से इसके दूरवर्ती इलाको का विकास—य परिवहन से यथेष्ट व सदा बढती माग करते है।

**रेलें** कुल माल की ढुलाई का लगभग दो तिहाई भाग ढोती है। देश की रेलो की लम्बाई सोवियत काल मे लगभग दुगुनी हो गई और कुल मिला कर १,३६,००० किलोमीटर है। यह विश्व की रेलो के ताने-बाने की कुल लम्बाई का १० प्रतिशत से कुछ अधिक है। इसके अलावा सोवियत सघ की रेलो की ढुलाई दुनिया की रेलो की कुल ढुलाई के आधे से कुछ ही कम है। दूसरे शब्दो मे, सोवियत रेलें बाकी दुनिया की रेलो से औसतन लगभग पाच गुना अधिक जोरदार तरीके से और परिणामस्वरूप पाच गुना कारगरता से काम करती है।

नयी रेलवे का अच्छा खासा हिस्सा साइबेरिया कजाखस्तान व मध्य एशिया के नये विकसित इलाको मे तयार किया जा रहा है, जहा सचार के विश्वसनीय साधन अतीत मे थे ही नही। सोवियत सघ के यूरोपीय भाग की रेलो का तानाबाना भी विस्तारित किया जा रहा है।

तीव्र आर्थिक विकास ने मुख्य लाइनो पर माल का आवागमन बढा दिया है। इसके लिए रेलवे परिवहन का आमूल तकनीकी पुनर्निर्माण हुआ है।

लगभग १,२०,००० किलोमीटर रेल लाइनो पर डीजल इंजिन व बिजली के इंजिन चलाये जाते हैं।

विद्युतचालित रेलवे लाइनो की लम्बाई हर वर्ष १,५०० २,००० किलोमीटर बढ जाती है और अब यह ३८ ००० किलोमीटर से अधिक है जो दुनिया म विद्युत-चालित रेलवे के एक तिहाई से अधिक है।

रेलें मुसाफिरो के बहुत बडे भाग को ढोती है। य हर साल ३२ करोड ४० लाख से अधिक यात्रियो को ले जाती ह (इनमे उपनगरीय रल्वे के मुसाफिर शामिल नही है)।

१९७५ के अन्त तक रेलव से माल की ढुलाई मे १९७० के मुकाबले २२ प्रतिशत की बढोतरी हो जायगी।

**समुद्री बेडा** सम्पूण परिवहन का लगभग छठा भाग है, जो १९४० के स्तर से २७ गुना अधिक है और माल की कुल ढुलाई म इसका हिस्सा तिगुना बढ गय, ह। इसका कारण सोवियत सघ के विदेश व्यापार सम्ब धो का असीम विकास है।

समुद्री बडा व्यापार के प्रसार के साथ साथ बढता जा रहा है। १९६० म सोवियत समुद्री वेडे को टन भार के हिसाब से दुनिया म ग्यारहवा स्थान हासिल था और अब इसका छठा स्थान है। यह मछली पकडने वाले जहाजो समेत जहाजो की सख्या की दष्टि से दूसरे स्थान पर है। सोवियत बेडे की क्षमता १ करोड ६० लाख रजिस्टड टन से अधिक ह तथा इसका वार्षिक विकास सालाना दस लाख टन से अधिक है। सोवियत व्यापारिक बड म लगभग १ ६०० समुद्री जहाज शामिल है। उनम से लगभग ८० प्रतिशत पिछले दशक म ही बनाये गये हैं। १९७५ के अन्त तक व्यापारिक बडे स माल की ढुलाई १९७० के मुकाबले ४० प्रतिशत अधिक हो जायेगी। समुद्री बडा प्रतिवर्ष ३ करोड ८५ लाख यात्री ले जाता है।

१९८१ के अन्त म सोवियत सघ के समुद्री बडे की स्थिति पर स्वचालित नियत्रण के लिए विद्युत कम्प्यूटिंग केन्द्र ने मास्को मे काम करना शुरू कर दिया था। यह केन्द्र समुद्री वेडे के विशेषज्ञो को जहाजो के ठिकाने, उनके माल और मार्गों के सम्बन्ध म तुरन्त सूचना दता है। यह केन्द्र सोवियत सघ के समुद्री परिवहन की नियत्रण प्रणाली का आधार है, जिसे पूरी तरह स्वचालित बनाया जा रहा है।

**नदी परिवहन** सोवियत सघ की तमाम प्रमुख नदिया समतल इलाके से ही गुजरती हैं, किन्तु दश के यूरोपीय भाग म वष भर म चार से छ मास तक तथा उत्तरी साइबेरिया व सुदूर पूव म ८ ९ मास तक जमी रहती है। इसलिए नदी परिवहन से माल की कुल ढुलाई का अपेक्षाकृत कम भाग ढोया जाता है।

सोवियत सत्ता के वर्षो म १५,००० किलोमीटर मनुष्य निर्मित जलमाग चालू किये गये और देश के प्रमुख जलमार्ग—वोल्गा—का पुनर्निर्माण किया गया है। वोल्गा पर निर्मित जलप्रणालियां कालिनिन से लेकर नदी के मुहाने तक एक विशेष गहराई सुनिश्चित करती है। श्वेत समुद्र बाल्टिक समुद्र, वोल्गा-बाल्टिक समुद्र और वोल्गा-दोन

जहाजी नहरो ने उत्तरी व दक्षिणी समुद्रो को जोड दिया तथा मास्को नहर ने बडे समुद्री जहाजो को वोल्गा से मास्को पहुचा दिया । योजना बनाई गयी है कि आगामी कुछ वर्षो म नदी बडे की भूमिका बढायी जाये, प्रथमत मिश्रित परिवहन मे। बडे को एसे नय जहाज दिए जा रहे है जो नदियो व समुद्रों दोनो मे चलने मे समर्थ हैं। यह साइबेरिया के सुदूर इलाको के साथ परिवहन सम्बन्ध विकसित करने के लिए विशेष रूप से महत्वपूर्ण है।

नदी म सतरण करने वाले जहाज हर साल लगभग १४ करोड ५० लाख यात्री ढोते हैं।

मोटर परिवहन का माल ढोने मे थोडा ही भाग है। यह कुल ढुलाई का केवल लगभग ८ प्रतिशत ढोता है, लेकिन आगामी कुछ वर्षो मे मोटरो के बेडा को और काफी मजबूत बनाया जायगा।

मोटर परिवहन यात्रिया के आवागमन मे बडी भूमिका अदा करता है। इस कार्य म बस रेलो के बाद दूसरे नम्बर पर है। ये यात्रियो के तिहाई भाग से कुछ अधिक को ढोती हैं जबकि रेलें ५० प्रतिशत यात्रिया को ले जाती हैं। खासकर उपनगरीय क्षेत्रो म यात्रिया के आवागमन की सुविधाए बहुत विकसित है। इसी प्रकार, हाल के वर्षों म दूर व फासले तय करने वाली सुखदायक बसो म भी यात्रियो के आवागमन की सुविधाओ का विस्तार किया गया है।

१९७१ ७५ के दौरान १ १०,००० किलोमीटर से अधिक लम्बी पक्की सडकें बनाई जानी हैं। इस समय के दौरान सामान्य उद्देश्यीय मोटर परिवहन से माल की ढुलाई ६० प्रतिशत अधिक हो जाएगी और बसो द्वारा यात्रिया के आने जाने मे लगभग दुगुनी वृद्धि हो जायगी।

वायु परिवहन देश की प्रथम वायु सेवा १९२३ म शुरू की गई थी। तबसे वायु मार्गों की लम्बाई ८ ००,००० किलोमीटर से अधिक हो गई है, जिसम २,२५,००० किलोमीटर अन्तर्राष्ट्रीय मार्ग हैं। विश्व के ६५ देश वायु मार्गों द्वारा सोवियत सघ से जुडे हुए हैं। दुनिया की सबसे बडी वायु-सेवा कम्पनी एयरोफ्लोत स १९७२ म ८ करोड २० लाख व्यक्तियो न यात्रा की। १९७५ तक एयरोफ्लोत मे यात्रियो की सख्या ११ करोड ५० लाख हो जायेगी।

वायु यात्रा सोवियत जनता के लिए शहरो क निवासियो के लिए भी और गावो के निवासियो के लिए भी, आम बात है। उत्तर के कम विकसित क्षेत्रो म व पहाडी इलाको म हैलीकाप्टर बडे पैमाने पर काम म लाय जाते हैं।

सोवियत सघ के नागरिक उड्डयन म सोवियत निर्मित विभिन्न प्रकार के वायु यानो व हैलीकाप्टरो का बेडा है, जिनम से प्रत्येक विमान ६ से २२० यात्री तक ले जाने की क्षमता रखता है।

सोवियत उड्डयन विश्व म पहला था जिसने एक यात्री जेट विमान टीयू १०४ का उडान म प्रयोग प्रारम्भ किया। इसके पास दुनिया के सबसे बडे हैलीकाप्टर मी-१२

और विशालकाय एएन २२ ढुलाई विमान मौजूद है, जो ८० टन का भार लेकर उड सक्ते हैं। टीयू १४४ सुपरसोनिक वायुयान का जो प्रति घटा २ ५०० किलो मीटर की रफ्तार बढा कर उड सकता है तथा १४० यात्री ले जा सकता है, उत्पादन किया जा रहा है।

सोवियत निर्मित वायुयानो व हैलीकाप्टरो का बहुत से देशो को निर्यात किया जाता है।

## वैदेशिक और आर्थिक सम्बन्ध

सोवियत सघ सौ देशो के साथ व्यापार करता है और समस्त विदेश व्यापारिक कारोबार मे इसका विश्व म सातवा स्थान है।

सोवियत नियात का ८५ प्रतिशत भाग औद्योगिक चीजो का है और १५ प्रतिशत हैं कृषि उत्पाद। मशीने व उपकरण, धातुए, धातुओ से बनी चीजें तार और कच्चा खनिज सोवियत निर्यात का लगभग आधा हिस्सा है। सोवियत सघ मशीनो व उपकरणो का) कुल आयात का ३४ प्रतिशत), खाद्य व उपभोक्ता पदाथ का (४० प्रतिशत), रासायनिक उत्पादो, रबड, उवरक और धातुओ (२० प्रतिशत), तथा कपडा उद्योग के लिए कच्चे माल (५ प्रतिशत) आदि का आयात करता है। १९७१ ७५ की अवधि क दौरान सोवियत व्यापारिक क्रय विक्रय मे ३३ ३५ प्रतिशत की वृद्धि की आशा है।

| | १९४६ | १९६५ | १९७० | १९७२ |
|---|---|---|---|---|
| विदश व्यापारिक क्रय विक्रय (अरब रूबल मे) | १ ३ | १४ ६ | २२ १ | २६ |
| निर्यात | ० ६ | ७ ४ | ११ ५ | १२ ७ |
| आयात | ० ७ | ७ २ | १० ६ | १३ ३ |

समाजवादी देश—प्रमुख साझेदार सोवियत व्यापारिक क्रय विक्रय म समाजवादी देशो का हिस्सा (१९७२ मे १६ अरब ८० करोड रूबल) लगभग दो तिहाई है।

सोवियत सघ और बिरादराना समाजवादी देश एक-दूसरे को अपने राष्ट्रीय अथतत्र को विकसित करने म हर प्रकार से सहायता प्रदान करते है। जनवरी १९४९ म स्थापित पारस्परिक आर्थिक सहायता परिषद के बुलगारिया, क्यूबा (जून १९७२ म सम्मिलित), चेकोस्लोवाकिया, जमन जनवादी जनतत्र, हगेरी, मगोलिया, पोलण्ड, रूमानिया और सोवियत समाजवादी जनतत्र सघ सदस्य है।

पारस्परिक आर्थिक सहायता परिषद के देशो के बीच आर्थिक, वज्ञानिक व तकनीकी सहयोग समाजवादी अतर्राष्ट्रीयतावाद, राज्य की प्रभुसत्ता, स्वतत्रता और राष्ट्रीय हितो के प्रति सम्मान, पूण समानता और सदभावना, पारस्परिक लाभ और साथियो जसी सहायता के सिद्धातो पर आधारित है।

पारस्परिक आर्थिक सहायता परिषद के द्वार हर उस देश के लिए खुले हुए हैं जो इस सगठन के उद्देश्यो व सिद्धातो को स्वीकार करने का इच्छुक और इसके घोषणापत्र का पालन करने के लिए तयार हो। व देश जो इस परिषद के सदस्य नही है, इसकी एजेंसिया के काम म भाग ले सकते है (और कुछ देश भाग ले भी रहे है)।

सोवियत सघ इस परिषद के सदस्य देशो की इधन व कच्चे माल की आवश्यकताओ का ७० प्रतिशत से अधिक को तथा वियतनाम जनवादी जनतत्र व कोरिया लोक जनवादी जनतत्र की ऐसी आवश्यकताओ की बहुत हद तक पूर्ति करता है। दूसरी तरफ सोवियत सघ बिरादराना देशो से औद्योगिक उपकरण, समुद्री जहाज और कृषि उत्पादो का आयात करता है। उनके अर्थतत्रो के विकास के लिए बिरादराना देशो को दिये जाने वाले सोवियत ऋण अब १३ अरब रूबल से अधिक हो गये हैं। समाजवादी देशो ने केवल १९६६ ७० मे ही सोवियत सहायता से ३०० से अधिक औद्योगिक व कृषि प्रतिष्ठानो का निर्माण किया या उन्हे उपकरणो से पुन सज्जित किया।

पारस्परिक आर्थिक सहायता परिषद के देशो के औद्योगिक उत्पादन म १९५० की तुलना मे १९७२ म ७०० प्रतिशत से अधिक की वद्धि हुई जबकि विकसित पूजीवादी देशो म इसी अवधि मे इस उत्पादन मे २०० प्रतिशत की वद्धि हुई।

आर्थिक विकास की उच्च दर से युक्त पारस्परिक आर्थिक सहायता परिषद का समुदाय अब विश्व के सर्वाधिक गतिशीलता से विकसित होने वाले औद्योगिक प्रदेशो मे है। १९६६ ७० के दौरान इसके औद्योगिक उत्पादन म ४९ प्रतिशत की वद्धि हुई। इस समुदाय मे विश्व की केवल १० प्रतिशत जनसख्या शामिल है लेकिन यह विश्व के औद्योगिक उत्पादन का लगभग एक तिहाई भाग पदा करता है और विश्व की राष्ट्रीय आय म इस समुदाय का हिस्सा चौथाई से अधिक है।

१९७२ मे इस परिषद के देशो की राष्ट्रीय आय म ५ १ प्रतिशत की वृद्धि और औद्योगिक उत्पादन म ७ ५ प्रतिशत की वद्धि हुई। साझा बाजार के देशो के औद्योगिक उत्पादन मे ४ ३ प्रतिशत की वृद्धि हुई। पारस्परिक आर्थिक सहायता परिषद के देशो ने राष्ट्रीय जोवन-स्तरो को ऊपर उठाने म बहुत प्रगति की है।

सोवियत सघ नवी पचवर्षीय अवधि मे समाजवादी देशो के साथ आर्थिक वज्ञानिक व तकनीकी सहयोग को विकसित करना जारी रखे हुए है। उदाहरणार्थ, इस परिषद के देशो को सोवियत तल की आपूर्ति १९६६ ७० म १३ करोड ८० लाख टन से बढ कर १९७१ ७५ म २४ करोड ३० लाख टन हो जायेगी प्राकृतिक गस की आपूर्ति ८ अरब घन मीटर से बढ कर ३३ अरब घन मीटर हो जायेगी, बिजली की आपूर्ति १४ अरब किलोवाट घटे से बढ कर ४२ अरब किलोवाट घटे हो जायगी, तथा कच्चे लोहे की

(खनिज के रूप म) आपूर्ति ७ करोड २० लाख टन से बढ कर ६ करोड ४० लाख टन हो जायगी।

इसके साथ साथ सोवियत सघ पारस्परिक आर्थिक सहायता परिषद के अन्य देशो से रसायन उद्योग के लिए एक अरब ३० करोड रूबल के मूल्य के एक सयत्र लग भग ३ अरब रूबल के मूल्य के रलवे व जल परिवहन के उपकरण तथा ८ अरब ५० करोड रूबल से अधिक मूल्य के उपभोक्ता माल का आयात करेगा।

पारस्परिक आर्थिक सहायता परिषद के देशो के साथ सोवियत व्यापार का क्रय विक्रय १६७१ ७५ मे ७७ अरब रूबल तक बढ जायेगा, जो गत पचवर्षीय अवधि से ५० प्रतिशत अधिक है, तथा इसकी विकास-दर मोटे तौर पर ३० प्रतिशत से अधिक होगी।

**समाजवादी एकीकरण**—समाजवादी देशो के बीच सहयोग का प्रसार और पारस्परिक आर्थिक सहायता परिषद के दायरे के अतगत समाजवादी आर्थिक एकीकरण का विकास समाजवाद और कम्युनिज्म के निर्माण के आम प्रयासो की सफलता के लिए अत्यन्त महत्वपूण है।

राजनीतिक व आर्थिक एकता सुदृढ करन मे और समाजवादी देशो के सवतो मुखी सहयोग को बढावा देने म जुलाई १६७१ म पारस्परिक आर्थिक सहायता परिषद के २५वें अधिवेशन म पारित समाजवादी एकीकरण को और अधिक गहरा व विकासशील बनाने सम्बधी व्यापक कायक्रम अत्यधिक महत्वपूण है। पारस्परिक आर्थिक सहायता परिषद के देशो द्वारा सामूहिक रूप से तयार किया गया यह कायक्रम १५ २० वर्षों की अवधि के लिए है और इसमे अतर्राष्ट्रीय श्रम विभाजन के आधार पर आर्थिक व सगठनात्मक कदमो के व्यापक समुच्चय का शन शन कार्यान्वित किया जाना निरूपित है। आर्थिक कायकलाप व उत्पादन की तमाम शाखाओ को अपन दायरे म लेकर यह कायक्रम भौतिक उत्पादन के सारे चरणो के दौरान बिरादराना देशो की कोशिशो का तालमेल बिठाने पर विशेष जोर देता है। इस कायक्रम मे भावी अनुमान तैयार करने मे सहयोग योजना मे तालमल बिठाना व सयुक्त वज्ञानिक व इजीनियरी सबधी अनुसधान सगठित करना, पदावार मे व उत्पादो की बिक्री मे सहयोग व विशेषीकरण शामिल है।

पारस्परिक आर्थिक सहायता परिषद का २६वा अधिवेशन मास्को म जुलाई १६७२ म हुआ था। इसमे भौतिक उत्पादन, विज्ञान व प्रविधि, विदश व्यापार और मुद्रा वित्तीय क्षेत्र मे व कानूनी पक्षो मे सहयोग के सगठनात्मक रूपो व तरीको के सुधार पर विशेष तौर पर जोर दिया गया था।

दीघकालिक व पचवर्षीय आर्थिक विकास योजनाओ का तालमेल, जिसमे अथतत्र की अलग अलग शाखाओ के विकास की योजनाए सामूहिक तौर पर तयार करना शामिल है अतर्राष्ट्रीय समाजवादी श्रम विभाजन की प्रमुख पद्धति रहेगी। साझेदार देश कच्चे माल, बिजली व ईंधन के ससाधनो, औद्योगिक समुच्चयो का

निमाण करने और दक्ष व नियमित उत्पादन सम्बन्धा को बढाने मे अपने प्रयासो को
मर्मा वत रखेगे । मौजूदा अन्तर्राष्टीय आर्थिक सगठनो मे सुधार लाने व नय अन्तराष्ट्रीय
आर्थिक सगठन स्थापित करने का काम तथा प्रमुख समस्याओ को हल करने म वनानिक
व तकनीकी क्षमताओ को एकजुट करने का काम जारी रहेगा ।

सर्वांगीण कायत्रम को कार्यान्वित करने का मुख्य पक्ष है योजना एजेंसियो का
सुव्यवस्थित सहयोग । आज सयुक्त नियोजन की एक नियमित व्यवस्था ढाली जा रही है।
अथतत्र विनान व प्रविधि के सर्वाधिक महत्वपूण क्षेत्रो मे भावी विकास की सम्भावनाए
निर्धारित करने का काम महत्वपूण होता जा रहा है । १६७६ ८० की अवधि के लिए
योजनाओ का राष्टीय पचवर्षीय योजनाओ की अतिम स्वीकृति से पहले ही तालमेल
बिठाया जायेगा । इससे हर देश के लिए यह सभव हो सकेगा कि उसने ताल्मेल की
प्रत्रिया मे जो सारी जिम्मेदारीया ली हैं उन पर वह समय पर विचार कर सके।
यह भी योजना बनाई गई है कि १६६० तक की दीघकालिक योजना की मुख्य
परियोजनाओ मे भी ताल्मेल बिठाया जाये ।

सदस्य-देशो के बीच उत्पादन मे विशेषीकरण व सहयोग सर्वांगीण कायक्रम का
एक प्रमुख मुद्दा है। चालू दीघकालिक करारो व सधियो म अथतत्र उत्पादन, व्यापार,
वैज्ञानिक, प्राविधिक, मौद्रिक कानूनी व अय प्रश्नो का सम्पूण दायरा शामिल है।

हाल मे हस्ताक्षरित आम करार के अनुसार पारस्परिक आर्थिक सहायता परिषद
के सदस्य देश ५ ००,००० टन वार्षिक लुगदी तयार करने की क्षमता वाली एक बडी
लुगदी फैक्टरी के निर्माण मे सयुक्त रूप से भाग लेंगे। यह परियोजना सोवियत भूमि
पर उस्त इलिम के समीप तैयार की जायेगी। इस सयत्र का उत्पादन इस करार पर
हस्ताक्षर करने वाले सभी देशो की आवश्यकता की पूर्ति करने के लिए पयाप्त होगा।
करार तयार करने के दौरान हासिल अनुभव ने यह दिखा दिया है कि इस प्रकार के
सहयोग की महान सम्भावनाए हैं।

पारस्परिक आर्थिक सहायता परिषद के यूरोपीय सदस्य राज्यो की विद्युत
शक्ति की आवश्यकता पूरी करने के लिए बुल्गारिया, जमन जनवादी जनतत्र हगरी व
चेकोस्लोवाकिया मे बडे-बडे आणविक बिजलीघरो का निर्माण हो रहा है। सोवियत
सघ इस काय मे आवश्यक तकनीकी सहायता दे रहा है। १९७२ के अत म चेकोस्लो
वाकिया का पहला आणविक बिजलीघर चालू हो गया था। पारस्परिक आर्थिक सहा
यता परिषद के सदस्य राज्यो ने सिद्धातत पारमाणविक बिजली इजीनियरी के लिए
प्राविधिक आधार के निर्माण मे अपने प्रयासो को समवित करना स्वीकार कर लिया
है। बिजली इजीनियरो के सामने एक आवश्यक काय है ७५० के वी के सम्प्रेषण
सम्बधी एक तानेबाने का जो सोवियत सघ के यूरोपीय भाग तथा पारस्परिक आर्थिक
सहायता परिषद के सदस्य-देशो की विद्युत ग्रिड की कुशलता बढा देगा, बहुपक्षीय
आधार पर निर्माण करना।

कुछ चीजो के उत्पादन का सयुक्त नियोजन शुरू करने का पारस्परिक आर्थिक सहायता परिषद के सदस्य देशो का निणय, जमे कायक्रम नियत्रित मशीन औजारो का सयुक्त नियोजन शुरू करने का निणय अत्यत महत्वपूण है । ट्रक व ट्रैक्टर, कृषि सबधी मशीनें, नदी व समुद्र म सतरण करने वाले जहाजो आदि का निर्माण करने वाल सयत्र के उत्पादन म विशेषीकरण व सहयोग सम्बधी बहुपक्षीय करारा पर हस्ताक्षर हो चुके हैं। अनेक द्विपक्षीय करारा पर भी हस्ताक्षर हुए है।

पारस्परिक आर्थिक सहायता परिषद के सदस्य देशा न बीस से अधिक अत र्राष्ट्रीय सगठन बनाय है जसे इटरमेटल, इटरखेम, इटरआटोमइस्ट्रुमेट व एग्रो माक । अनेक देश इटरस्पुतनिक सस्था के काय म भाग लेत हैं।

अतर्राष्ट्रीय आर्थिक सहयोग बक और अतर्राष्ट्रीय पूजी विनियोग बैंक एकी करण की प्रक्रिया म बडी भूमिका अदा करते हैं। १९६४ से, जबकि अतर्राष्ट्रीय आर्थिक सहयोग बैंक का गठन हुआ था, पारस्परिक आर्थिक सहायता परिषद के पारस्परिक वित्तीय कार्यो का परिमाण लगभग दुगुना हो गया है। १९७२ मे इस प्रकार के कार्यो का परिमाण ४३ अरब हस्तातरणीय रूबलो से अधिक हो गया।

अपने अस्तित्व के दो वर्षो मे (१९७१ ७२) अतर्राष्ट्रीय पूजी विनियोग बैंक न पारस्परिक आर्थिक सहायता परिषद के सदस्य देशो म २६ परियोजनाओ के निर्माण व पुन सज्जीकरण मे कुल लगभग २८ करोड हस्तातरणीय रूबलो का ऋण जारी किया था। इन परियोजनाओ मे शामिल है चेकोस्लोवाक ताता वक्स और हगेरियाई इकारुस सयत्र जिनका आधुनिकीकरण हो चुका है तथा बुल्गारिया, हगरी, जमन जनवादी जनतत्र, पोलैंड, रूमानिया और चेकोस्लोवाकिया स्थित सयत्र जिनका निमाण हो चुका है।

पारस्परिक आर्थिक सहायता परिषद के देशो के बीच १९७२ म वज्ञानिक व प्राविधिक सहयोग मे सभी क्षेत्रो के वे उद्योग शामिल थे जो प्राविधिक प्रगति व उत्पादन की कुशलता निर्धारित करते है।

हाल के वर्षो मे तालमेल बिठाने वाले लगभग ३० केन्द्रो का गठन हुआ है जो सदस्य राज्या के राष्ट्रीय अनुसधान सस्थाना के कार्यों का एकीकरण करते हैं। इसके अलावा दो वज्ञानिक-उत्पादन समुच्चयो की भी स्थापना की गई है।

पारस्परिक आर्थिक सहायता परिषद की वज्ञानिक व तकनीकी सहयोग समिति तथा परिषद के स्थायी आयोग बहुत लाभदायक काम कर रहे हैं। आज इस परिषद के निकाय सौ से अधिक वज्ञानिक, तकनीकी व आर्थिक दीघकालिक योजनाओ पर काम कर रह हैं। द्विपक्षीय वज्ञानिक व प्राविधिक सहयोग का भी प्रसार हो रहा रहा है।

विश्व समाजवाद के विकास मे आर्थिक एकीकरण एक वस्तुपरक एतिहासिक प्रक्रिया है। सर्वांगीण कायक्रम पारस्परिक आर्थिक सहायता परिषद के देशा मे समाज

वादी एकीकरण के लक्ष्यो व प्रमुख दिशाओ के सम्बन्ध मे उनके विचारो की एकरूपता प्रतिबिम्बित करता है । सहयोग के अधिक प्रसार और उसमे सुधार से बिरादराना समाजवादी देशो को अपने आर्थिक विकास को तेज करने मे सहायता मिलेगी ताकि यह विकास एकरूपता के साथ उच्च स्तर पर पहुच जाये और राष्ट्रीय जीवन स्तर ऊपर उठे। इससे उनकी एकता भी मजबूत होगी और विश्व समाजवादी व्यवस्था सुदृढ होगी।

**विकासशील देशो के साथ आर्थिक सहयोग** इस शती के तीसरे व चौथे दशक मे तरुण सोवियत राज्य ने उन कुछ राज्यो को सहायता देना शुरू कर दिया था, जिन्होने औपनिवेशिक जुए को उतार फेंका था। उस समय सोवियत सघ ने तुर्की, ईरान व अफगानिस्तान से करार सम्पन्न किये थे। सोवियत सघ ने इन देशो को कपडा मिल, कपास से बीज अलग करने के कारखानो व एलीवेटरो के निर्माण मे सहायता दी, यद्यपि उस समय इसके अपने ससाधन बहुत ही सीमित थे।

आज सोवियत सघ ने एशिया, अफ्रीका व लैटिन अमरीका के ४८ विकासशील देशो के साथ आर्थिक व तकनीकी सहयोग सबधी करार सम्पन्न किए है। गत दस वर्षों मे इन देशो को सोवियत आर्थिक व तकनीकी सहायता मे छ गुनी से अधिक वृद्धि हुई है और आशा की जाती है कि यह सहायता और इसका दायरा बढता जायेगा।

१९७१ ७५ के लिए सोवियत सघ की पचवर्षीय आर्थिक विकास योजना के लिए सोवियत सघ की कम्युनिस्ट पार्टी की २४वी काग्रेस के निर्देशो में कहा गया है "एशियाई, अफ्रीकी व लटिन अमरीकी विकासशील देशो के साथ स्थायी बाह्य आर्थिक, वैज्ञानिक व प्राविधिक सम्बन्धो का विकास पारस्परिक लाभ की शर्तों पर तथा उनकी आर्थिक स्वतत्रता को सुदृढ बनाने के हित मे जारी रहेगा।'

सोवियत सघ की कम्युनिस्ट पार्टी की २४वी काग्रेस मे अपनी रिपोर्ट मे सोवियत सघ की मत्रिपरिषद के अध्यक्ष अलेक्सेई कोसिगिन ने कहा कि समानता व पारस्परिक हितो के प्रति सम्मान के सिद्धान्तो पर आधारित विकासशील देशों के साथ सोवियत सघ का सहयोग श्रम के स्थायी विभाजन का स्वरूप ग्रहण कर रहा है जो अतर्राष्ट्रीय आर्थिक सम्बन्धो के क्षेत्र मे साम्राज्यवादी शोषण की प्रणाली के विपरीत है।

१९७२ मे समस्त सोवियत विदेश व्यापारिक कारोबार मे विकासशील देशो का हिस्सा १३ प्रतिशत हो गया था जिसका मूल्य ३ अरब ३० करोड रूबल था। सोवियत सघ के सबसे बडे व्यापारिक साझेदार थे मिस्र अरब गणराज्य (८१ करोड ४० लाख रूबल) भारत (४७ करोड दस लाख रूबल) ईरान (२३ करोड रूबल), इराक (१५ करोड २० लाख रूबल) तुर्की (१६ करोड ८० लाख रूबल) अल्जीरिया (११ करोड ५० लाख रूबल) और सीरिया (११ करोड ३० लाख रूबल)। सोवियत सघ अफगानिस्तान, मलयेशिया, मोरक्को गिनी, घाना, लीबिया, नाइजीरिया, ब्राजील, पेरू और एशिया, अफ्रीका व लैटिन अमरीका के बहुत से अन्य विकासशील देशो से

व्यापार वढा रहा है। सोवियत सघ ने गणप्रजातत्री वगलादेश के साथ भी आर्थिक सहयोग के सम्बन्ध स्थापित कर लिये है।

सोवियत सहायता से विकासशील देशा मे ८०० से अधिक औद्योगिक प्रतिष्ठान, शैक्षणिक व चिकित्सा सस्थान तथा कृषि सम्बन्धी यूनिटो का निर्माण हो चुका है या वे निर्माणाधीन है। इसम से ४०० तो चालू हो चुके हैं।

विकासशील देशा का सोवियत आर्थिक व तकनीकी सहायता का लक्ष्य है उन देशा की वस्तुत स्वतत्र अर्थतत्रो, मुख्य रूप स उनके राज्य क्षेत्र के निर्माण तथा दृढी करण मे सहायता देना जिससे उनकी अत्यावश्यक समस्याओ के समाधान के लिए राष्ट्र-व्यापी पमाने पर ससाधना को इकट्ठा करना सम्भव हो सके।

इसीलिए सोवियत सहायता का ७० प्रतिशत से अधिक भाग उद्योग म जाता है। सोवियत सहायता से बिजलीघर, लौह व अलौह धातु मिल, इजीनियरी धातुकर्म और रासायनिक फक्टिरिया, तेलशोधक कारखाने और भारी उद्योग के अन्य प्रतिष्ठान भारत, मिस्र अरब गणराज्य, अल्जीरिया, ईरान, तुर्की पाकिस्तान और अन्य देशो म बनाये जा रहे हैं, जिनके पास इनके लिए समुचित आर्थिक आधार मौजूद है।

सोवियत सघ विकासशील देशो को अनुकूल शर्तों पर ऋण मजूर करता है। इन देशो को कुल सोवियत ऋण ५ अरब रूबल से अधिक दिया जा चुका है। सोवियत सहायता से निर्मित प्रतिष्ठान उस देश की सम्पत्ति होते है जहा उनका निर्माण होता है। सोवियत सघ का उनके मुनाफो मे कोई हिस्सा नही होता। इन देशो की ओर से ऋण की अदायगी सोवियत सघ को अपने पारम्परिक निर्यात की चीजें जसे, कच्ची अलौह धातुओ के सस्कृत पदाथ, तेल, लम्बे रेशे वाली कपास, प्राकृतिक रबड ऊन कच्ची खालें, पटसन, तेल के बीज, चावल चाय काफी, कोको की फलिया, गम क्षेत्रीय फल और अन्यान्य प्रकार की तयार चीज भेज कर की जाती है। इस प्रकार का सहयोग विकासशील देशा को एक स्वतत्र राष्ट्रीय अर्थतत्र का भी विकास करने म सहायता देता है और उन्ह एक स्थायी मण्डी प्रदान करता है।

सोवियत सहायता स निर्मित प्रतिष्ठान विकासशील देशा के आर्थिक विकास मे महत्वपूर्ण भूमिका अदा करते है। ये प्रतिष्ठान एक देश के एक विशेष पदार्थ का उत्पादन महत्वपूर्ण अ श मे और कुछ स्थितिया मे तो अधिकतर अ श मे करेंगे या कर रहे है। उदाहरणार्थ, सोवियत सहायता से निर्मित भिलाई लौह व इस्पात कारखाना भारत के लौह व इस्पात उद्योग के सावजनिक क्षेत्र का एक प्रमुख प्रतिष्ठान बन गया है। इसमे देश म कुल उत्पादित इस्पात का ३० प्रतिशत उत्पादित होता है। शीघ्र ही इसकी क्षमता ३२ लाख टन प्रतिवर्ष हो जायगी, और बाद मे ७० लाख टन हो जायेगी।

भारत स्थित बरौनी व कोयली म सोवियत सहायता से निर्मित तेलशोधक कारखाने देश के कुल तेल उत्पादन का एक तिहाई भाग पदा करते हैं।

कुल मिला कर सोवियत सघ न भारत मे २४ बडे औद्योगिक प्रतिष्ठानो के निर्माण म सहायता दी है तथा इस क्षेत्र मे आगे भी और अधिक काम करना बाकी है। १६७३

म कारखाने म इस्पात कारखाने का पहला हिस्सा चालू किया गया। इसके उत्पादन में ठण्डे वलित इस्पात के चदरे शामिल हैं जिनकी भारत म बहुत माग है। इस सयत्र के पूरा होने पर एक करोड टन इस्पात का उत्पादन होगा।

मिस्र म २१ लाख किलोवाट की क्षमता वाला अस्वान पनबिजलीघर सोवियत सहायता से निर्मित हुआ। अब सोवियत सघ मिस्र अरब गणराज्य को हलवान लौह व इस्पात कारखाने (१५ लाख टन प्रतिवर्ष क्षमता) के विस्तार म, एक अलुमीनियम फैक्टरी एव फासफोरस फैक्टरी और अन्य परियोजनाओ के निर्माण म सहायता प्रदान कर रहा है। कुल मिला कर सोवियत सघ ने मिस्र अरब गणराज्य म ३० से अधिक बडे बडे औद्योगिक प्रतिष्ठानो के निर्माण म सहायता दी है जो देश के अर्थतत्र के विकास म महान योगदान कर रहे हैं।

गावो म बिजली लाने म सोवियत मिस्री सहयोग का मिस्र की जनता के लिए बहुत महत्व है। १९७२ के अन्त तक ६ सौ गावो म बिजली पहुच जायगी। इस योजना मे मिस्र के ४ १०० गावो म बिजली प्रदान करने की व्यवस्था है।

सोवियत सहायता से इराक म राष्ट्रीय उद्योग की नयी शाखाओ का उदभव हुआ है। उदाहरणार्थ सोवियत सहायता स एक राष्ट्रीय इजीनियरी उद्योग की आधार शिला रखी गई और इसके साथ साथ एक विद्युत-तकनीकी सयत्र व एक कृषि मशीन सयत्र का निर्माण हुआ।

१९७२ के वसन्त मे सोवियत सघ ने इराक को उत्तरी रूमेला तेल क्षेत्र के विकास म सहायता की जिसका वार्षिक उत्पादन ८० लाख टन है और इस तेल क्षेत्र को फाओ बदरगाह से जोडने के लिए पाइपलाइन के निर्माण मे सहायता प्रदान की। ये दो परियोजनाए इराक मे एक राष्ट्रीय तेल निष्कर्षण उद्योग के निर्माण मे प्रथम योगदानो कोप्रतिबिम्बित करती है। नये तेल क्षेत्र का उत्पादन १ करोड ८० लाख टन तक पहुचाने की योजना है।

अब सोवियत सगठन १५ लाख टन की क्षमता वाले एक तेलशोधक कारखाने की, जो मोसूल म बनना है तथा बगदाद से बसरा तक की ६०० किलोमीटर लम्बी पाइपलाइन की डिजाइन तैयार कर रहे हैं। कुल मिला कर सोवियत सघ ने इराक को लगभग ७० बडे प्रतिष्ठानो के निर्माण मे सहायता प्रदान की है।

ईरान लगभग ३० वर्षो तक एक इस्पात मिल बनाने के लिए व्यर्थ ही पश्चिमी सहायता पाने की कोशिश करता रहा। अब सोवियत सहायता से इसने १२ लाख टन वार्षिक क्षमता वाली एक इस्पात मिल का इस्फहान मे निर्माण शुरु कर दिया है। इस सयत्र के पहले हिस्से ने १९७३ के प्रारम्भ मे उत्पादन आरम्भ किया।

सोवियत सघ अल्जीरिया को अनेक महत्वपूर्ण परियोजनाओ के निर्माण म सहायता दे रहा है। ये हैं इस्पात मिल, एक ताप बिजलीघर और खनिकर्म तथा कच्ची धातु के शोधन के प्रतिष्ठान। सोवियत सघ शैक्षणिक संस्थानो की स्थापना मे भी सहायता प्रदान कर रहा है।

सीरिया में फुरात पनबिजली समुच्चय का निर्माण जारी है। इस पनबिजलीघर का उत्पादन वर्तमान समय में सीरिया के तमाम बिजलीघरों से अधिक होगा। इस समुच्चय का सिंचाई वाला भाग लगभग ६ ०० ००० हेक्टर जमीन में पानी देगा—जो देश की तमाम सिंचित भूमि के लगभग बराबर होगा। बिजलीघर का पहला भाग १६७३ की समाप्ति के पहले ही चालू हो गया।

सोवियत संघ ने अफगानिस्तान को विभिन्न प्रकार के प्रतिष्ठानों के निर्माण में सहायता दी है। आजकल अफगानिस्तान के पहले रासायनिक प्रतिष्ठान—एक नाइट्रोजन उर्वरक संयंत्र—के निर्माण का कार्य मजार ए शरीफ में पूरा होने वाला है।

सोवियत संघ अन्य परियोजनाओं के अलावा एक लौह व इस्पात कारखाने के निर्माण में तुर्की की सहायता कर रहा है। यह कारखाना मध्य पूर्व में अपने ढंग का एक सबसे बड़ा संयंत्र होगा। इस संयंत्र के पूर्ण रूप से निर्मित हो जाने पर तुर्की का इस्पात उत्पादन दुगुना हो जायगा। यद्यपि तुर्की में बाक्साइट के समृद्ध भण्डार हैं पर इसे विवश होकर अलुमीनियम का आयात करना पड़ता है। १६७३ में अलुमीनियम आक्साइड का उत्पादन प्रारम्भ हुआ, और बाद में तुर्की के प्रथम अलुमीनियम कारखाने में अलुमीनियम और बलित अलुमीनियम का उत्पादन होगा। यह कारखाना सोवियत सहायता से निर्मित हो रहा है।

किसी परियोजना का आर्थिक महत्व सदा इसके आकार के अनुसार नहीं होता। भारत में भिलाई मिल या मिस्र में अस्वान समुच्चय जैसे विशालकाय कारखानों के साथ साथ सोवियत संघ विकासशील देशों को छोटे लेकिन आर्थिक दृष्टि से बहुत महत्वपूर्ण प्रतिष्ठानों के निर्माण में भी सहायता प्रदान कर रहा है।

उदाहरणार्थ, सोवियत संघ ने श्रीलंका गणराज्य का ३ ६०,००० टायर का प्रतिवर्ष उत्पादन करने वाले संयंत्र के निर्माण में सहायता प्रदान की और इस प्रकार देश की आवश्यकताओं की पूर्ति हुई। विश्व के चौथे सबसे बड़े प्राकृतिक रबड़ के उत्पादक इस गणराज्य को इस संयंत्र के निर्माण से पहले रबड़ की चीजें खरीदने के लिए विदेशी मुद्रा की पर्याप्त राशि खर्च करनी पड़ती थी।

सोवियत संघ ने गिनी, सूडान, सोमालिया और अन्य विकासशील देशों को चीजों को डिब्बों में बंद करने वाली फैक्टरियों, डेयरी संयंत्रों तथा बुनाई व कताई मिलों के निर्माण में सहायता दी। इस प्रकार, कृषि उत्पादों की स्थानीय प्रोसेसिंग, जनसंख्या को अतिरिक्त रोजगार मिलना और खाद्य व उपभोक्ता मालों का आयात कम करना संभव हुआ है।

अतीत में बहुत से देशों को अपने प्राकृतिक संसाधनों के फैलाव का ज्ञान तक नहीं था। फलतः पश्चिमी विशेषज्ञ बहुत वर्षों तक यह दावा करते रहे कि भारत में कोई भी महत्वपूर्ण तेल भण्डार नहीं है, और इस प्रकार वे इस देश को तेल व तेल से बने पदार्थों के आयात के लिए बाध्य करते रहे। लेकिन सोवियत भूगर्भशास्त्रियों ने भारत में २६ तेलभण्डारों की खोज की। आजकल ये सोवियत विशेषज्ञ लगभग २० देशों

म दूसरा अन्वेषण कर रहे हैं। उन्होंने अफगानिस्तान व पाकिस्तान म गैस का, इराक म गधक व फोस्फोराइट का, अल्जीरिया मे पारा, बराइट और अलोह धातुओ का मिस्र अरब गणराज्य व सीरिया म तेल का तथा माली म सीमेंट के कच्चे माल का पता लगाया है।

१९५५ और १९७२ के बीच क वर्षो म ८० ००० स अधिक सोवियत विशेषज्ञो ने सोवियत सघ व इन देशो के बीच सम्पन्न हुए सधियो व करारो क अनुसार विकासशील देशो म काम किया। उन्होंने अपने ज्ञान व अनुभव की साझेदारी करते हुए स्थानीय विशेषज्ञो के साथ घनिष्ठतापूर्वक मिल कर काम किया। हाल के वर्षो म सोवियत विशेषज्ञो न विकासशील देशो के निर्माण स्थलो पर ही २,५०,००० हुनरमद कर्मियो व तकनीशियनो को प्रशिक्षित किया है। कई हजार लोगो ने सोवियत सघ म उत्पादन सबधी प्रशिक्षण प्राप्त किया है। बहुत से देशो के हजारो विशेषज्ञो न सोवियत उच्चतर शिक्षा सस्थानो म इजीनियर डाक्टर, कृषिशास्त्री आदि की शिक्षा प्राप्त की।

सोवियत सघ विकासशील देशो को १२० स अधिक शैक्षणिक सस्थानो की स्थापना म सहायता देता आया है जिनम से ८० आजकल चालू हैं। इनम अफगानिस्तान स्थित पोलीतकनीकी सस्थान, कम्बोडिया स्थित उच्चतर प्राविधिक सस्थान, गिनी स्थित पोलीतकनीकी सस्थान, अल्जीरिया स्थित तेल व गैस सस्थान तथा मिस्र अरब गणराज्य, इराक, ईरान व यमन स्थित शैक्षणिक केन्द्र शामिल हैं।

सोवियत सघ विकासशील देशो की आर्थिक स्वतत्रता स्थापित करन म अपनी सहायता जारी रखेगा।

**आर्थिक दृष्टि से विकसित देशो से व्यापार** हाल के वर्षो म औद्योगिक दृष्टि से विकसित पूजीवादी देशो के साथ सोवियत व्यापार व आर्थिक सम्बन्धो मे प्रमुख परिवर्तन हुए है। विशेषत यूरोप मे अन्तर्राष्ट्रीय तनाव में कमी ने पश्चिमी यूरोप के देशो के साथ सोवियत सघ के व्यापारिक व आर्थिक सम्बन्धो के विकास मे बहुत योगदान किया है। गत आठ वर्षो मे इन देशो के साथ व्यापारिक कारोबार दुगुना हो गया है। यूरोपीय पूजीवादी देशो के साथ सोवियत सघ के वर्तमान व्यापार सम्बन्धो की अति लाक्षणिक विशेषता है उनके बीच हो रहे दीर्घकालिक स्वरूप के व्यापार सम्बन्धी करार। उदाहरणार्थ, सोवियत सघ ने फिनलैण्ड, फ्रास और आस्ट्रिया के साथ दस वर्षीय अवधि के लिए आर्थिक, प्राविधिक और औद्योगिक सहयोग के करार सम्पन्न किय हैं।

सोवियत सघ के पश्चिम यूरोपीय व्यापारिक साझेदारो म आज जर्मन सघ गणराज्य का पहला स्थान है। १९७२ म दोनो देशो के बीच ८२ करोड ८० लाख रूबल का व्यापारिक क्रय विक्रय हुआ। यह समाजवादी देशो व जर्मन सघ गणराज्य के बीच सुधरे हुए राजनीतिक सम्बन्धो का प्रतिबिम्ब है। सोवियत फ्रास सहयोग का भी ठीक ढग से विकास हो रहा है। १९६५ ७२ की अवधि मे दोनो देशो के बीच व्यापार म १७० प्रतिशत की वृद्धि हुई।

फिनलैण्ड सोवियत संघ का अभी भी प्रमुख व्यापारिक साझेदार है। इस देश के साथ १६७२ में ६० करोड़ २० लाख रूबल का व्यापारिक कारोबार हुआ जिसकी वजह से सोवियत संघ के पश्चिमी यूरोपीय व्यापारिक साझेदारों में फिनलैण्ड को दूसरा स्थान प्राप्त हुआ।

सोवियत संघ और ब्रिटेन के बीच ३५ करोड़ ८० लाख रूबल का व्यापार हुआ, इटली से ४६ करोड़ ६० लाख रूबल का, हालैण्ड में २२ करोड़ २० लाख रूबल का, स्वीडन से १८ करोड़ ६० लाख रूबल का और आस्ट्रिया से १६ करोड़ ४० लाख रूबल का व्यापार हुआ।

आर्थिक, वैज्ञानिक व तकनीकी सहयोग के संयुक्त सोवियत इटली आयोग के फरवरी १६७३ के अन्त में हुए नियमित अधिवेशन ने आगामी दस वर्षों के लिए आर्थिक, प्राविधिक व औद्योगिक सहयोग के विकास के लिए एक करार सम्पन्न करने हेतु निकट भविष्य में बातचीत करने के निर्णय का अनुमोदन किया।

प्राकृतिक गैस की आपूर्ति के सम्बन्ध में सोवियत संघ व अनेक पश्चिमी यूरोपीय देशों के बीच हुए करारों का भी बहुत महत्व है। १६७३ ७४ में ५ ००० कि मी लम्बी ट्रांसयूरोपीय पाइपलाइन के द्वारा आस्ट्रिया इटली जर्मन संघ गणराज्य और फ्रांस को सोवियत गैस दी जायगी। फिनलैण्ड की ओर एक पाइपलाइन निर्माणाधीन है। १६७५ के प्रारम्भ में इस पाइपलाइन से दी जाने वाली प्राकृतिक गैस से फिनलैण्ड की ईंधन और मूल्यवान रासायनिक कच्चे माल की आवश्यकताएं पूरी होने लगेंगी।

पूंजीवादी देशों से सोवियत संघ के विदेश व्यापारिक कारोबार में जापान का अग्रणी स्थान है। १६७२ में ८० करोड़ रूबल से अधिक मूल्य का व्यापार हुआ और इसके बढ़ने की आशा है। सोवियत संघ ने जापान के साथ एक करार सम्पन्न किया है जिसके अनुसार जापान सुदूर पूर्व में काष्ठ संसाधनों के विकास में उपयोग में लाये जाने वाले उपकरणों की आपूर्ति करेगा। इसके बदले में जापान सोवियत संघ से इमारती लकड़ी और अन्य चीजें लेगा। रैंगल खाड़ी में एक समुद्री बन्दरगाह के निर्माण के लिए भी सोवियत जापानी करार पर हस्ताक्षर हो चुके हैं।

बहुत वर्षों बाद १६७२ में सोवियत-अमरीकी व्यापारिक कारोबार में वृद्धि होने लगी और वह बढ़ कर ५४ करोड़ ८० लाख रूबल की राशि तक पहुंच गया जो कम महत्वपूर्ण नहीं है। दोनों देशों की आर्थिक शक्ति व संसाधनों को ध्यान में रखते हुए कोई कारण नहीं है कि इस राशि में यथेष्ट वृद्धि नहीं हो।

मई १६७२ की सोवियत अमरीकी शिखर वार्ता में स्वीकृत दस्तावेजों ने दोनों देशों के बीच आर्थिक सम्बन्धों के विकास में आमूल सुधार की सम्भावनाएं पैदा की हैं और इससे पारस्परिक लाभ व समानता के सिद्धान्तों पर सोवियत संघ और अमरीका के बीच स्थायी दीर्घकालिक सम्बन्धों के निर्माण के लिए एक अन्तर्राष्ट्रीय कानूनी आधार पैदा हुआ है।

अक्तूबर १९७२ म वाशिंगटन म अनेक करारा पर हस्ताक्षर हुए जिन्होंने सोवियत अमरीकी आर्थिक सम्बन्धा को एक ठोस व्यापारिक आधार प्रदान किया। आशा की जाती है कि अनुकूल परिस्थितिया होने पर सोवियत अमरीकी व्यापार की राशि आगामी कुछ वर्षों म तिगुनी हो जा सकती है।

१९७१ ७५ के दौरान सोवियत विदेश व्यापार की राशि म ३३ ३५ प्रतिशत की वृद्धि की आशा है। इसके अलावा सोवियत निर्यात के ढाचे म और अधिक सकारात्मक परिवतन होगे। इसमे तयार माल के अनुपात म भी वृद्धि होगी। यह बात सबस पहले मशीनो व औजारा म सम्बन्धित है जो आज भी कुल सोवियत निर्यात का २४ प्रतिशत है। मशीन औजार ढलाई व दाब उपकरण, लौह व इस्पात उद्योग एव रसायन उद्योग के सयन्त्र कारें, वायुयान व जहाज जिन पर 'सोवियत सघ म निर्मित' अकित होता है दुनिया म अधिकाधिक प्रशसा प्राप्त कर रह हैं। नवीं पचवर्षीय अवधि क अन्दर इन मालो के निर्यात की वृद्धि दर सोवियत सघ के कुल निर्यात की वृद्धि-दर से अधिक हो जायगी। इसके साथ साथ आयाता का मूल्य अदा करन के लिए सोवियत सघ अध तयार चीजा व कच्चे माला का निर्यात जारी रखेगा।

वस्तुत सोवियत उद्योग मशीनो व उपकरण की राष्ट्रीय अथतन्त्र की तमाम आवश्यकताए पूरी करने म समथ है। लेकिन सोवियत नीति अन्तर्राष्ट्रीय श्रम विभाजन स उद्भूत लाभो का बढावा देने की है। अत सोवियत सघ कुछ प्रकार के उपकरणा, मशीन औजार व लाइसेंसो का आयात करना जारी रखेगा क्योंकि यह आर्थिक दृष्टि स अधिक वाछनीय है। ये आयात २४वी पार्टी काग्रेस द्वारा तय किये गय प्रमुख आर्थिक कार्यों के कार्यान्वयन म—सोवियत जनता के जीवन-स्तरा को और ऊपर उठाने म—सहायता करगे। इसी कारण सोवियत सघ तयार उपभोक्ता माल तथा उन्हे तैयार करने के लिए कच्चे माला का भी आयात करता है। १९७२ म सोवियत आयात म इन मालो का अनुपात ४० प्रतिशत से अधिक था। आशा है कि आगामी वर्षों म भी आयात का स्तर ऐसा ही रहेगा।

सोवियत सघ बद व्यापारिक गुटा या एसोसियशना का विरोध करता है तथा हर प्रकार के भेदभाव से मुक्त बहुपक्षीय आर्थिक सम्बन्धो के विकास का समथन करता है।

# सार्वजनिक स्वास्थ्य

जनता के स्वास्थ्य की देखभाल करना सोवियत राज्य के प्राथमिक कार्यों व कर्तव्यों म से एक है।

**सोवियत सावजनिक स्वास्थ्य प्रणाली** स्वास्थ्य रक्षा के सम्बन्ध मे नागरिका के अधिकार सोवियत सघ के सविधान मे और दिसम्बर १९६९ मे सोवियत सघ की सर्वोच्च सोवियत द्वारा पारित सावजनिक स्वास्थ्य सम्बन्धी सोवियत सघ के तथा सघ जनतत्रा के कानून के बुनियादी नियमा म दज ह।

इन बुनियादी नियमा म कहा गया है कि "सावजनिक स्वास्थ्य के सम्बन्ध मे सोवियत सघ और सघ जनतत्रा का कानून सावजनिक स्वास्थ्य के क्षेत्र म सामाजिक सम्बन्धा का नियमबद्ध करता है ताकि नागरिका की शारीरिक व बौद्धिक शक्तियो का सुसगत विकास हा सके, उनके स्वास्थ्य की रक्षा हो सके और यह निश्चित हो सके कि उनकी काम करने की क्षमता एक ऊचे स्तर पर कायम रह और उनका जीवन दीर्घ हो व सक्रिय रहे तथा बीमारिया राकी जा सक और बीमारिया होने की दर म कमी हो और असमर्थता की सख्या व मृत्यु की दर मे कमी हो, तथा नागरिका के स्वास्थ्य के लिए हानिकारक तत्वो व परिस्थितिया को खत्म किया जा सके।'

बुनियादी नियम सावजनिक स्वास्थ्य की सोवियत प्रणाली के सारे पक्षो का सार पेश करत ह और उन्ह कानूनी अभिव्यक्ति देते है। ये कानून लोगा को काम करने और जीवन यापन की ज्यादा से ज्यादा अच्छी परिस्थितिया प्रदान करन के लिए सामाजिक, आर्थिक, चिकित्सा सबधी, राज्य व सावजनिक साधना का एक समुच्चय हैं।

**सोवियत सावजनिक स्वास्थ्य प्रणाली के बुनियादी सिद्धान्त** स्वास्थ्य सेवाआ का राज्य आधार पर सगठन, सबके लिए नि शुल्क चिकित्सा सहायता, केन्द्रबद्ध निर्देशन, नियोजन व लागत, चिकित्सा विज्ञान की उपलब्धियो का व्यवहार मे अधिकाधिक प्रयोग, राग रोकने पर जार और स्वास्थ्य रक्षा के काय मे सरकार और सामूहिक सगठना व सभी लोगो की सक्रिय शिरकत।

सावजनिक स्वास्थ्य की सावियत प्रणाली समग्र समाज की और प्रत्येक नागरिक की आवश्यकताए पूरी करती है और यह इस प्रकार सगठित है जिसम इसम अधिक सुधार सरलता से हो सकता है। इसलिए यह आश्चय की बात नही है कि मुख्य रूप स सावियत सघ द्वारा पारित सिद्धान्ता के अनुरूप सावजनिक स्वास्थ्य सगठन के सिद्धान्ता की विश्व स्वास्थ्य सगठन न उन देशो से सिफारिश की है जो राजकीय सावजनिक स्वास्थ्य प्रणाली का गठन कर रहे हैं।

सावियत सघ म प्राइवेट अस्पताल या क्लिनिक नही हैं। स्वास्थ्य रक्षा या पुन स्वास्थ्य-लाभ करने या स्वास्थ्य मजबूत बनान के लिए स्थापित तमाम सस्थाए राज्य के

१ म चरना है १९७३ म सावजनिक स्वास्थ्य पर राज्य ने कुल मिला कर १० अरब ७० करोड़ रूबल म अधिक राशि आवन्टित की थी। इसके अलावा, विभिन्न प्रतिष्ठान व सगठन अपन कमचारियो के लिए चिकित्सा व मनोरजन की सुविधाओ पर धन लगाते हैं।

सोवियत सघ म राज्य प्रतिवप औसतन २०० रूबल से अधिक ४ व्यक्तियो के परिवार की स्वास्थ्य सेवाओ पर खच करता है।

मुफ्त व समुचित चिकित्सा सहायता सभी सोवियत नागरिको को एक जसी मिलती है चाहे वह जुकाम स सबधित हो या प्रमुख विशेषज्ञो द्वारा सम्पादित अत्यत जटिल शल्यक्रिया हो और कीमती व सूक्ष्म उपकरणो से होने वाला इलाज हो। मुफ्त चिकित्सा सहायता चिकित्सको व रोगियो के बीच स्वतत्र सम्बध स्थापित करती है जो पारस्परिक विश्वास सम्मान व सच्ची मानवीयता पर आधारित है।

**सामान्य चिकित्सा सेवा** प्रत्येक व्यक्ति आवश्यक चिकित्सा सहायता सबसे पहले अपने स्थानीय क्लिनिक म ही हासिल कर सकता है। सोवियत सघ म विभिन्न प्रकार के कुल मिला कर ३६,६०० से अधिक क्लिनिक हैं। १९७५ तक अन्य बडे ४०० क्लिनिक खोले जाने हैं।

अधिकतर क्लिनिक अस्पतालो से सम्बद्ध होते हैं और आम तौर पर वहा प्रमुख चिकित्सा विशेषज्ञताओ के विभाग होते हैं, जसे चिकित्सा विज्ञान, शल्य-चिकित्सा, स्त्रीरोग विज्ञान तत्रिका विज्ञान कान, नाक और गले के अवरोध, आख की बीमारिया आमाशय विकार आदि के विभाग तथा निदान व उपचार के लिए भी विभिन्न कमरे व प्रयोगशालाए होती हैं। वे जनसख्या की रोग निरोधक पडताल भी करते हैं जिससे कि रोगो का प्रारम्भिक चरणों म ही पता चल जाये। प्रत्येक क्लिनिक का एक विशेष क्षेत्र होता है जो प्रखण्डो मे विभक्त होता है। प्रखडीय चिकित्सक क्लिनिक म रोगी को देखता है और उनके घर भी जाता है। आवश्यकता पडने पर वह रोगियो को अन्य विशेषज्ञो के पास भेजता है और उन्हे परीक्षण के लिए या इलाज के लिए अस्पताल भेजता है। (रोगी स्वय भी विशेषज्ञो स परामश ले सकते हैं)। रोग रोकने के उद्देश्य से प्रखण्डीय चिकित्सक अपने रोगियो की जीवन यापन व काम करने की स्थितियो का अध्ययन करता है।

क्लिनिको के कमचारी दो पालियो म काम करते है और चिकित्सक बारी बारी से सुबह और शाम को काम करते हैं। चिकित्सक प्रतिदिन छह घण्टे काम करते हैं।

**दाखिल रोगियो का इलाज** विशेषीकृत इलाज के लिए यहा २७,००,००० स अधिक अस्पताली बिस्तर हैं। १९४० मे अस्पताली बिस्तरो की सख्या प्रति दस हजार की आबादी पर ४० थी जबकि आज यह ११२ है जो अत्यधिक विकसित देशो की बनिस्बत, जिनम अमरीका शामिल है बहुत अधिक है।

१९७५ के अन्त तक सोवियत अस्पतालो म बिस्तरो की सख्या ३० लाख हो जायगी अथवा १०,००० की आबादी पर ११७ बिस्तर होगे।

हाल के वर्षो मे सोवियत सघ मे शहरो म एक हजार या इससे अधिक बिस्तरा वाले बडे आम अस्पतालो का निर्माण करने तथा गावो म ३०० ४०० बिस्तरो वाले अस्पताल तयार करने की प्रवृत्ति रही है। इससे विशेषीकृत चिकित्सा सहायता के सगठन म सुधार लाने म सहायता मिलेगी और रोग निरोध व उपचार म और बेहतर परिणाम उपलब्ध करने मे सहायता मिलेगी।

**प्राथमिक उपचार** फौरी सहायता सेवा और विशेष प्राथमिक उपचार सेवा दिन रात काम करती है। कुछ ही दिनो पहले तक प्राथमिक उपचार केन्द्र सामान्यत स्वतत्र रूप से काम करते थे। लेकिन यह पाया गया कि व बस अस्पताला के सहयोग म अधिक बेहतर काम करते हैं जहा योग्यतापूर्ण प्राथमिक उपचार किया जा सकता हो और जहा आपातकालीन शल्य चिकित्सा व चिकित्सा विज्ञान आदि मे पर्याप्त अनुभव सचित किया गया हो। इससे प्राथमिक उपचार केन्द्र म काम करने वालो को अपनी योग्यता मे निरन्तर सुधार लाने में सहायता मिलती है और प्राथमिक उपचार व योग्यतापूर्ण अस्पताली चिकित्सा का अन्तर दूर होता है।

प्रादेशिक केन्द्रो के पास वायु एम्बुलैंस केन्द्र है जिनके पास सुदूर इलाका म रहने वाले लोगो को आपातकालीन सहायता प्रदान करने के लिए हवाई जहाज व हैलिकाप्टर हैं। प्रत्येक वर्ष ये एम्बुलस-यान लगभग १,००,००० उडाने भरते है।

**औरतो व बच्चो के लिए चिकित्सा सहायता** इस देश म औरतो के परामर्श केन्द्रो व बच्चा के क्लिनिको की सख्या २१,००० स अधिक है। औरता के परामर्श केन्द्रा के कर्मचारी पूर्वप्रसव और प्रसवोत्तर देखभाल तथा स्त्रीरोग विज्ञान की समस्याओ से सम्बन्धित है। वे अपन रोगिया के काम करने की स्थितिया पर भी नजर रखत है।

देश के मातृत्व गृहो व ग्राम्य अस्पतालो मे लगभग २,२३,००० बिस्तर है जो शिशु जन्म की आवश्यकताओ का पूरा ध्यान रखते है।

बच्चा म रोग रोकन सबधी जाच पडताल और उपचार के लिए विशेष क्लिनिक, अस्पताल और सेनेटोरिया जिम्मेदार है। बच्चा को दीर्घकालिक उपचार के लिए बच्चो के अस्पताला के विशेषीकृत विभागा म रखा जाता है। अब सोवियत सघ म बच्चा के लिए ४,६०,००० से अधिक अस्पताली बिस्तर हैं। नवजात शिशु की मृत्यु दर १९१३ के आकडो की बनिस्बत अब ९० प्रतिशत कम हो गयी है।

**औद्योगिक प्रतिष्ठानो मे चिकित्सा सहायता** फक्टरिया व सयत्रो मे चिकित्सा विभाग या चिकित्सा केन्द्र है। इनके कर्मचारी उत्पादन म सफाई की हालता पर नजर रखत है कर्मियो के काम करने व जीवन-यापन की हालतो का अध्ययन करत हैं, यह पता लगाते हैं कि किस सनेटोरियम म इलाज विशेष आहार या अतिरिक्त विश्राम की आवश्यकता है। फक्टरियो म अधिक बडे चिकित्सा विभाग कर्मियो व उनके परिवारो दोनो का उपचार करत हैं और स्वास्थ्य सवाए प्रदान करत हैं। इस चिकित्सा विभाग मे प्राय एक नियमित क्लिनिक व अस्पताल होने के अलावा फक्टरी के अहात म या आसपास स्थित चौबीस घण्टे खुले रहने वाले सनेटोरियम भी शामिल रहत है। यहा कर्मी

को आवश्यक उपचार तथा निर्धारित आहार मिलता है और अगले कार्य दिवस से पूर्व पूरा आराम दिया जाता है।

आवश्यकता पड़ने पर मयद के चिकित्सक कर्मचारियों के घर भी जाते हैं। प्रत्येक २,००० कर्मियों के लिए एक फक्टरी ग्रात पर एक चिकित्सक होता है तथा रासायनिक, खनन व तलशोधन उद्योगों में प्रति १,००० कर्मियों पर एक चिकित्सक होता है। ग्याता डाक्टर के काम में रोग रोकने के काम पर जोर दिया जाता है।

**रोग निरोध और सार्वजनिक स्वास्थ्य** सोवियत सार्वजनिक स्वास्थ्य प्रणाली रोग निरोध के सिद्धान्त पर आधारित है। क्लिनिकों के बाद विशेषीकृत डिस्पेंसरियां सोवियत सार्वजनिक स्वास्थ्य प्रणाली की अत्यन्त महत्वपूर्ण कड़ी हैं। इनमें तपेदिक, अर्बुद विज्ञान, मनोतान्त्रिकीय विज्ञान चर्मरोग व यौनरोग विज्ञान संबंधी तथा अन्य विशेषीकृत डिस्पेंसरियां शामिल हैं।

विशेषीकृत डिस्पेंसरी सेवाएं जो सामान्य चिकित्सा संस्थानों द्वारा भी प्रदान की जाती हैं लाखों स्वस्थ लोगों की देखभाल करती हैं जिनमें सभी बच्चे और छात्र, गर्भवती औरतें और प्रतिकूल परिस्थितियों वाले प्रतिष्ठानों तथा खान पान व अन्य सेवाओं में काम करने वाले लोग शामिल हैं। इसके अलावा, जनसंख्या के अधिकतर भाग की सुव्यवस्थित निरोधक जांच पड़ताल की जाती है जैसे वर्ष में एक बार अनिवार्यत फ्लुओरोस्कोपिक जांच की जाती है। इससे प्रारम्भ में ही तपेदिक या फेफड़ों में रसोली की तरह की चीजों तथा ऐसी ही अन्य मामूली अनियमितताओं को पकड़ना सम्भव होता है जो बीमारी पैदा कर सकती हैं। सभी स्त्रियों को नियमित रूप से एक स्त्री रोग विशेषज्ञ के पास क्षेत्रीय क्लिनिकों में जांच के लिए आने को कहा जाता है जिससे प्रारम्भिक चरण में ही अर्बुद संबंधी और अन्य बीमारियों का पता चल सके। इससे उपचार अधिक प्रभावशाली हो जाता है।

उच्चरक्तचाप धमनीय रोग और गुर्दे के पुराने रोगों से पीड़ित रोगी भी दर्ज किये जाते हैं और उनकी नियमित अनिवार्य जांच होती है। -

**सफाई महामारी विज्ञान संबंधी सेवा** प्रत्येक प्रशासनिक जिले में एक सफाई महामारी विज्ञान संबंधी चिकित्सा केन्द्र होता है जिसे व्यापक अधिकार प्राप्त हैं। ऐसे केन्द्रों का मुख्य उत्तरदायित्व पर्यावरण की सुरक्षा करना है।

सफाई-स्वास्थ्य विज्ञान सेवा के मुख्य कार्य हैं नगर योजना में औद्योगिक व्यापारिक व बच्चों के प्रतिष्ठान स्थापित करने में घरों व कार्यस्थलों पर स्वास्थ्य की हालत की देखभाल में शहरों में शोरगुल कम करने के लिए अभियान चलाने में सहायता करना। सफाई सम्बन्धी कठोर कानून तथा उपयुक्त स्वास्थ्य अधिकारियों द्वारा कर्तव्यनिष्ठ नियंत्रण से पर्यावरण व प्रदूषण की समस्या का सामना करना सोवियत संघ के बड़े नगरों में भी उतना विकट नहीं है जितना कि पश्चिम के कुछ देशों में है।

महामारी विज्ञान का कार्य है छूत के प्रसार को रोकना। किसी जीवाणु विशेष वाइरसों द्वारा छूत को रोकने के लिए गहन व सिलसिलेवार ढंग से काम चलाया

रहता है। एक रोग के सम्भाव्य प्रजनन-स्थानो पर कडी नजर रखने के साथ साथ महामारी-वैज्ञानिक विभिन्न प्रकार के कार्यक्रम चला रहे है जिसमे लोगो को विशेष प्रकार के रोग निरोधक टीके लगाना भी शामिल है।

**चिकित्सा प्रशिक्षण** विश्व की जनसंख्या की दृष्टि से सोवियत सघ म चिकित्सा कर्मियो की संख्या सबसे अधिक है। १९७२ म सब विशेषज्ञताओ म इस देश म ७,२०,००० से अधिक चिकित्सक थे अर्थात प्रति १० ००० व्यक्तियो पर २६ चिकित्सक थे। विश्व के कुल चिकित्सको का एक चौथाई भाग सोवियत सघ म है जो यूरोप के कुल चिकित्सको की संख्या का लगभग आधा है।

सोवियत सघ म उच्चतर चिकित्सा स्कूलो की संख्या ६० से अधिक है। उच्चतर चिकित्सा शिक्षा म सामान्य प्रशिक्षण पाच वर्ष और प्रमुख शाखाओ म दक्षता प्राप्त करने म एक वर्ष लगता है। ये शाखाए है शल्य चिकित्सा चिकित्सा विज्ञान, प्रसूति विज्ञान व स्त्रीरोग विज्ञान और बाल चिकित्सा। अनुभवी विशेषज्ञो के निर्देशन मे स्नातक डाक्टर लोग और विशेषज्ञता हासिल करते है। इस वर्ष म अन्तरग डाक्टरो को पूर्ण डाक्टर का वेतन मिलता है।

१९७१ ७५ म लगभग २,१२,००० चिकित्सको व १८,००० से अधिक औषध निर्माण वैज्ञानिकों का प्रशिक्षण दिया जायगा जिससे १९७५ के अन्त तक प्रति १० ००० व्यक्तियो पर चिकित्सको की कुल संख्या ३३ हो जायगी। माध्यमिक चिकित्सा स्कूलो से प्रतिवर्ष १,००,००० स अधिक विशेषज्ञ निकलते है तथा अब कुल विशेषज्ञो की संख्या २२ ००,००० से अधिक हो गयी है।

यहा नवीकर प्रशिक्षण सबधी १३ कालेज और मेडिकल कालेजो मे नवीकर प्रशिक्षण के १७ विभाग है, जहा चिकित्सक व औषध निर्माण वैज्ञानिक अपना ज्ञान वद्ध न कर सकते हैं। समय समय पर प्रादेशिक क्लिनिको व बडे बडे अस्पतालो म जाकर एक चिकित्सक भी विशेषज्ञता प्राप्त कर सकता है और अपनी योग्यता बढा सकता है। प्रत्येक वर्ष लगभग ७०,००० चिकित्सक नवीकर पाठ्यक्रम म शरीक होते हैं।

**चिकित्सा अध्ययन** सोवियत सघ म चिकित्सा विज्ञान की ओर बहुत ध्यान दिया जाता है। चिकित्सा विज्ञान की विभिन्न समस्याओ का ३८५ प्रमुख शोध प्रतिष्ठानो म, जिनम ७७८ अनुसधान इन्स्टीच्यूट और प्राय सभी मेडिकल कालेज शामिल है समाधान किया जाता है। पिछले पाच वर्षो ही म गस्ट्राएन्टोलोजी, पुल्मोनेरी रोगो फ्लू और अवयव व टीशू प्रतिरोपित करने की समस्याओ को सुलझाने के लिए बडे बडे अनुसधान संस्थान स्थापित किये गये है। इनके साथ साथ चिकित्सा आनुवंशिक संस्थान, औषध सम्पाक नियत्रण संस्थान व अनेक प्रयोगशालाओ की भी स्थापना की गयी है। सोवियत सघ की चिकित्सा विज्ञान अकादमी की साइबेरियाई शाखा भी स्थापित की गई है।

सोवियत सघ की चिकित्सा विज्ञान अकादमी म चिकित्सा की प्रमुख सद्धान्तिक समस्याओ का हल निकाला जाता है। इस अकादमी मे देश के २६६ प्रमुख चिकित्सक, अकादमीशियन व अकादमी के सवादी सदस्य शामिल हैं। सोवियत सघ का सार्वजनिक

म्यार य मत्रालय व सोवियत सघ की चिकित्सा विज्ञान अकादमी न केवल मुख्य वैज्ञानिक समस्याओं पर काम करते हैं और विभिन्न चिकित्सा सस्थानों के अनुसधान म तालमेल बिठाते हैं बल्कि उपचार के नये उपायों व तरीकों के परीक्षण और चिकित्सा म वैज्ञानिक खोज लागू करने के लिए भी उत्तरदायी हैं।

नई पचवर्षीय अवधि म जीवविज्ञान व औषध के क्षेत्र म बडे पमाने पर अनुसधान काय किया जायगा जिसका प्रमुख लक्ष्य होगा सबसे पहल कार्डियोवस्क्यूलर वाल्स और प्रदूषण सबधी रोगों की रोकथाम व इलाज करना, श्रम का स्वास्थ्य विज्ञान व शरीर विज्ञान गेरोन्टोलाजी बाल चिकित्सा चिकित्सा आनुवशिकी, इम्यूनालाजी अवयव व टिशू प्रतिरोपण कृत्रिम अवयव प्रतिरोपण और शरीर विज्ञान सबधी नये मुद्दों पर ध्यान देना।

सोवियत सघ म कार्डियोलाजी व कैंसर के केन्द्र आगामी कुछ वर्षों म स्थापित किये जाएंगे जो इन क्षेत्रों म अनुसधान काय म तीव्रता लाएंगे।

**औषधियों की सुनिश्चित क्वालिटी** सोवियत सघ म घटिया किस्म की या हानिकारक औषधियों की बिक्री असम्भव है।

बहुत से विशेषीकृत सस्थान नयी दवाइयां और एंटीबायोटिक दवाइयां विकसित कर रहे हैं। हर नई दवाई की जाच-पडताल सोवियत सावजनिक स्वास्थ्य मत्रालय के नवीन औषधि व चिकित्सा उपकरण विकास विभाग तथा प्रमुख वैज्ञानिकों व विशेषज्ञों से युक्त सोवियत औषधविज्ञान समिति करते हैं। फिर उस सम्पाक को परीक्षण हेतु अनेक उच्च और मुख्य क्लिनिकल सस्थाओं म भेजा जाता है। इस क्रिया म सफलता के बाद ही किसी औषधि का सोवियत सघ की राज्य फार्माकोपोइया म शामिल किया जाता है और व्यापक व्यावहारिक प्रयोग के लिए इसकी सिफारिश की जाती है। तयार किये जा रहे सम्पाकों पर एक विशेष नियत्रण सस्थान तथा औषध गुण नियत्रण सबधी राज्य निरीक्षणालय का नियत्रण रहता है। विदेशों मे तयार सम्पाकों की भी इसी प्रकार परीक्षा की जाती है।

सोवियत सघ म औषधि का औसत मूल्य ३० ४० कोपक स अधिक नहीं है तथा तमाम औषध सम्पाकों का १० प्रतिशत राज्य द्वारा मुफ्त सप्लाई किया जाता है। अन्तरग रोगियों, तपेदिक, मधुमेह, कैंसर, गठिया ग्रस्त, खून व अन्य बीमारियों स ग्रस्त व्यक्तियों को तथा एक वर्ष से कम आयु वाले बच्चों को और युद्ध म अपग व्यक्तियों को औषधियां मुफ्त दी जाती हैं।

**अन्तर्राष्ट्रीय सम्पर्क** सोवियत सघ न १० से अधिक देशों के साथ सावजनिक स्वास्थ्य और चिकित्सा विज्ञान म सहयोग के विकास के सम्बन्ध म करारों पर हस्ताक्षर किये हैं। सोवियत सघ विश्व स्वास्थ्य सगठन के कायक्रम म महत्वपूर्ण भूमिका अदा करता है, विशेषत सोवियत सघ द्वारा प्रचालित चेचक उन्मूलन विश्वव्यापी आन्दोलन म। उदाहरणार्थ, १९६१ ७२ की अवधि म सोवियत सघ न भारत को मुफ्त १ अरब

चेचक के टीके भेजे। सोवियत सघ से भेजे गये पोलियो के टीको ने बहुत से देशो मे हजारो बच्चो की इस रोग से रक्षा की है।

विश्व स्वास्थ्य सगठन द्वारा सचालित समिनार, सम्मेलन और पाठ्यक्रम प्रत्येक वर्ष सोवियत सघ मे आयोजित होते हैं। विश्व स्वास्थ्य सगठन के सात अन्तर्राष्ट्रीय सूचना केन्द्र विश्व स्वास्थ्य सगठन के पाच प्रादेशिक सूचना केन्द्र व विश्व स्वास्थ्य सगठन की १३ सूचना सहयोग प्रयोगशालाए सोवियत अनुसंधान व शैक्षणिक संस्थानो के आधार पर सोवियत सघ मे स्थापित किये गये है। विश्व स्वास्थ्य सगठन की अनेक वैज्ञानिक परियोजनाए भी सोवियत सघ मे कार्यान्वित हो रही है।

सोवियत सघ बहुत से देशो को सार्वजनिक स्वास्थ्य सेवाओ के विकास मे सहायता प्रदान करता है। सोवियत सहायता से बर्मा, गिनी, कम्बोडिया, इण्डोनेशिया, ईरान, नेपाल, सोमालिया व अन्य देशो मे अस्पतालो का निर्माण हुआ है। नवीनतम परियोजनाए है यमन अरब गणराज्य और केन्या के अस्पताल और कांगो लोक गणराज्य मे प्रसूति सदन। गिनी स्थित कोनाक्री के पोलीतक्नीकी सस्थान मे सोवियत सहायता से एक चिकित्सा विभाग खोला गया है जिसमे सोवियत प्रशिक्षक चिकित्सक काम करते है। लुसाका जाम्बिया, मे भी एक चिकित्सा विभाग खोला गया है और बहुत से देशो को राष्ट्रीय चिकित्सा कर्मियो के प्रशिक्षण के लिए केन्द्रो के निर्माण मे सहायता दी गयी है। सौ से अधिक देशो के २,००० से अधिक विदेशी विद्यार्थी सोवियत मेडिकल कालेजो मे पढते है।

सोवियत चिकित्सक बीस से अधिक देशो मे काम कर रहे है। सामान्य चिकित्सा कार्य के साथ साथ वे महामारियो का मुकाबला करने मे, राष्ट्रीय चिकित्सा कर्मियो को प्रशिक्षण देने मे और आधुनिक सार्वजनिक स्वास्थ्य सेवाए सगठित करने मे भी सहायता देते हैं।

# सामाजिक सुरक्षा

*सोवियत सघ का सविधान वद्धावस्था मे व बीमारी की या काम करन मे असमथ हो जाने की स्थिति मे सोवियत नागरिकों को भरण पापण का अधिकार देता है।*

सोवियत सघ म राजकीय मामाजिक सुरक्षा की एक बहुत ही प्रभावशाली और सर्वांगीण प्रणाली मौजूद है जिसे निरतर सर्वांगपूण बनाया जा रहा ह। पेंशना व भत्तो म बार बार वद्धि करना वद्ध व अपग व्यक्तिया व उनके परिवारो को अधिकाधिक लाभ देना देश की आर्थिक प्रगति व राष्ट्रीय आय म वृद्धि का परिणाम हे।

पिछले पाच वर्षा (१६६६ ७०) म मेहनतकश लोगा के विशाल भाग के सामाजिक भरण पोषण व बीमे म पर्याप्त सुधार हुआ है।

सामाजिक भरण पोषण व बीमे पर राज्य का आवटन १६६५ म १४ अरब ४० करोड रूबल से बढ कर १६७० म २२ अरब १० करोड रूबल हो गया। इसम पेंशन सबधी आवटन म १० अरब ६० करोड रूबल से १६ अरब रूबल से अधिक की वद्धि शामिल है।

इसके साथ साथ खाद्य व उपभोक्ता पदार्थों की कीमतें और भाडा व किराया स्थायी रह हैं और कम भी हो रह है।

सोवियत जनता के जीवन स्तरा को ऊचा उठान के लिए एक व्यापक कायक्रम तथा राज्य पेंशन और सामाजिक बीमे की प्रणाली मे सुधार करन के लिए अनक उपाय सोवियत सघ की कम्युनिस्ट पार्टी की २४वी काग्रेस द्वारा निरूपित किय गय।

इसके अनुमार बच्चा वाले परिवारो को अधिक भौतिक सहायता दी जायगी, काम करन वाली माताओ के लाभा म वृद्धि की जायेगी, उन परिवारा के लिए जिनकी प्रति व्यक्ति आय ५० रूबल म अधिक नही है, बच्चा के भत्तो की शुरुआत की जायगी, बीमार बच्चा की दखभाल के लिए सवेतन छुट्टिया के दिना म वद्धि की जायगी, तमाम काम करन वाली औरता की नौकरी की अवधि का ध्यान रखे बिना प्रसूति की छुट्टिया पूरे वेतन सहित दी जायगी। अब तक यह नौकरी की अवधि पर आधारित था और कम-से कम दो तिहाई वेतन दिया जाता था।

१६७१ के मध्य म फक्टरी व दफ्तरा के कर्मिया की वद्धावस्था की पेंशन म कम स-कम ५० प्रतिशत की वद्धि की गई थी। इमी बीच सामूहिक फार्मों म काम करन वाल किसाना की पेंशन म ६६ प्रतिशत की वद्धि हुई और वे भी उसी पेंशन याजना के अतगत आ गये जो फक्टरी व दफ्तर के कर्मिया पर लागू है।

१६७२ म १६७४ की अवधि के बीच अपगा के लिय पेशन म वद्धि की जायगी जो औसतन ३३ प्रतिशत बढेगी और उन परिवारा के लिए पेंशना म, जिनका कमाने वाला जीवित नही रहा है औसतन २० प्रतिशत की वद्धि की जायगी।

१९७३ म राज्य न सामाजिक बीमे व भरण पोषण के लिय २७ अरब ४० करोड रूबल आवटित किया था। इस राशि म से २१ अरब ४० करोड रूबल पेंशन पर खर्च हुए थे।

उन पेंशन पाने वालो के लिए जो काम कर सकते है या काम करना चाहते है और अधिक अनुकूल परिस्थितिया पदा करन की योजना है, अपगो व वद्ध व्यक्तियो के लिए अधिक मकान बनाने और अपगो को आवागमन के साधन और कृत्रिम अग व आर्थोपेडिक साधन बेहतर तरीके से देने की योजना है।

सोवियत समाज अपन वद्ध व असमर्थ नागरिको की भौतिक व सास्कृतिक आवश्यकताए हर सम्भव तरीके म पूरी करने का प्रयास कर रहा है।

सोवियत सामाजिक भरण पोषण के बुनियादी सिद्धान्त सक्षेप म इस प्रकार प्रस्थापित किये जा सकते है

सामाजिक सुरक्षा प्रणाली सारे सोवियत नागरिको पर लागू होती है,

सामाजिक सुरक्षा म धन पूरी तरह राज्य और सहकारी कोषो म से लगाया जाता है,

वृद्धावस्था म, काम करने म असमर्थ होने की स्थिति म और तमाम अन्य हालतो म जिनका जिक्र बीमे की प्रणाली म किया गया है भरण पोषण किया जाता है,

उन परिवारो का सामाजिक भरण पोषण जिनके लिए रोटी कमाने वाला नही रह गया हो,

अपगता की सारी स्थितियो म व वद्धावस्था म भरण-पोषण का ऊचा स्तर जिसमे भौतिक व अन्य प्रकार की सहायता और भिन्न भिन्न प्रकार की सुविधाओ का विवेकपूर्ण समन्वय किया जाता है,

तमाम नागरिको के लिए सुनिश्चित मुफ्त व योग्यतापूर्ण चिकित्सा सहायता पर आधारित एक व्यापक सार्वजनिक स्वास्थ्य प्रणाली,

ट्रेड यूनियनो के नियत्रण मे और आम जनता की शिरकत से जनतात्रिक तरीके से सचालित एक सामाजिक भरण पोषण व बीमा प्रणाली।

आजकल सोवियत सघ म ४ करोड २० लाख से अधिक व्यक्ति पेंशन पाते है जिनका भरण पोषण राज्य या सामूहिक फाम करते है।

मजदूर, दफ्तरो म काम करने वाले सामूहिक फार्मो के किसान—काम करने वाले सभी व्यक्ति सामाजिक सुरक्षा कोष मे कोई चन्दा नही देते।

सोवियत सघ म सामाजिक सुरक्षा सर्वांगपूर्ण है तथा इसमे वद्धावस्था म अस्थायी या स्थायी असमर्थता की स्थिति म, घर मे रोटी कमाने वाले की क्षति म, गर्भावस्था व शिशु जन्म म भौतिक सहायता की व्यवस्था है, बडे परिवारो की सहायता निर्धारित आहार के साथ सहायता, सेनेटोरियमो व स्वास्थ्य केन्द्रो म उपचार की और व्यावसायिक प्रशिक्षण की और उन असमर्थ व्यक्तियो के, जो काम करना चाहते हो, पुनर्प्रशिक्षण की व्यवस्था है।

पशन कर मुके हैं।

**वृद्धावस्था पेंशन योजना** पुरुषो को वृद्धावस्था की पशन ६० वष की आयु म— ५ वष काम करने के बाद —मिलती है तथा महिलाओ को ५५ वष की आयु म—२० वष काम करने के बाद। काम प्राप्त करना कोई समस्या नही है क्योकि बेरोज गारी को सोवियत सघ म सफाया कर दिया गया है। काम करने की अवधि म फौजी सेवा का काल उच्चतर व विशेषीकृत माध्यमिक स्कूलो (कुछ स्थितियो मे, जस, सनिक सेवा के बाद नियुक्ति), व्यावसायिक प्रशिक्षण स्कूलो, विभिन्न प्रकार के पाठ्यक्रमो और अय प्रकार के कायकलाप मे व्यतीत समय सम्मिलित होता है।

सोवियत राज्य माताओ के प्रति विशेष चिन्ता प्रदर्शित करता है। वे स्त्रिया, जो पाच या अधिक बच्चो को जम देती हैं और आठ वष की आयु तक पालन पोषण करती है १५ वष काम करने के बाद ५० वष की आयु म पेंशन की अधिकारिणी हो जाती हैं।

अनेक प्रकार के लोगो को विशेष पशन की सुविधाए, जसे, ज्यादा पेंशन, कम आयु म (४५ ५५ वष) पेंशन या सवाकाल की कम अवधि म (१५-२० वष) पेंशन पाने का अधिकार है। यह व्यवस्था खनन व रासायनिक कर्मियो, धातुकर्मियो और लकडी के उद्योगो के बहुत से कर्मियो, परिवहन, निर्माण, और राष्ट्रीय अथतत्र की अय शाखाओ म काम करने वाले कर्मियो पर लागू होती है। वृद्धावस्था की पेंशन ५० या ७५ प्रतिशत और कुछहालतो म एक व्यक्ति की औसत मासिक कमाई का १०० प्रतिशत होती है। उजरत जितनी ही कम होती है, पेंशन का हिसाब लगाने मे प्रयुक्त प्रतिशत उतना ही अधिक होता है।

**पेंशन देने की क्रिया-पद्धति** मेहनतकश लोगो के प्रतिनिधियो की जिला व शहर सोवियतो की कायकारिणी समितियो की ओर से स्थापित किये गये पशन आयोग उजरत और वेतन प्राप्त करने वालो की पेंशन निर्धारित करते हैं। इन आयोगो म राज कीय निकायो व ट्रेड यनियनो के प्रतिनिधि होते है।

पेंशन के लिए प्राथनापत्र काम के स्थान पर प्रबन्ध विभाग को दिये जाते हैं। प्रबन्ध विभाग ट्रेड यूनियन सगठन के साथ मिल कर जरूरी दस्तावेजे तयार करता और उन्हे अपनी सिफारिश के साथ उस जिले के सामाजिक सुरक्षा विभाग को भेज देता है, जहा प्रार्थी रहता है ताकि स्थानीय पेंशन आयोग मामले की छानबीन कर सके।

**अपगो की देखभाल** सोवियत सघ मे अपग होने की पेंशन आयु का ध्यान रखे बिना मजूर की जाती है। यदि अपगता व्यावसायिक चोट या बीमारी के कारण अथवा राज्य या सावजनिक फज या अपना नागरिक कतव्य निभाते समय हुई हो, तो पेंशन मुलाजमत की अवधि का ध्यान रखे बिना मजूर की जाती है। अयथा सेवा की एक निश्चित चाहे छोटी ही सही अवधि पशन की योग्यता के लिए आवश्यक है।

असमयता की मात्रा के आधार पर अपगो को तीन वर्गों म विभक्त किया गया है जिन्हे उन चिकित्सा श्रम विशेषज्ञ आयोगो ने निश्चित किया है जिनम सुयोग्य

चिकित्सक और ट्रेड यूनियनों व सामाजिक सुरक्षा एजेंसियों के प्रतिनिधि शामिल होते हैं।

व्यावसायिक चोट या बीमारी का शिकार होने वाले व्यक्ति साधारण से अधिक पेंशन के अधिकारी होते हैं। इसके अलावा इसके लिए यदि संस्था या प्रतिष्ठान जिम्मेदार होते हैं तो कानून के अनुसार वे मुआवजा देने के जिम्मेदार होते हैं जिसमें अपंगता की पेंशन के साथ-साथ चोट के कारण उजरत की रकम के बराबर रकम क्षति पूर्ति में आवश्यक है।

राज्य युद्ध-जन्य अपंगों का विशेष ध्यान रखता है। वे पांच वर्ष पूर्व पेंशन के अधिकारी मान गये हैं—पुरुष ५५ वर्ष की और महिलाएं ५० वर्ष की आयु में।

अस्थायी असमर्थता की स्थिति में युद्ध जन्य अपंग व्यक्ति जो काम करते हैं, अपनी उजरत का १०० प्रतिशत तक लाभ उठाने के अधिकारी हैं चाहे उनका कार्यकाल कुछ भी क्यों न रहा हो। युद्ध जन्य अपंग व्यक्तियों का कार्यदिवस भी कम घटों का हो सकता है।

चिकित्सा-श्रम विशेषज्ञ आयोग की सिफारिश पर युद्ध में अपंग हुए व्यक्ति को हाथों से नियंत्रित की जाने वाली कार, मोटरचालित और पहिया वाली कुर्सी या पहिया वाली साधारण कुर्सी मुफ्त दी जाती है। युद्ध में अपंग व्यक्तियों को गैराज के रूप में प्रयोग करने वाले स्थानों का किराया नहीं लगता। राज्य प्रत्येक वर्ष अपंग व्यक्तियों के लिए हाथों से नियंत्रित होने वाली १८,००० से अधिक कार मुफ्त देता है।

प्रथम व द्वितीय समूह के सभी अपंग और ततीय समूह के कुछ अपंग सब प्रकार के शहरी परिवहन (टैक्सियां छोडकर) में मुफ्त तथा रेल, मोटरों, जल व वायु परिवहन पर आधा भाड़ा देकर यात्रा कर सकते हैं।

उन्हें बेहतर मकानों के लिए प्राथमिकतापूर्ण अधिकार दिये जाने के अलावा युद्ध जन्य अपंग व्यक्ति और युद्ध में शहीद हुए लोगों के परिवारों को अपने मकानों के निर्माण में प्राथमिकतापूर्ण सहायता दी जाती है। राज्य उन्हें इस कार्य के लिए १,००० रूबल तक ब्याज मुक्त ऋण देता है। यह दस वर्ष की अवधि में लौटाया जा सकता है जो ऋण प्राप्त करने के पश्चात तीसरे वर्ष से आरम्भ होता है। वे अपने मकानों की बुनियादी मरम्मत के लिए भी ब्याज मुक्त ऋण ले सकते हैं।

गावों में रहने वाले प्रथम और द्वितीय श्रेणी के युद्ध जन्य अपंगों और उनके परिवारों को अपनी घरेलू जोतों पर कृषि कर की पूरी या आंशिक छूट दी जाती है।

युद्ध जन्य अपंग व्यक्तियों को सेनेटोरियमों में रिहाइश प्राप्त करते समय प्राथमिकता दी जाती है और प्रथम व द्वितीय समूह के ऐसे व्यक्तियों को सेनेटोरियम जाने का और वापसी का पूरा भाड़ा दिया जाता है। सेनेटोरियमों में कम से कम १० प्रतिशत स्थान युद्ध-जन्य अपंग व्यक्तियों के लिए सुरक्षित होते हैं और उन्हें सारे आवश्यक

रनिम अग आर्थोपीडिक जूते व काम मे प्रयुक्त अनेक प्रकार के यंत्र मुफ्त दिये जाते है।

१६७२ म अपग व्यक्तियो की पेंशन मे औसतन ३३ प्रतिशत की वृद्धि की जायगी। और उन परिवारो की पेंशन, जिनके कमाने वाले शहीद हो गये है, २० प्रतिशत बढाई जायेगी।

**सामूहिक फार्मो के किसानो के लिए सामाजिक सुरक्षा व सामाजिक बीमा** १६६४ म सोवियत सघ की सर्वोच्च सोवियत ने भारी सामाजिक महत्व का एक कानून पास किया—सामूहिक फार्मो के किसानो के लिए पेंशन व अनुदान सम्बन्धी कानून।

इसका यह अर्थ नहीं कि उस समय तक सामूहिक फार्मों के किसानो को कोई पेंशन और अनुदान नही मिलते थे। लेकिन पेंशन व अनुदान की राशि सामूहिक फार्मों म अलग-अलग होती थी। इसका निर्णय हर सामूहिक फार्म की ओर से इस आधार पर किया जाता था कि वह क्या दे सकता है। राज्य की ओर से पेंशन केवल युद्ध म अपग हुए किसानो को और कृषि विशेषज्ञो को ही दी जाती थी। राज्य की ओर से अनुदान बडे परिवारो की माताओ व अविवाहित माताओ को भी दिये जाते थे।

राष्ट्रीय अर्थतत्र के काम विकास व कृषि के और विकास के लिए उठाये गये कदमो को ही यह श्रेय है जो गत वर्षों म कम्युनिस्ट पार्टी व सरकार ने उठाये थे, कि सामूहिक फार्मों मे पैदावार बहुत अच्छी हुई और वे अपने सदस्यो के लिए बहुत कुछ करने म समर्थ हुए। इसके फलस्वरूप नवम्बर १६६६ म आयोजित सामूहिक फार्मों के किसानो की तीसरी अखिल-सघीय काग्रेस के प्रस्ताव के अनुसार १६७० म किसानो के लिए सामाजिक बीमे की एकीकृत प्रणाली स्थापित करना सभव हुआ।

सामूहिक फार्मो के किसानो को उसी प्रकार की पेंशन मिलती है जो फक्टरी व आफिस म काम करने वालो को। पेंशन की आयु भी पुरुषो के लिए ६० वर्ष और महिलाओ के लिए ५५ वर्ष ही है। बडे परिवारो वाली माताए ५० वर्ष की आयु मे पेंशन ले सकती है। सामूहिक फार्मो के १ करोड २० लाख किसान अब किसी न किसी प्रकार की पेंशन ले रहे है।

सामूहिक फार्मो के किसानो को वही लाभ उपलब्ध है जो फक्टरी और दफ्तर के कर्मियो को मिलते है बीमारी के कारण अस्थायी असमर्थता गर्भवती होने पर, शिशु जन्म पर, सेनेटोरियमो और स्वास्थ्य-केन्द्रो म उपचार आदि की सुविधाए। सामूहिक फार्म अपने सेनेटोरियम विश्रामगृह और बोर्डिंग हाउस बनाते है। अधिकाधिक सामूहिक फार्म अत्यन्त लोकप्रिय स्वास्थ्य स्थलो पर स्वास्थ्य केन्द्रो का निर्माण करने के लिए अपने प्रयास इकट्ठे कर रहे है। जब व्यस्तता की अवधि खत्म होती है तो सामूहिक फार्मों म काम करने वाले दसियो हजार किसान सामूहिक फार्मों के खर्चे पर क्रीमिया के कृष्ण सागर के तट व काकेशिया तथा बाल्टिक सागर तटवर्ती स्वास्थ्य स्थलो पर जाते हैं।

फक्टरी व दफ्तर म काम करने वालो की तरह सामूहिक फार्मो के किसान सामाजिक सुरक्षा व सामाजिक बीमा म धन का योगदान नही करते। सामूहिक फार्म के

किसानों का केन्द्रबद्ध अखिल संघीय सामाजिक सुरक्षा व सामाजिक बीमा कोष फार्मों की आमदनी तथा राज्य के आवंटन से कटौती करके स्थापित किया जाता है।

**अशक्त अपंग व्यक्तियों के लिए रोजगार** सोवियत संघ में उन अपंग व्यक्तियों को जो काम करने के इच्छुक हों सामाजिक रूप से लाभदायक काम में लगाने और इसके लिए स्थितियां सृजित करने का प्रश्न राज्य का एक प्रमुख कार्य समझा जाता है। सामाजिक सुरक्षा एजेंसियां और ट्रेड यूनियन इस सिद्धान्त से अग्रसर होती हैं कि इससे अपंग लोगों को स्वास्थ्य लाभ में और काम करने की योग्यता बहाल करने में सहायता मिलती है।

काम करने में असमर्थ लोगों को काम पर लगाये जाने के प्रश्न से सम्बन्धित राजकीय एजेंसियां शरीर-क्रियाविदों, मनोचिकित्सकों, समाजशास्त्रियों, सर्जनों, थेराप्यूटिस्टों और अन्य क्षेत्रों के विशेषज्ञों के सहयोग से काम करती हैं। इस क्षेत्र में विशेषज्ञता प्राप्त सात अनुसंधान संस्थान हैं। अपंग व्यक्तियों के लिए अनेक प्रकार के कृत्रिम अंग विकसित किये गये हैं और बड़ी कारीगरी के साथ सहायक वस्तुएं बनाई जाती हैं जो उन्हें भिन्न भिन्न प्रकार के प्रतिष्ठानों में काम करने में समर्थ बनाती हैं।

काम करने में असमर्थ व्यक्तियों के प्रशिक्षण व पुनप्रशिक्षण के लिए बहुत कुछ किया जा रहा है। विशेषीकृत बोर्डिंग स्कूलों का विशाल तानाबाना मौजूद है जहां राज्य के व्यय पर उनका भरण पोषण होता है। उदाहरणार्थ रूसी संघ में ९००० से अधिक काम करने में असमर्थ व्यक्ति ११ विशेषीकृत माध्यमिक स्कूलों, ४२ व्यावसायिक प्रशिक्षण स्कूलों में पढ़ते हैं, जहां ४० व्यवसायों का काम सिखाया जाता है।

प्रथम और द्वितीय श्रेणी के अपंग व्यक्तियों के लिए जो काम करने के इच्छुक हैं और जिन्हें चिकित्सा श्रम विशेषज्ञ आयोगों ने ऐसा करने की इजाजत दे दी हो, विशेषीकृत प्रतिष्ठान व खाते संगठित किये जा रहे हैं। इस प्रकार के प्रतिष्ठानों में काम करने वाले अपंग लोगों को अनेक सुविधाएं प्राप्त होती हैं, जैसे, काम के कम घंटे, काम के कोटे में अन्तर, कार्य दिवस के दौरान बहुत बार छुट्टी और सवेतन अधिक अवकाश। जिनको चलने में कठिनाई होती है, ऐसे बहुत से लोग घर पर ही काम करते हैं। उनके प्रतिष्ठान कच्चा माल सप्लाई करते हैं और तैयार माल वापिस ले जाते हैं। व्यवहार ने यह स्पष्ट कर दिया है कि चिकित्सा और उपचार सहित सुव्यवस्थित काम से स्वास्थ्य लाभ में सहायता मिलती है।

**पेंशनयाफ्ता लोग व रोजगार** संविधान में यह लिखा है कि काम करने में समर्थ प्रत्येक सोवियत नागरिक का, उसकी आयु चाहे कुछ भी हो, काम करने का अधिकार है।

इसके अलावा यदि एक व्यक्ति रिटायर होने की उम्र पर पहुंच जाता है और वह काम करने में स्वस्थ व काम करने का इच्छुक है तो कोई व्यक्ति ऐतराज नहीं करता। यह तो सारे समाज के लिए अच्छा होगा यदि प्रत्येक अधिक आयु वाला व्यक्ति अपने समृद्ध अनुभव को युवा लोगों तक पहुंचाये।

**बहरो की देखभाल** बहरे बच्चो के लिए किंडरगार्टेन व बोर्डिंग स्कूल और विशेषीकृत माध्यमिक स्कूल हैं जहा बहरे, राज्य के व्यय पर, विभिन्न व्यवसाय जिनम अत्यत जटिल व्यवसाय भी शामिल ह, सीखते है।

सोवियत सघ म सारे स्वस्थ बहरे उद्योग की उन सारी शाखाओ म जिनम उनकी शारीरिक अपगता काम करने की इजाजत देती है, उत्पादक श्रम मे लगे हुए हैं। अपनी उजरता व वेतन के अलावा सभी बहरे पेंशन भी पाते ह।

बहरे व्यक्ति सोसाइटियो म ऐक्यबद्ध हैं जो उन्ही सिद्धान्तो पर सगठित हैं जिन पर नत्रहीनो की सोसाइटिया सगठित हैं। इन सोसाइटियो के अपने ही उत्पादन प्रशिक्षण मस्थान और विश्रामगह ह। राज्य ने यह प्रबन्ध किया है कि बहरे अपने आपको समाज के पूरे सदस्य महसूस करें और अपनी समथता विकसित करे। बहरो के बीच पेशेवर व शौकिया कलाकार और शिल्पी मौजूद हैं। बहुत से बहरे स्वरकारिता, रगमच कला व खेलकूद के बहुत ही शौकीन है।

मास्को मे बहरा व गूगा का केन्द्रीय थियेटर स्टूडियो और प्रहसन थियेटर है जिसने विदेशा म सफल दौरे किये हैं। बहरे खिलाडी बहरा के अन्तर्राष्ट्रीय खेलो म जो चार वर्ष म एक बार आयोजित होते हैं भाग लेते ह। पिछले खेलो म जो १९६९ म बेलग्राद म हुए ३३ देशो के १,१०० खिलाडियो ने १३ खेलो म भाग लिये। सोवियत खिलाडियो ने ९९ पदक जीते जिनम ४० स्वर्ण पदक थे।

**कृत्रिम अग** "सजीव हाथ" सोवियत वैज्ञानिको व इजीनियरो की एक प्रमुख उपलब्धि है। इस बनावटी अग म बायोकरेंट से नियन्त्रित अगुलिया किसी भी स्थिति म और यथेष्ठ शक्ति के साथ सचालित होती है। इससे हाथ रहित लोग अपनी देखभाल कर सकते है और साधारण काय कर सकते है। 'सजीव हाथ' विकसित करने वाले दल को जिसके नेता प्रो० वदीम पापोव थे १९७० म राज्य पुरस्कार दिया गया। ब्रिटेन कनाडा व अन्य देशो ने यह यन्त्र बनाने के लिए लाइसेंस खरीदे हैं।

कृत्रिम अगो की लेनिनग्राद सस्था ने एक कृत्रिम हाथ विकसित किया है जो सम्पर्क नियन्त्रित बिजली स परिचालित होता है। उन बच्चो के लिए जिन्हे कृत्रिम अगो की आवश्यकता होती है, बहुत कुछ किया जाता है। कटे हुए हाथो व पैरो के स्थान पर लगाये जाने के लिए कितनी ही सहायक वस्तुओ की डिजाइन तैयार की गयी है।

**अन्तर्राष्ट्रीय सम्पर्क** सामाजिक सुरक्षा के क्षेत्र म सहयोग के विभिन्न पक्ष हैं। सोवियत सघ ने चेकोस्लोवाकिया बुल्गारिया रूमानिया, हगरी और जर्मन जनवादी जनतन्त्र के साथ सामाजिक सुरक्षा सबधी महत्वपूर्ण द्विपक्षीय समझौते सम्पन्न किये है। इन समझौतो के तहत इन देशो के नागरिक जो स्थायी रूप म सोवियत सघ म रहते है सोवियत सामाजिक सुरक्षा के लाभो के अधिकारी हैं और इसी प्रकार उन देशो म रहने वाले सोवियत नागरिको को भी वस ही लाभ मिलते हैं।

सामाजिक सुरक्षा एजेंसियो के बीच सहयोग का एक स्थायी पक्ष है उन समस्याओ के सम्बन्ध मे सयुक्त विचार-विमर्श करना जो चिकित्सा श्रम विशेषज्ञ आयोगो द्वारा अपग व्यक्तियो की जाच मे, अपग व्यक्तियो की असमर्थता की मात्रा की छानबीन से और अपग व्यक्तियो के लिए रोजगार से सबधित है ।

सोवियत कृत्रिम अग उद्योग के प्रतिष्ठानो म समाजवादी देशो के प्रशिक्षणार्थी आते हैं । कुछ देशो (हगरी क्यूबा युगोस्लाविया, इरान आदि) के आग्रह पर सोवियत विशेषज्ञो ने उन्हे असमर्थ व्यक्तियो की काय क्षमता बहाल करने म, राष्ट्रीय केन्द्र सगठित करने मे और कृत्रिम अग बनाने के औद्योगिक प्रतिष्ठानो का निर्माण करने मे तकनीकी सहायता दी है ।

रूसी सघ का सामाजिक सुरक्षा मत्रालय अतर्राष्ट्रीय सामाजिक सुरक्षा एसोसिएशन का सदस्य है जिसम ६५ देशो के २२५ सस्थान शामिल है ।

# भवन निर्माण

हर वष करीब ३० लाख सोवियत परिवारों को आवास की सुविधाए पहले से अधिक अच्छी हा जाती है। पिछले ४७ वर्षों म मकान के किराये मे कोई परिवतन नहीं हुआ है।

नये सोवियत जनतत्र को जारकालीन रूस से एक भयकर समस्या भेंट के रूप म मिली थी। शहरी क्षेत्रा मे ८० प्रतिशत से अधिक घर लकडियो के बने एक या दो मजिल के थे। उनमे मे शायद ही कोई घर ऐसा था जिसे गम रखने की कोई केन्द्रीय व्यवस्था हो। बडे शहरो के केन्द्रीय जिलो (इलाको) म भी दस प्रतिशत से अधिक ऐसे घर नहा थे जिनम नल के पानी की व्यवस्था हा। मोरियो की व्यवस्था तीन प्रतिशत से कम घरो म और बिजली केवल पाच प्रतिशत घरो मे थी।

श्रमजीवी लोग तो ऐसी गदगी म रहने थे जिसकी कल्पना नही की जा सकती। पलटा की तो बात दूर पूरे परिवार मिल कर भी कमरा नही ले पाते थे, बल्कि कमरा मे कुछ भाग या कुछ चारपाइया ही किराए पर लेकर किसी तरह जीवन बसर करते थे। १९१७ म मास्को की आधी आबादी ऐसी ही परिस्थितियो मे रहती थी। मजदूर के परिवार का १५ से २२ प्रतिशत बजट केवल मकान का किराया खा जाता था। गावा म गरीबा का और भी अधिक बुरा हाल था, वे टूटे फूटे झोपडा म रहते थे जहा मामूली सुविधाओं का भी अभाव था।

अक्तूबर क्राति के बाद शुरु के दिनो मे ही सोवियत सरकार न शहरी आबादी की आवास स्थिति सुधारने के लिए महत्वपूण निणय किये। ८ नवम्बर १९१७ को उसने "गरीबो की हालत सुधारने के लिए धनिको के पलटो का अधिग्रहण" करने के बारे म आज्ञप्ति जारी की। इस आज्ञप्ति के बाद और भी आज्ञप्तिया जारी की गइ जिनके द्वारा किराया वद्धि पर रोक लगा दी गई और शहरो मे भूसम्पत्ति पर व्यक्तिगत स्वामित्व समाप्त कर दिया गया।

जिस कानून के द्वारा आवास गहो का राष्ट्रीयकरण करके उन्ह शहर के अधिकारियो के हाथो मे दे दिया गया, उसी कानून के अनुसार अनगिनत मजदूर परिवारो को गदी बस्तियो और तहखानो से निकाल कर अच्छे पलटो म नये सिरे से बसाया गया।

जो भी हो, इससे आवास की कमी की समस्या दूर नही हुई, क्योकि अच्छे किस्म के घर बहुत थोडे थे। सोवियत सरकार न मौका मिलते ही इस समस्या को हल करने का सवप्रथम प्रयास किया। पहले शुरु मे पुराने टूटे फूटे मकानो को गिरा कर उनकी जगह आधुनिक भवन बनाए गए। जल और गम गस्लाई तथा मल निस्सरण प्रणालियों के निमाण का काय शुरु हुआ।

